मामला पर बहस होगी तो मैं तफसील से अर्ज करूंगा । इस वक्त तो मैं यही कह सकता हूं कि पुलिस वालों ने पुलिस वालों की मदद की होगी लेकिन अगर ये कहें कि कातल मेरे दोस्त हैं तो मैं समझता हूं कि इस से ज्यादा अन्याय और नहीं हो सकता । एक मैम्बर ने यह कह दिया कि फलां को पांच हज़ार रुपया दे दिया फलां को इतना दे दिया लेकिन मैं इस के मुतालिलक सिर्फ इतना ही कह सकता हूं कि क्या इस से ज्यादा झूठ भी दुनिया में बोला जा सकता है । स्पीकर साहिब, मुझे शर्म आती है जब मैं ऐसी बातें इन से सुनता हूं । (*Shame Shame*) अगर इन्होंने प्रताप सिंह से दुश्मनी निकालनी है तो ये स्यासी मैदान में आएं लेकिन अगर ये चाहें कि मैं इसी तरह इस्तीफा दे दूं तो इस तरह से मैं छोड़ूंगा नहीं ।

**चौधरी इन्द्र सिंह** : On a point of order. जनाब इन्हें कोर्ट के फैसले को discuss नहीं करना चाहिए ।

**Mr. Speaker** : You should not lose patience now.

**मुख्य मंत्री** : कोई ऐसी चीज़ नहीं कही जो judiciary के खिलाफ हो । पहले दिन

4.00 p.m.

मैं ने एलान किया कि जो court के strictures हैं उन के मुताबिक हम officers के खिलाफ action लेंगे । जिस तरह से लोग चीज़ों को courts के सामने पेश करते हैं उसी के मुताबिक उन्होंने अपनी judgment देनी होती है । अगर कोई चीज़ वहां गलत पेश की जाती है तो उस का फैसला भी उन्हें उस चीज की जांच पड़ताल कर के देना पड़ता है । जो फैसले courts करती हैं उन को हम ने मानना है । अगर पुलिस वाले गलत गवाही पेश करें तो वे कातलों को छुड़वा सकते हैं । इसलिए, स्पीकर साहिब, मैं आप को कहूंगा कि यह एक ऐसी चीज़ है कि पहले पुलिस कत्ल करा दिया करेगी फिर वे अदालत में झूठी गवाही दे दिया करेंगे और offenders बरी हो जाया करेंगे । फिर कत्ल करने वालों के खिलाफ सबूत कौन पेश करेगा । इस लिये मेरी राये है और मैं समझता हूं कि......
(*Interruptions*)

**ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ** : On a point of order, Sir, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕੀ ਇਹ ਇਥੇ violence preach ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ ? ਇਹ ਕਹਿ ਰਹੇ ਹਨ ਕਿ ਹੁਣ ਅਗੇ ਨੂੰ ਪੁਲਿਸ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਿਆ ਕਰੇਗੀ, ਉਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਿਆ ਕਰੇਗੀ । ਫਿਰ ਅਦਾਲਤ ਤਾਂ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਗਵਾਹ ਸੱਚੇ ਹਨ ਪਰ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਝੂਠੇ ਹਨ....
(*Interruptions and noise*)

**Mr. Speaker** : Order please.

**मुख्य मंत्री** : कोर्ट के सामने defence पेश करते हैं उन्हें defence पेश करने का पूरा मौका मिलना चाहिये ताकि अगर prosecution वाले गलती करें तो उस का फायदा उन्हें नहीं मिलना चाहिये जिन पर जुर्म करने का इलज़ाम आयद होता है । हम इस केस का फैसला कराने के लिये Supreme Court के पास गये जो हिन्दुस्तान की सब से बड़ी अदालत है । इस की इज़्ज़त करना हमारा फर्ज़ है । जो पुलिस के अफसर

[मुख्य मंत्री]

मुकद्दमों की जांच पड़ताल करने के लिए लगा करेंगे उन की कोई नई category बनानी पड़ेगी। वे ऐसे आदमी होंगे जो अच्छे लिखे पढ़े और कानून को जानते हों और पुलिस के किसी महकमे के नीचे न हों। जब पुलिस के अफसरों के खिलाफ मुकद्दमा चलना होगा या किसी के खिलाफ शुबाह हुआ तो उस जगह उन अफसरों को मुकर्रर किया जाएगा। यह एक reform की बात है। High Court के फैसले के खिलाफ अपील करने के लिए Supreme Court में गए और अगर Supreme Court ने कह दिया 'No' तो हमें उन के हुक्म के आगे अपना सरे तसलीम खम करना पड़ता है। कई ऐसे लोग हैं जो सियासी दुश्मनी की वजह से हर वक्त हमारे खिलाफ हरबे इस्तेमाल करना चाहते हैं। वे समझ लें कि प्रताप सिंह चीफ मिनिस्टर एक दिन का नहीं बना। उस ने 34 साल public life में गुजारे हैं। पंजाब के लोग अच्छी तरह से जानते हैं खाह वे शहरी हों या देहाती कि प्रताप सिंह किस तरह बेखौफ हो कर सच्चे निशाने की तरफ जाता है (*Cheers*) मेरे दोस्त जो अब मेरे दुश्मन बने बैठे हैं वे ज़रा अपने character को झाँक कर देखें। जब पब्लिक के सामने दो personalities का टकराओ होगा तो मैं कह सकता हूं कि मेरे एक एक किये हुए काम को लोग लबैक कहेंगे (*Cheers*) मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ कि हम गरीबों के लिये जीना चाहते हैं। जो लोग गरीबों पर चीरा दस्ती और सख्ती करते हैं, हरिजनों पर सितम ढाते हैं वे अपनी मन मानी कारवाईयां नहीं कर सकेंगे। अगर कोई बड़ा आदमी अपनी political position का फायदा उठा कर गरीब लड़कियों के साथ जो बाप के मरने के बाद वारस होती हैं गुंडागर्दी करना चाहे तो हम ऐसे वाक्यात में उन्हें हर तरह से defend करेंगे। (*Cheers*) स्पीकर साहिब, मुझे खुशी इस बात की है कि मेरे भाइयों ने अपने resolutions जो कल discuss होने थे वापस ले लिये। हम उस motion की discussion के लिये जो Rule 84 के तहत पेश की गई है जरूर एक दिन allot करेंगें। उस रोज सच्ची सच्ची बातें होंगी और हमारा point of view भी आप सुन लेंगे। मैं अपने दोस्तों से कहना चाहता हूँ कि वे सच्चे दिल से गुरद्वारे या मन्दिर में खड़े हो कर कहें कि असल वाक्यात क्या थे। (*Cheers*) प्रताप सिंह के हाथ में इनसाफ है, वह अपनी whims को पूरा नहीं करता। वह इस सूबे की कांग्रेस जमात से ताल्लुक रखता है और उसी के बलबोते पर हुकूमत का काम मज़बूती से चला रहा है। अगर मुझे किसी ढंग से किसी जगह बेइन्साफी नज़र आती हो तो मैं उस का मज़बूती से मुकाबला करूंगा। जब कांग्रेस कमेटी करनाल ने resolution पास किया तो उन को पता था कि किस के दबाव के नीचे आ कर वह resolution भेजा गया था। असल बात वह भी जानते हैं (*Voice* : पार्टी आप के काबू में नही रही) पार्टी तो काबू में है लेकिन फिर भी चन्द आदमी आप के असर के नीचे आ जाते हैं। पंजाब सरकार के ऐसे कारहाए नुमायां के लिए जैसे कि गरीबों की इमदाद, हरिजनों की इमदाद, लोगों की चीरा-दस्तियों रोकना, बेवा लड़कियों को जो अपने husband के मरने के बाद वारस बनना चाहती हैं, गुंडागर्दी से बचाने के इवज़ में मैं इस्तीफा दे दूं तो उन लोगों को तकवियत मिलेगी जो इस स्टेट में बदमाशियां करना चाहते हैं और गुंडा ग्रोह को ऊपर लाना चाहते हैं। मैं तो उन के

नाक में नकेल डालता हूं। स्पीकर साहिब, आप Law and Order की पोज़ीशन देखें। हम किसी गरीब लड़की का हक नही छीनना चाहते। जो मेरे साथी बातें करते हैं उन्हें चाहिए कि व ज़रा अपने गरेबां में मुंह डाल कर देखें। चीफ मिनिस्टर को गालियां देने से इसे नहीं हटाया जा सकता। अदालतों में मुकद्दमे करने से नहीं हटाया जा सकता। अगर उसे हटाना है तो लोगों की ज्यादा से ज्यादा सेवा करो या मैम्बरों को ज्यादा तादाद में अपनी तरफ कर लो। बस वही तरीका हो सकता है। चीफ मिनिस्टर को हटाने का जब तक पंजाब का peasant, हरिजन कृत करने वाला, कारीगर, लोहार, छींबा, नाई, प्रताप सिंह के साथ है और कांग्रेस मेरी पुश्त पर है या हाउस की majority मेरे साथ है तो मैं अर्ज़ करूंगा कि मेरे इस्तीफा देने का सवाल ही पैदा नहीं होता।

**पण्डित श्री राम शर्मा** : On a point of order, Sir. मेरा इस बहस से ताल्लुक नहीं। मैं आप का ruling चाहता हूं। इस बहस के दौरान में यह ज़िक्र आया कि High Court और Supreme Court के किसी फैसले से differ करना contempt of court है। मैं पूछना चाहता हूं कि केस subjudice हो तो फिर तो यह contempt of court हो सकती है लेकिन जब case का कतई फैसला हो जाए तो उस पर इख्तलाफ ज़ाहिर करना contempt of court में आ जाता है या नहीं।

**श्री अध्यक्ष** : यह तो legal interpretation की बात है। (It is a matter of legal interpretation.)

**पण्डित श्री राम शर्मा** : अगर केस चल रहा हो तो... (विघ्न) (*interruptions*)

**Mr. Speaker** : You can make a reference to the judgment but you cannot attack its merits or demerits.

**पण्डित श्री राम शर्मा** : जो केस sub judice नहीं रहा......

**श्री अध्यक्ष** : Judgment की जो findings हैं आप उन का reference तो कर सकते हैं। (The hon. Members can make a reference to the findings of the judgment.)

**पण्डित श्री राम शर्मा** : जब यह मामला sub judice था उस वक्त तो हम इस पर अपना point of view ज़ाहिर नहीं कर सके। लेकिन अब चूंकि final फैसला हो गया है क्या अब भी अपना point of view express करेंगे तो contempt of court होगा ?

**Mr. Speaker** : As far as as possible this matter should be referred to without attacking the merits and demerits of the judgment.

**ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ** : On a point of order. Sir. ਮੇਰੀ ਅਰਜ਼ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹਾਈ ਕੋਰਟ ਅਤੇ ਸੁਪਰੀਮ ਕੋਰਟ ਨੇ ਸਚੇ ਗਵਾਹ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਝੂਠੇ ਵੀ ਕਿਹਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ? ਕੀ ਇਹ contempt of court ਨਹੀਂ ?

**Mr. Speaker** : Order please. You can make a reference to the Judgment but you cannot attack the merits or demerits of the judgment and also you cannot attack the intentions of the judges and attribute malicious motives to them. I don't think you can do that.

[Mr. Speaker]

Now I will put the cut-motion given notice of by Sardar Gurbachan Singh Bajwa to the vote of the House.

**Sardar Gurbachan Singh Bajwa** : Sir, I withdraw my cut-motion.

**Mr. Speaker** : Is it the pleasure of the House that the hon. Member be allowed to withdraw his cut-motion ?

**Voices** : Yes.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the item of Rs 30,000 on account of Government Pleaders' Fees be reduced by Rs 100.

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the item of Rs 30,000 on account of Government Pleaders' Fees be reduced by Rs 100.

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That a Supplementary sum not exceeding Rs 2,30,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending the 31st March, 1961, in respect of 27—ADMINISTRATION OF JUSTICE.

*After ascertaining the votes of the Members present by voices, Mr. Speaker said "I think the Ayes have it". This opinion was challenged. The bells were then sounded. The question was put again and carried by a voice vote.*

*The motion was declared carried.*

---

**29—Police**

**Minister for Industries** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move—

That a Supplementary sum not exceeding Rs 21,16,600 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending the 31st March, 1961, in respect of 29—Police.

**Mr. Speaker** : Motion moved—

That a Supplementary sum not exceeding Rs 21,16,600 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending the 31st March, 1961, in respect of 29—Police.

The following cut-motions given notice of by various members in respect of this Demand will be deemed to have been read and moved—

5. **Dr. Bhag Singh :**
6. **Pandit Ram Kishan Bharolian :**
7. **Sardar Jangir Singh Comrade :**
8. **Shri Hukam Singh :**
9. **Shri Phul Singh Kataria :**

That the demand be reduced by Rs 10.

44. **Shri Ram Piara :**

That the demand be reduced by Rs 100.

45. **Chaudhri Balbir Singh :**

That the demand be reduced by Re 1.

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** (जालंधर शहर, दक्षिण पश्चिम) : स्पीकर साहिब, मैं डिमांड नम्बर दो की मुखालिफत करने के लिये खड़ा हुआ हूं। अभी अभी हमारे मुख्य मंत्री जी ने कहा कि वह जनता के लिये काफी कुछ करते हैं और जनता उन के साथ है। इस सम्बन्ध में मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारे पंजाब के चीफ जस्टिस श्री जी० डी० खोसला ने पंजाब के Law and Order के बारे में एक निहायत अच्छा मज़मून "ट्रीब्यून" में लिखा था। वह शायद आप की नज़रों से गुज़रा हो या कि नहीं गुज़रा हो.....इसमें लिखा है.....

"So when a few nights ago, I woke up to find my expensive watch gone and my dearly bought imported pen missing, I put a brave face on the whole affair and said "Well at least the thief can't accuse me of using cheap and tawdry articles". I almost thought it unsporting to pursue the matter further. I need not have worried. It was not possible to do anything beyond applauding the good taste of this High Priest of burglars and the consummate skill with which he performs his ceremonial".

**उद्योग मंत्री** : स्पीकर साहिब, यह demand जिन specific items के मुतल्लिक है वह मैं मैम्बर साहिबान की वाकफियत के लिये पढ़ देता हूं (विघ्न)

**Shri Balram Das Tandon** : Sir, this is a waste of time. We have the Supplementary Estimates (1st Instalment) with us and these items are there under the Demand.

**श्री अध्यक्ष** : Order please, अगर आप interrupt करेंगे तो मैं बरदाश्त नहीं करूंगा। (Order please. I will not tolerate any more interruptions)

**उद्योग मंत्री** : इस में specific items दी हुई हैं।

"(i) the implementation of Indo-Pakistan agreement of 1960, as a result of which considerable exchange of territory in adverse possession of both the countries has to be effected ; and

(ii) law and order situation in the State on the following items."

[उद्योग मंत्री]

Ten items are enumerated here under this Demand and any criticism in regard to these items will be relevant. Anything said beyond those items will be absolutely irrelevant. The criticism that is sought to be made by the hon. Member from the other side deals with a general question of law and order and not with these items.

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : जनाब, मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि ......

**श्री अध्यक्ष** : आप demand के scope में रहें । (The hon. Member should please confine himself to the scope of the demand.)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : जनाब, मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह जो Executive Police का स्टाफ रखना चाहते हैं, इस की ज़रूरत नहीं है । क्यों ज़रूरत नहीं है ? इस की वजह यह है कि पहले जो हम ने तीन चार करोड़ रुपये का बजट पुलिस के लिये पास किया है उस का नतीजा मैं ने आप के सामने पढ़ कर सुना दिया है । यह राए पंजाब के चीफ जस्टिस की है......

**श्री अध्यक्ष** : आप यह reference बजट की general discussion पर कर सकते हैं । (The hon. Member can make such references at the time of general discussion of the Budget.)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : मैं कहता हूं कि जितना स्टाफ इन के पास पहले है उस का हाल आप ने सुन लिया है जो कि चीफ जस्टिस ने लिखा है ।

**श्री अध्यक्ष** : इस का फायदा ही क्या है सिवाय इसके कि आप यह बताना चाहते हैं कि यह article Chief Justice का लिखा हुआ है ? (What is the use of quoting it excepting that the hon. Member wants to establish that article has been contributed to the paper by the Chief Justice ?)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : जनाब यह उन्हों ने as Chief Justice नहीं लिखा बल्कि सिर्फ अपने नाम पर, पंजाबी होने के नाते लिखा है । उन्होंने लिखा है:—

> "I was not the only one to be singled out. The honour was conferred on many others. When the matter was discussed at social gatherings and views were exchanged, It transpired that the High priest was distributing his favours liberally among persons who claim to belong to the upper class. Gossip has it that there is a theft every night.

यानी चण्डीगढ़ के अन्दर हर रात को एक चोरी होती है । यह कौन कह रहा है ? किसने इन ख्यालात का इज़हार किया है ? जनाब, यह बात पंजाब के Chief Justice साहिब कह रहे हैं । यह है Law and Order की हालत जिसके लिए पांच करोड़ रुपया पहले लिया गया और 21,00,000 रुपया अब मांगा जा रहा है । जनाब आप देखिए कि चंडीगढ़ के लिए इतनी पुलिस रखी है लेकिन फिर भी there is a theft every night. आगे इसी article में उन्होंने लिखा है—

> People wait anxiously for the Mysterious visitor —for so far no one has seen his face—and they experience a sense of insecurity till the visit is over.

यानी चोर जब तक अपना माल चुरा कर चला न जाए तब तक चंडीगढ़ के लोग समझते हैं कि हम महफूज़ नहीं हैं ।

**श्री अध्यक्ष** : लाला जी, आप passing reference तो कर लें लेकिन जिन items का ज़िक्र इस demand में किया गया है उन के scope से ज्यादा बाहर जाने की कोशिश न करें। (I would like to point out to the hon. Member that he may make a passing reference to it but he should not go too much beyond the sope of items enumerated in the demand.)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : जनाब इन्होंने इस में किसी बात को specify नहीं किया, इन्होंने यह बिल्कुल नहीं बताया कि मोरचों से निपटने के लिए इस रुपए की जरूरत है या किसी और मकसद के लिए जो staff रखा है उसके लिए। इसलिए मैं यह महसूस करता हूँ कि यह demand Law and Order से ताल्लुक रखती है। इसलिए मैं आप को बता रहा हूँ कि पंजाब में इस वक्त Law and Order की कितनी पतली हालत है। डिप्टी कमिश्नर लुध्याना की कोठी के नज़दीक श्रीमती फूल सिंह की कोठी में शाम को डाका पड़ा। दो नकाब पोश डाकू कोठी में घुस गए और सोने के कड़े उतार कर चलते बने।

**श्री अध्यक्ष** : यह relevant कैसे है ? (How is it relevant ?)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : यह इसलिए relevant है क्योंकि इसका पंजाब के Law and Order के साथ सीधा सम्बन्ध है।

**श्री अध्यक्ष** : लेकिन यह जो supplementary demand रखी गई है वह कुछ speciffic items की बाबत है। उनके साथ आप इस तरह की incidents को कैसे जोड़ते हैं ? (But this supplementary demand has been made in respect of certain specific items. How does the hon. Member connect these incidents with that demand ?)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : जनाब यह police के लिए है और police Law and Order की मुहाफिज़ होती है। लेकिन आप हैरान होंगे कि पुलिस भी इन वारदातों से मुबर्रा नहीं रही। पुलिस A.S.I. सरदार तेजा सिंह के घर चोरी की वारदात हुई यह है State में Law and Order की हालत जिसके लिए चीफ मिनिस्टर साहिब credit ले रहे हैं और कहते हैं कि उन पर लोगों को पूरा एतबार है और उनके हाथों में वह पूरी तरह महफूज़ हैं। खन्ने की घटना अभी ताज़ी ताज़ी हुई है। वहां सात औरतें मारी गईं और पांच लाशें बाड़ी में दबाई गईं। इतना ही नहीं। अखबार समाज की एक सुरखी में लिखा है—"वज़ीरों के महमान खाना पर बदकारी अड्डे का समसनीखेज इनक्शाफ—मेजबान पर अस्मत फरोशी का मुकदमा"—(*Interruptions*) स्पीकर साहिब, मैं सुनी सुनाई बातें नहीं कह रहा मगर यह सभी खबरें अक्तूबर के 'समाज' अखबार में छपी हैं। यह वह अखबार है जिसको गवर्नमेंट का महकमा Public Relations इश्तहार देता है। (*Interruptions*).

**ਸ੍ਰੀ ਹਰਭਗਵਾਨ ਮੋਦਗਿਲ** : On a point of information, Sir. ਮੈਂ ਇਹ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜੇ hon. ਮੈਂਬਰ ਬੋਲ ਰਹੇ ਹਨ, ਉਹ ਕਿਹੜੇ press ਦੀ ਅਖਬਾਰ ਪੜ੍ਹ ਰਹੇ ਹਨ ? ਇਸ ਦੇ authentic ਹੋਣ ਦਾ ਕੀ ਸਬੂਤ ਹੈ ?

**श्री जगत नारायण चोपड़ा :** यह आप के हलके से निकलने वाली अखबार है । लुध्याना की अखबार है; यह वह अखबार है जिसे सरकार की तरफ से भी इश्तहार मिलते हैं ।

**श्री अध्यक्ष :** लाला जी, मैं फिर आप को यह बताना चाहता हूँ कि इस demand के अन्दर सिर्फ कुछ specific चीज़ों के लिए sanction मांगी गई है । आप सिर्फ उन्हीं को refer कर सकते हैं लेकिन अब आप हद से ज़्यादा दूर जा रहे हैं । ( I would like to point out again to the hon. Member that sanction pertaining to certain specific items of expenditure has been sought through this demand. He can confine his remarks to those items only but I feel that now he is going very wide off the mark).

**श्री जगत नारायण चोपड़ा :** मैं तो जनाब आप को बता रहा हूँ कि हमारे सूबे के अन्दर Law and Order की हालत कितनी खराब हो चुकी है ।

**श्री अध्यक्ष :** लेकिन यह relevant नहीं । आप को उन्हीं items तक महदूद रहना चाहिए । आप उन के हक में या खिलाफ अपने ख्यालात का इज़हार कर सकते हैं लेकिन उन के बाहर जाने की कोशिश न करें । (But that is not relevant. He should confine himself to those items only. He may express himself in favour of or against those items but he should not go beyond their scope.)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा :** मैं उनके बाहर बिल्कुल नहीं जा रहा । मैं तो पुलिस, जिसके लिए इस demand में रुपया मांगा जा रहा है उसके कारनामे आप को पढ़कर सुना रहा हूँ ।

**ਉਦਿਯੋਗ ਮੰਤ੍ਰੀ :** ਮੈਂ most respectfully resubmit ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਬਾਰ ਬਾਰ point of orders ਉਠਾਉਣਾ ਚੰਗਾ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ । ਬਾਰ ਬਾਰ ਇਹ point raise ਕਰ ਕੇ ਤੁਹਾਡੇ notice ਵਿਚ ਇਹ ਗੱਲ ਲਿਆਉਣੀ ਮੈਂ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਸਮਝਦਾ । ਲੇਕਿਨ ਮੈਂ ਇਤਨੀ ਗੱਲ ਮੁੜ ਕੇ ਆਖਦਾ ਹਾਂ ਕਿ supplementary demands ਦੇ ਕਿਸੇ ਇਕ specific item ਦੇ ਉਤੇ general discussion ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ । ਮੈਂ ਇਸ ਵਿਚੋਂ ਅਗੇ । ਵੀ read ਕੀਤਾ ਸੀ ਤੇ ਹੁਣ ਫਿਰ ਦੁਬਾਰਾ read ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਇਹ specifically ਦਿੱਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਖਰਚ on the following items ਤੇ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ items ਨੂੰ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖ ਕੇ ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਬੋਲ ਸਕਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਅਸੀਂ ਜਿਹੜੇ staff ਲਈ demand ਕਰਦੇ ਹਾਂ ਇਹ ਸਿਰਫ ਉਸ ਨੂੰ discuss ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ । ਲੇਕਿਨ general ਤੌਰ ਤੇ ਕਿ ਫਲਾਣੀ ਥਾਂ ਤੇ ਦਾਈ ਨੇ ਔਰਤਾਂ ਮਾਰੀਆਂ, ਫਲਾਣੀ ਥਾਂ ਤੇ ਚੋਰੀ ਹੋਈ ਜਾਂ ਫਲਾਣੀ ਥਾਂ ਤੇ ਫਲਾਂ ਹੋਇਆ ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਹਿ ਸਕਦੇ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਕਈ ਗਲਾਂ ਲਾਲਾ ਜੀ ਦੇ ਦਿਮਾਗ ਦੀਆਂ ਵੀ engineered ਗੱਲਾਂ ਹੋਣਗੀਆਂ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ request ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ totally irrelavant ਬੋਲ ਰਹੇ ਹਨ । ਇਹ ਨਹਾਂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ । ਆਪ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਤੇ ਦੁਬਾਰਾ ਗੌਰ ਕਰ ਲਉ ।

**श्री अध्यक्ष** : देखिए लाला जी, इस demand के दो हिस्से हैं, यानी staff for the Border Reorganisation Scheme and Law and Order situation और जहां तक Law and Order situation का ताल्लुक है आप सिर्फ उन्हीं items पर बोल सकते हैं जिनका इसमें जिक्र किया गया है। Supplementary Demand के वक्त, आप जानते हैं कि discussion का scope बड़ा महदूद रहता है। यह बजट की discussion नहीं कि जिस पर आप जो चाहें कहते जाएं। इसमें जो दस items दी गई हैं इस वक्त आप with reference to those ten items ही अपने ख्यालात का इज़हार कर सकते हैं। मुझे इस सम्बन्ध में आप को कुछ खास कहने की जरूरत नहीं होनी चाहिए थी। आप कह सकते थे कि purchase of vehicles के लिए रुपया नहीं दिया जाना चाहिए; clothing and equipment के लिए रकम नहीं देनी चाहिए और अगर नहीं देनी चाहिए तो क्यों नहीं देनी चाहिए लेकिन इसमें general Law and Order situation आप कैसे introduce करना चाहते हैं ? ये जो आप quote कर रहे हैं यह final authority तो है नहीं। अखबारों में तो कई कुछ छपता ही रहता है। तो क्या आप यह समझते हैं कि कुछ परचों को quote करने से आपकी speech authentic बन जाएगी ? यह तो आप कह सकते हैं कि पुलिस की efficiency कम है या up to the mark नहीं है लेकिन आप इस हद तक चले जाएँ, यह गलत बात है। I will not allow it. (The hon. Member (Lala Jagat Narain) may please listen. This Demand has been divided into two parts, i. e. staff for the Border Reorganisation Scheme and for maintaining law and order in the State. So far as the law and order situation is concerned, he can speak about these items only for which provision has been made in the Demand. He knows that the scope of discussion on the Supplementary Demands is very limited. This is not the general discussion of the budget when the hon. Member can say whatever he likes. Now he can speak only with reference to the specified item of expenditure. I ought not have reminded the hon. Member about all this. He could have objected to the grant of money for the purchase of vehicles or he could say that the amount on clothing and equipment should have been reduced and for all that he could advance arguments but how can he initiate a general discussion on the law and order situation ? The paper from which he is quoting, is not the final authority in the matter as so many such things are daily published in papers. Does he think that his speech would become authentic by quoting from such papers ? He can question the efficiency of the police or say that it is not up to the mark but he has gone far beyond the limits. This is not desirable. I will not allow this).

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : आप नाराज होते हैं तो मैं अखबार को छोड़ देता हूँ। दूसरी बात को लेता हूँ। मैंने चीफ मिनिस्टर साहिब की speech को सुना है। उन्होंने कहा कि जो उनके अफसर हैं वह झूठे मुकदमे बनाते हैं।

**Chief Minister** : I never said so.

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : आपका मतलब यही था ।

**मुख्य मंत्री** : हरगिज नहीं है । I never said so.

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : आपने फरमाया कि Karnal Murder Case में अफसरों की तरफ से evidence ठीक नहीं हुआ (*Interruptions*) ।

इन्होंने कहा कि चूंकि पुलिस का evidence ठीक नहीं रहा इसलिए मैं एक नई एजंसी बनाऊंगा जो पुलिस अफसरान के खिलाफ इल्ज़ामात की जांच पड़ताल करेंगे । जब इन्होंने खुद अपनी police agency को condemn किया तो फिर उसी पुलिस के लिए vehicles, कपड़े और equipment वगैराह के वास्ते रुपया मंजूर करना कहां तक मुनासिब है ? मैं इन्हीं की speech को base मान कर इस demand की मुखालिफत करता हूँ

**ਸਰਦਾਰ ਭਾਗ ਸਿੰਘ** (ਰਾਏਕੋਟ, 'ਰੀਜ਼ਰਵਡ') : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅੰਗਰੇਜ਼ ਦੇ ਜ਼ਮਾਨੇ ਵਿਚ ਜਦੋਂ ਵੀ ਕੋਈ ਸਰਕਾਰੀ ਅਫਸਰ ਕਿਸੇ ਕਿਸਮ ਦੀ ਕਾਰਵਾਈ ਕਰਦਾ ਸੀ ਭਾਵੇਂ ਉਹ head constable ਹੋਵੇ, constable ਹੋਵੇ ਜਾਂ ਪੁਲਿਸ ਕਪਤਾਨ ਹੋਵੇ ਸਰਕਾਰ ਉਸ ਨੂੰ defend ਕਰਦੀ ਸੀ । ਸਰਕਾਰੀ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਚਪੜਾਸੀ ਤੋਂ ਲੈਕੇ ਵਡੇ ਤੋਂ ਵਡੇ ਅਫਸਰ ਤਕ ਜੇ ਕਰ ਗਲਤੀ ਕਰਦਾ ਸੀ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਉਸ ਨੂੰ defend ਕਰਦੀ ਸੀ । ਪਰ ਹੁਣ ਜਮਹੂਰੀਅਤ ਦੇ ਅੰਦਰ ਜਦੋਂ ਕਿ ਅਸੀਂ ਵੋਟਾਂ ਦੇ ਆਧਾਰ ਤੇ ਆਏ ਹਾਂ ਸਾਡਾ ਫਰਜ਼ ਹੈ ਕਿ ਵੋਟਰਜ਼ ਦੇ ਹਕਾਂ ਨੂੰ safeguard ਕਰੀਏ ਪਰ ਅਜ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਜਿਸ ਢੰਗ ਦੀ ਬਹਿਸ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਤੇ ਅਫਸੋਸ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਅੰਦਰ ਆਪਣੀਆਂ ਸਿਆਸੀ ਗੱਲਾਂ ਦਾ ਹੀ ਜ਼ਿਕਰ ਸੀ ਅਤੇ ਦਿਮਾਗ ਅਜਿਹੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਵਿਚ ਹੀ ਲਗਾ ਰਿਹਾ ਅਤੇ ਲੋਕ ਭਲਾਈ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਵਲ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਗਿਆ । ਇਸ ਤੋਂ ਵੀ ਵਧ ਇਕ ਬਹੁਤ serious ਗੱਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਥੇ ਕਿਤੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕਿਸੇ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ misjudge ਕੀਤਾ ਜਾਂ ਇਹ ਗਲਤ ਕੰਮ ਕਰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਗਲਤ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਅਜ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਅਖੋਂ ਉਹਲੇ ਕਰ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਬਾਕੀ ਗੱਲਾਂ ਵੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹਨ । ਅਜ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੀ ਬਦਕਿਸਮਤੀ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਪੁਲਿਸ ਦੇ head ਤੇ ਇਤਨੀ ਭਾਰੀ ਰਕਮ ਖਰਚ ਕਰਨੀ ਪੈ ਰਹੀ ਹੈ । 21 ਲਖ ਰੁਪਏ ਦੀ ਰਕਮ ਦਾ ਹਵਾਲਾ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਇਸ ਦੇ ਪਿਛੇ ਜੋ ਖਾਸ ਵਜ੍ਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਕਾਰਨ ਹੈ ਉਹ ਸਾਰੇ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਆਪ ਨੂੰ ਵੀ ਪਤਾ ਹੈ । ਹਾਲਾਤ ਹੋਰ ਹਨ ਪਰ ਹੋਰ ਹੋਰ ਗੱਲਾਂ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਾਤ ਵਲ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ । ਅਜ ਸੂਬੇ ਵਿਚ agitations ਚਲਦੀਆਂ ਹਨ, linguistic basis ਤੇ ਅਤੇ ਮਜ਼੍ਹਬੀ ਬਖੇੜੇ ਪਾਉਣ ਵਾਲੀਆਂ ਅਤੇ ਆਪਸ ਵਿਚ ਲੜਾਉਣ ਵਾਲੀਆਂ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ ਚਲਦੀਆਂ ਹਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਲ ਸਾਨੂੰ ਸਭ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ । ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਾਤ ਨੂੰ condemn ਕਰੀਏ, ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ agitations ਨੂੰ condemn ਕਰੀਏ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਰਾਹੀਂ ਜਾਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕਾਰਨ ਇਤਨੀ ਭਾਰੀ ਰਕਮ ਖਰਚ ਕਰਨੀ ਪੈ ਰਹੀ ਹੈ । ਨਿਰਾਪੁਰਾ ਪੁਲਿਸ ਤੇ ਨੁਕਤਾਚੀਨੀ ਕਰਨ ਨਾਲ ਇਹ ਮਸਲਾ ਹਲ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ । ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਕਿਤੇ ਕਿਤੇ ਪੁਲਿਸ ਵਿਚ ਨੁਕਸ ਹਨ । ਇਕ ਵੀਰ ਨੇ ਖੰਨੇ ਦੀ ਨਰਸ ਦੇ ਕੇਸ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਕੇਸ ਦੀ

ਰੀਪੋਰਟ ਥਾਣੇਦਾਰ ਨੇ ਲਿਖਣ ਤੋਂ ਨਾਂ ਕਰ ਦਿਤੀ ਸੀ ਪਰ ਜਦੋਂ ਲੋਕ ਇਲਾਕਾ Magistrate ਕੋਲ ਜਾਕੇ ਰੋਏ ਪਿਟੇ ਤਾਂ ਰਿਪੋਰਟ ਲਿਖੀ ਗਈ ਅਤੇ Magistrate ਨੇ enquiry ਕਰਵਾਈ ਤਾਂ ਸਤ ਕਤਲ ਨਿਕਲੇ । ਕਿਤੇ ਕਿਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ cases ਹਨ ਅਤੇ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿਤੇ ਕੋਈ ਝੂਠਾ ਕੇਸ ਵੀ ਬਣ ਗਿਆ ਹੋਵੇ ਪਰ ਇਸ ਗੱਲ ਲਈ ਪੁਲਿਸ ਨੂੰ ਖੁਲੀ ਛੁਟੀ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਕਿ ਕਿਤੇ ਕਿਸੇ ਜਰਨਲਿਸਟ ਦੇ ਖਿਲਾਫ, ਕਿਤੇ ਕਿਸੇ municipal ਕਮੇਟੀ ਦੇ President ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਜਾਂ ਕਿਸੇ ਸਰਕਾਰੀ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਮੁਕਦਮੇ ਘੜੇ ਕਰ ਦੇਵੇ । ਇਸ ਨੂੰ check ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਪੁਲਿਸ ਦੀ ਕਾਰਵਾਈ ਨੂੰ check ਕਰਨ ਲਈ ਇਹ staff ਮੁਕਰਰ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਇਹ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਦੇ ਪਾਤਰ ਹਨ । ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਅਸੀਂ ਵੇਖਦੇ ਹਾਂ ਕਿ 21 ਲਖ ਰੁਪਏ ਦੀ ਰਕਮ ਪੁਲਿਸ ਤੇ ਜਾਂ General Administration ਤੇ ਜਾਂ Administration of Justice ਤੇ ਖਰਚ ਵਧ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਹ unproductive ਕੰਮ ਹਨ ਅਤੇ ਜਿਹੜੀਆਂ productive schemes ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਖਰਚ ਘਟਦਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਕੀ ਅਜਿਹੀ ਹਾਲਤ ਨੂੰ ਵੇਖ ਕੇ ਅਸੀਂ ਕਦੀ ਆਪਣੇ ਅੰਦਰ ਝਾਤੀ ਮਾਰਕੇ ਵੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕਿਸ ਪਾਸੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਾਂ । Political agitations ਚਲਾਈਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਕਦੀ ਹਿੰਦੀ ਰਕਸ਼ਾ ਸੰਮਤੀ ਵਾਲੇ ਕਿਤੇ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬੇ ਦੀ ਮੰਗ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਇਹ agitations ਕਰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ conduct ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਕੌਣ ਹਨ ? ਇਨ੍ਹਾਂ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ ਤੇ ਸੂਬੇ ਦੇ ਲੱਖਾਂ ਕਰੋੜਾਂ ਰੁਪਏ ਖਰਚ ਕੀਤੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ । ਸਾਨੂੰ ਅਜਿਹੀਆਂ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ ਨੂੰ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਚਲਾਣ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਛੰਡਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਮਝਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਝਾਤੀ ਮਾਰਕੇ ਵੇਖਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕੀ ਕੁਝ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਸਾਨੂੰ ਕੀ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਅਸੀਂ ਯਤਨ ਕਰਕੇ ਇਸ ਨੂੰ ਰੋਕ ਸਕਦੇ ਹਾਂ। ਅਜਿਹੀਆਂ ਗੈਰ ਜ਼ਿਮੇਦਾਰਾਨਾ ਅਤੇ unfutile ਕਿਸਮ ਦੀਆਂ agitations ਤੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਮਜਬੂਰਨ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਤੇ ਖੁਸ਼ੀ ਨਾਲ ਖਰਚ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ । ਸਾਨੂੰ ਅਜਿਹੀਆਂ agitations ਨੂੰ condemn ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਮਜਬੂਰਨ ਇਹ demand ਲਿਆਂਦੀ ਗਈ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਨੂੰ ਇਸ ਕਰਕੇ ਪਾਸ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

**श्री अध्यक्ष** : Business Advisory Committee ने इस काम के लिए दो घण्टे रखे हैं । 5-20 p.m. पर यह discussion खत्म हो जायगी । (The Business Advisory Committee has allotted two hours for this discussion and it will come to a close at 5.20 p. m.)

**डाक्टर परमानन्द** (पानीपत) : स्पीकर साहिब, मुझे खुशी है कि law and order का ज़िक्र करते हुए और demand तीन पर बोलते हुए चीफ मिनिस्टर साहिब ने कहा कि law and order maintain करने के लिए और गरीबों की मदद करने के लिए जितने खर्च की ज़रूरत होगी हम करेंगे । जनाब, इन्हों ने यहां माना कि पुलिस झूठे cases बनाती है और कहा कि मैं चाहता हूँ कि इस बुराई को खत्म करने के लिए एक agency कायम की जाएगी । जनाब, करनाल के अन्दर एक जुआ party पकड़ी गई, पुलिस ने उन

[डाकटर परमा नन्द]
को गिरफ्तार किया और चालान किया अदालत में। इस बारे हम facts देने के लिए तैयार हैं। पुलिस ने जिन का चालान किया उन को अदालत से सज़ा मिलने वाली थी कि एक Deputy Minister ने मदाखलत कर के दो गवाहों को बैठा दिया और फिर उन में से एक गवाह को कोयले का और दूसरे को खांड का Depot दिला दिया। अब देखिए एक तरफ तो कहते हैं पुलिस झूठे cases बनाती है और दूसरी तरफ कहा जाता है कि इन लोगों के खिलाफ कार्यवाही न करो।

अब दूसरा case सुनिए।

**श्री अध्यक्ष** : General discussion में न पड़ें। (The hon. Member should not indulge in a general discussion.)

**डाक्टर परमानन्द** : फिर इसी तरह Market Committee बारे हुआ.....

**श्री अध्यक्ष** : मेरे कहने का कोई असर नहीं हुआ। (The hon. Member has not paid any heed to my warning.)

**डाक्टर परमानन्द** : जनाब, सूबे को बचाने के लिए तवज्जुह दिला रहा हूं। इस demand में T.A. के लिए काफी रुपया रखा गया है। यह ठीक है तबादले हुए हैं मगर क्या इतना भारी खर्च हो रहा है ? Chief Minister साहिब तो कुछ कह चुके हैं कि अकाली agitation तो मर चुकी है तो फिर उन को जेल में रखने से क्या फायदा है। इन को देखना चाहिए कि यह खर्च क्या State पर बोझ नहीं बन रहा। फिर इस खर्च को पूरा करने के लिए और taxes ले आएंगे तो बेचैनी बढ़ेगी। मैं तो कहूंगा कि पुलिस गलत cases इस लिए बनाती है क्योंकि सरकार चाहती है कि वह ऐसा करे।

**Chief Minister** : Sir, I beg to move—

That the question be now put.

**Sardar Sarup Singh** : Sir, we have not been given any time to speak.

**Mr. Speaker** : This is a motion moved by the Leader of the House and will have to be put to vote.

**Sardar Sarup Singh** : Sir, since I wanted to speak on this Demand but have not been given time, we shall stage a walk out.

*(At this stage, Members of the Panthic Group staged a walk out, but returned soon after.)*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the question be now put.

*After ascertaining the votes of the Members by voices, Mr. Speaker said "I think the Ayes have it". This opinion was challenged and division was claimed. Mr. Speaker after calling upon those Members who were for "Aye" and those who were for "No", respectively, to rise in their places and on a count having been taken, declared that the motion was carried.*

*The motion was carried.*

(*At this stage, Members of the Opposition staged a walk-out, shouting 'shame', 'shame'. They, however, returned soon after.*)

**मुख्य मंत्री** (सरदार प्रताप सिंह कैरों) : जनाब, मेरी अर्ज़ यह है कि यह जो पैसा हमने मांगा है, यह तो कुछ भी नहीं है। खुशी की बात यह है कि हमने अभी तक पुलिस बढ़ाई नहीं है। सिर्फ अब बढ़ाने लगे हैं, वह भी थोड़ी सी। आपको मैं यह बतादूं कि हमारी तीन बटालियन सैंट्रल गवर्नमेंट को lend हुई हुई हैं और जो भी बाकी की थोड़ी सी पुलिस हमारे पास है उससे हम अपनी स्टेट में हो रहे ऐजीटेशनज़ को मीट कर रहे हैं और law and order को maintain कर रहे हैं। यह हमने गज़ब कर रखा है। और यह भी बतला दूं कि इंडोपाकिस्तान agreement के बाद जब हम इन जगहों को लेने जाएंगे तब भी इसी पुलिस से हर खतरे को meet करेंगे। सच जानिए पुलिस के हर personnel को हमने maximum strain में put किया हुआ है। हमारी तीन बटालियन काश्मीर को चली गई हैं जैसा कि मैंने अभी बतलाया जिनमें कि करीब 2,400 आदमी हैं। इसके बावजूद हम सारी चीजों से निबट रहे हैं इससे बढ़कर दिलेरी और प्रशंसा का काम क्या हो सकता है? लेकिन इसके पेशेनज़र कि अब हमारे पास काफी कम आदमी रह गए हैं, हमने मांग की है। क्योंकि हमें इस वक्त transitional period से गुज़रना पड़ रहा है। हमने कुछ आदमी criminal investigation के लिए भी रखे हुए हैं ताकि काम speedily हो सके। इसमें कौन सी चीज ज्यादा मांगी गई है, मेरी समझ में नहीं आता सिर्फ 4 डिप्टी सुपरिनटेंडेंट के लिए ही यह बात है। सच जानिए पंजाब की पुलिस पार्टीशन के बाद जिस हालत में रह रही है वह बहुत अच्छी नहीं है। यहां पर यह हालत है कि कांस्टेबल्ज़ के लिए, अफसरों के लिए और उनके बच्चों के लिए रहने के लिये पूरी पूरी जगह तक नहीं है। मैं समझता हूं कि और मकान चाहिएं। और मैं यह भी बतला चुका हूं कि जितना काम पुलिस से यहां लिया जाता है और कहीं नहीं लिया जाता। कई भाइयों ने यहां चोरियों के हवाले दिए और चीफ जस्टिस के यहां की चोरी का हवाला दिया। मैं मानता हूं कि चोरी हुई और अभी तक चोर पकड़े नहीं जा सके लेकिन बात यह है कि एक आल इंडिया गैंग है चोरों का जो अभी तक बच बच कर निकल जाता है लेकिन हमारी पुलिस पूरी सतर्कता से काम कर रही है और जिस दिन एक का भी सुराग मिला उस दिन कई चोरियां एक साथ पकड़ी जाएंगी।

(*At this stage all the Opposition Groups came back to Chamber.*)

अभी चंडीगढ़ ऐक्सपैरीमेंट स्टेज पर है। हम पता लगा रहे हैं लेकिन मुश्किल तो यह है कि जब जगह जगह पर चोर छिपे हों, मंदिरों में चोर छिपे हों, गुरद्वारों में चोर छिपे हों और आपोज़ीशन पार्टियों में चोर छिपे हों तो मैं कहां कहां ढूंढ सकता हूं उस वक्त बड़ी मुश्किल पेश आती है (विघ्न) शोर......

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : और मिनिस्ट्रियों में भी चोर छिपे हैं।

**मुख्य मंत्री** : सच मानिए, मेरा जी करता है कि चोरों को जल्दी से जल्दी पकड़ लें लेकिन अभी हम कामयाब नहीं हो पा रहे क्योंकि चोरों का गैंग होता है। और यही वजह है कि चंडीगढ़ की चोरियां हम trace नहीं कर सके। उसका एक कारण यह भी है कि हमारे पास

[मुख्य मंत्री]
आदमी कम हैं। हां 9 महीने की तैयारी के बाद देखेंगे कि कैसे चोरी होती है। हमारे पानीपत के दोस्तों ने कहा कि लोगों को जेलों में रखा हुआ है और चीफ मिनिस्टर कहते हैं कि ऐजीटेशन मर गई। वह अपने सवाल का जवाब भी आप ही देते हैं। जेलों में रखने से ही तो ऐजीटेशन मर गई। और उन्हें निकालने की हमें कोई ज़रूरत नहीं क्योंकि वे खुद ही होशियार हैं और वह किसी न किसी तरीके से खुद ही निकल कर बाहर आ रहे हैं। कोई माफी मांग लेता है तो कोई इस बात का वादा करता है कि हम ऐजीटेशन में भाग नहीं लेंगे....

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ** : ਪਹਿਲਾਂ ਮੁਣ ਲੈਂਦੇ ਫੇਰ ਕਹਿੰਦੇ ਤਾਂ ਠੀਕ ਸੀ ।

**मुख्य मंत्री** : हकीकत यह है कि हम किसी को जेल में देर तक बिना वजह रखना नहीं चाहते और हम यह चाहते हैं कि जनता के पैसे को बिना वजह खर्च न किया जाए। यह हमारी कोशिश रहती है। अखीर में मैं यह फिर अपील करना चाहता हूं कि यह कोई बहुत बड़ी रकम नहीं। पुलिस को पूरे तरीके से काम करने के लिए यह ज़रूरी है कि इस रुपए की मंजूरी दी जाए और फिर आप देखेंगे कि हमारी स्टेट law and order को maintain करने में सारे सूबों में अव्वल नम्बर लेगी।

**Mr. Speaker** : Question is—
That the demand be reduced by Rs 10.

*After ascertaining the votes of the Members present by voices, Mr. Speaker said "I think the Noes have it". This opinion was challenged. The bells were then sounded. The question was put again and rejected by a voice vote.*

*The motion was declared lost.*

**Mr. Speaker** : Question is—
That the demand be reduced by Rs 100.

*The motion was by leave withdrawn.*

**Mr. Speaker** : Question is—
That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That a Supplementary sum not exceeding Rs 21,16,600 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending the 31st March, 1961, in respect of 29—Police.

*After ascertaining the votes of the Members by voices, Mr. Speaker said "I think the Ayes have it". This opinion was challenged and division was claimed. Mr Speaker after calling upon those Members who were for "Aye" and those who were for "No", respectively, to rise in their places and on a count having been taken, declared that the motion was carried.*

*The motion was carried.*

37—EDUCATION

**Minister for Industries** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move—

That a Supplementary sum not exceeding Rs 15,36,500 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending the 31st March, 1961, in respect of 37—Education.

**Mr. Speaker** : The Members have taken one and a half hours on two demands and the result would be that the important demands will be guillotined.

**श्री बलराम दास टंडन** : आप ने एक दिन ज्यादा रखा हुआ है कि जहां ज़रूरत पड़ेगी extend कर दिया जाया करेगा। इसलिए आप extend कर सकते हैं।

**Mr. Speaker** : This one day has in fact been provided for smaller bills.

मुझे बहुत अफसोस है कि कल इसी बात पर आपने walk-out stage किया। एक चीज़ को Business Advisory Committee में आप approve करते हैं और आप ही walk-out करने वाले बन जाते हैं। तीन दिन बिल को discuss करने के बाद भी आप walk-out कर गए, यह नावाजब बात है। आज फिर आपने जो बहस की मैं उस पर happy नहीं हूं। लेकिन मैं आप से अर्ज़ करना चाहता हूं कि मैं अब भी इस राय का हूं कि सुप्रीम कोर्ट और एडवोकेट जनरल को जो पैसे दिए गए हैं उस पर discussion हो सकती है। Leader of the House ने भी जो कुछ कहा और जिस ढंग से कहा मैंने उसे relish नहीं किया। बाकी क्या relevant है और क्या नहीं है इस को judge करना मेरा काम है और मैं ने best judgment के मुताबक debate को conduct किया है क्योंकि यह मामला ऐसा है कि बड़ी बारीक thread line मुकर्रर कर सकता हूँ इस से आगे नहीं बढ़ सकता और जो समझ में आता है उस के मुताबिक मैं चल रहा हूं। (I am very sorry that some of the hon. Members staged a walk-out due to this very reason. The pity is that the hon. Members first approve a thing in the Business Advisory Committee and then stage a walk-out themselves. It was very unfair on their part to do so when they had already discussed the bill for three days. I am not happy on the level of the debate held today but I may submit that even now I am of the opinion that the discussion could be raised on the expenditure incurred in taking the case to the Supreme Court and the payment made to the Advocate-General. (*cheers*) I have not relished the observations made by the Leader of the House either especially the way in which he put the things. And as to what is relevant or otherwise is to be determined by me and I have tried to conduct the prodeedings according to my best judgment. It is such a matter that I could draw a very delicate and thin line between what is relevant and what is irrelevant and could not do any thing further. So I have tried to conduct the proceedings to the best of my ability.)

Motion moved—

That a Supplementary sum not exceeding Rs 15,36,500 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending the 31st March, 1961, in respect of 37—Education.

**Mr. Speaker :** The following cut motions given notice of by various Members on this demand will be deemed to have been read and moved :—

1. **Dr. Bhag Singh :**
2. **Shri Ram Kishan Bharolian :**
3. **Comrade Jangir Singh :**
4. **Shri Hukam Singh :**
5. **Shri Phul Singh Kataria :**

That the demand be reduced by Rs 10.

6. **Sardar Ramdayal Singh :**

That the demand be reduced by Rs 10.

7. **Chaudhri Balbir Singh :**

That the demand be reduced by Re 1.

**ਸਰਦਾਰ ਰਾਮਦਿਆਲ ਸਿੰਘ (ਲੁਧਿਆਨਾ ਦਖਣ):** ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ Education ਦੀ Demand ਦੇ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਆਪ ਦੀ ਮਾਰਫਤ ਕੁਝ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਕ ਮਾਮੂਲੀ ਜਿਹੀ 960 ਰੁਪਏ ਦੀ ਰਕਮ ਸੀ ਜਿਸ ਬਾਰੇ ਸ਼੍ਰੀ ਜਸਪਤ ਲਾਲ ਸਹਿਗਲ ਨੇ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਮੁਕਦਮਾ ਕੀਤਾ ਸੀ ਮਗਰ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਵਾਲੇ ਫਾਈਲ ਨਹੀਂ ਸੀ ਪੇਸ਼ ਕਰ ਸਕੇ ਜਿਸ ਕਰਕੇ ਉਹ ਕੇਸ ਅਜੇ ਤਕ settle ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਿਆ । ਜਦੋਂ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਕਿਸੇ ਰੀਕਾਰਡ ਦੀ ਲੋੜ ਪਏ ਤਾਂ ਉਹ trace ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਨੂੰ ਇਹ ਗਲ ਕਹਿਣ ਵਿਚ ਕੋਈ ਝਿਜਕ ਨਹੀਂ ਕਿ ਜਿਤਨੇ ਸਾਡੇ ਵਿਦਿਆ ਮੰਤ੍ਰੀ ਹੋਰੀ ਨੇਕ ਹਨ ਉਤਨਾ ਹੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ slack ਹੈ ਔਰ ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਖਾਮੀਆਂ ਹਨ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਰੀਕਾਰਡ ਨਾ trace ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਡਿਗਰੀਆਂ ਕਿਉਂ ਹੋਣ । ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਵਿਚ ਅਫਸਰਾਂ ਦੀ ਇਤਨੀ ਗਿਣਤੀ ਹੈ ਕਿ ਸ਼ਾਇਦ ਹੀ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਡੀਪਾਰਟਮੈਂਟ ਦੇ ਇਤਨੇ ਅਫਸਰ ਹੋਣ ਮਗਰ ਇਸ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਵੀ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਵਿਚ inefficiency ਬਹੁਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ । ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਔਰ ਜਿਹੜੇ ਜਿਹੜੇ ਸੁਸਤ ਅਤੇ ਨਾਅਹਿਲ ਅਫਸਰ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਐਕਸ਼ਨ ਲੈਣਾ ਚਾਹਿਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਅਗਲੀ ਗਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੇ 15,36,500 ਰੁਪਏ ਦੀ ਮੰਗ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਹਰੀਜਨਾਂ ਅਤੇ ਹੋਰ ਪਛੜੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਜਾਤੀਆਂ ਦੇ ਤਾਲਬ ਇਲਮਾਂ ਨੂੰ ਵਜ਼ੀਫੇ ਦੇਣ ਦੇ ਵਾਸਤੇ । ਇਹ ਰਕਮ ਸੈਂਟਰ ਵਾਲੇ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਔਰ ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮੈਂਟ ਉਸ ਦੀ ਵੰਡ ਕਰਦੀ ਹੈ । ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਵੀ ਇਤਨੀ ਹੀ ਰਕਮ ਸੀ ਔਰ ਇਸ ਸਾਲ ਵੀ ਉਤਨੀ ਹੀ ਰਕਮ ਇਸ ਕੰਮ ਲਈ ਰਖੀ ਗਈ ਹੈ । ਇਹ ਬਹੁਤ ਚੰਗੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਹਰੀਜਨਾਂ ਨੂੰ ਵਜ਼ੀਫੇ ਦਿਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਮਗਰ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਰਕਮ ਤਾਂ ਸੈਂਟਰ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਦੇਣੀ ਹੈ । ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ ਵੀ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਤਨੀ ਰਕਮ ਅਪਣੇ ਕੋਲੋਂ ਪਾਕੇ ਹਰੀਜਨਾਂ ਅਤੇ ਹੋਰ ਪਛੜੀਆਂ ਸ਼੍ਰੇਣਿਆਂ ਦੇ ਬਚਿਆਂ ਦੀ ਸਹਾਇਤਾ ਕਰੇ ਤਾਕਿ ਉਹ ਤਾਲੀਮ ਹਾਸਲ ਕਰ ਸਕਣ । ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਵਰਨ ਜਾਤੀਆਂ ਦੇ ਬਰਾਬਰ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਜ਼ਿਆਦਾ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਤਾਲੀਮ ਦੇਣ ਲਈ ਸਹੂਲਤਾਂ ਮੁਹਈਆ ਕਰੋ । ਪਰ ਅਸੀਂ ਵੇਖਦੇ

ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ scholarships ਤਾਂ ਮਨਜ਼ੂਰ ਕਰ ਦਿਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਮਗਰ ਉਨਾਂ ਨੂੰ ਅਠ ਅਠ ਮਹੀਨੇ ਪੈਸੇ ਨਹੀਂ ਦਿਤੇ ਜਾਂਦੇ । ਜਿਸ ਦੇ ਕਾਰਨ ਕਈ ਲੜਕਿਆਂ ਨੂੰ ਮਜਬੂਰੀ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਆਪਣੀਆਂ studies discontinue ਕਰਨੀਆਂ ਪੈਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਕੀ ਇਹ ਮਹਿਕਮੇ ਦੀ ਅਣਗਹਿਲੀ ਕਰਕੇ ਇਸ ਤਨ੍ਹਾਂ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਜਾਂ Finance Department ਵਲੋਂ ਕੋਈ ਅੜਚਨ ਪਾਈ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਮਗਰ ਉਨਾਂ ਨੂੰ ਪੈਸੇ ਨਹੀਂ ਦਿਤੇ ਜਾਂਦੇ । ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵਜ਼ੀਫੇ ਦਿੰਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਉਨਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਮਹੀਨੇ ਦੇ ਮਹੀਨੇ ਦਿਉ ਤਾ ਕਿ ਉਨਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਤਕਲੀਫ ਨਾ ਹੋਵੇ ਔਰ ਉਨਾਂ ਨੂੰ ਆਪਣੀਆਂ studies discontinue ਨਾ ਕਰਨੀਆਂ ਪੈਣ । ਬਸ ਮੈਂ ਇਤਨੀ ਹੀ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਸੀ ।

**श्री फूल सिंह कटारियां** (झज्जर रिजवर्ड) : डिप्टी स्पीकर साहिब, Scheduled Castes के लड़कों के वज़ीफों के लिये 15,36,500 रुपये की demand पेश की गई है।

5-00 p.m.

इस में से Scheduled Castes के लिए 14,47,200 रुपए की Scheduled tribes के लिए 32,500 रुपये की और other backward classes के लिए 56,800 रुपये की । मेरे दोस्त श्री राम दियाल सिंह जी ने जो फरमाया है वह बिल्कुल बजा है क्योंकि जो लड़के matric पास कर के निकले हैं उन्हें वज़ीफे अभी तक नहीं मिले । बहुत से cases ऐसे हैं जिन में वज़ीफे दो दो साल तक नहीं मिले । उन के मिलने में इतनी पेचीदगियां हैं जिन के मुतअल्लिक मैं ज्यादा नहीं कहना चाहता । मैं सिर्फ अपनी तहसील के बारे में बताऊंगा कि वज़ीफाख्वार लड़के बहुत से मेरे पास आते हैं कि हरिजन होने की तसदीक कर दी जाए क्योंकि ऐसी तसदीक करने से Headmaster इनकार कर देता है । अगर ऐसी attestation करने का अख्तियार सरपंच को दिया जाए तो इस तरह से M.L.As.का बोझ हलका हो जाएगा । मैं मिनिस्टर साहिब से दरख्वास्त करूंगा कि वह मेरी इस submission को स्वीकार कर लें ताकि उन लड़कों को वज़ीफे मिलने में सुविधा हो जाए । इस के अलावा लड़कों को जो छः रुपया माहवार वज़ीफा मिलता है वह बहुत कम है । यह वज़ीफा ज्यादा मिलना चाहिये । इस के अलावा, डिप्टी स्पीकर साहिब, मेरे पास मिसालें हैं, मैं उन स्कूलों का नाम बताना नहीं चाहता, जिन प्राइवेट स्कूलों के Head masters इन लड़कों को रकम कम देते हैं । इसलिये इन हालात में मैं समझता हूं कि Head masters से रुपया लेने की बजाए उन के identity Cards बनवा कर उन्हें इजाजत दी जाए कि वे रुपया खुद draw कर लें । स्पीकर साहिब, यह जो रकम है 1959-60 में आनी चाहिये थी । गवर्नमेंट जिसे सुविधा देना चाहती है यानी बड़े बड़े आदमियों को सुविधा देने के लिए Supplementary grants में रुपया sanction करवा लेती है । मैं उम्मीद करता हूं कि महारानी नाभा के लिये जो रकम एक लाख रुपया मांगा गया है वह गवर्नमेंट जरूर मंजूर कर देगी ।

**Mr. Speaker** : When Education Demand is under discussion how is the mention of Maharani Nabha relevant here ?

**श्री फूल सिंह कटारियां** : स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह रकम पहले बजट सैशन में मंजूर करनी चाहिये थी । यह रकम बहुत कम है, इसे ज्यादा करना चाहिये ।

**श्री मंगल सेन** (रोहतक) : स्पीकर साहिब, मैं यह निवेदन करना चाहता हूं कि इस Demand में दो तीन नम्बर पर जो items दी हुई हैं उन से पता चलता है कि हमारे Education Department के वज़ीर साहिब की तरह उनका Department भी चुस्त है। यह department रुपया इस तरह save करता है कि जिन teachers ने दो दो महीने की तनखाहें इस महकमे से लेनी होती हैं उन्हें हटा दिया जाता है। Erstwhile Pepsu में 55-60 के लगभग स्कूल थे। कंडाघाट के इलाके में किसी की बिल्डिंग में एक स्कूल था। पहले उस बिल्डिंग के मालक को किराया मिलता रहा लेकिन जब वह मर गया तो उस के बेटे को कहा गया कि Succession Certificate ले कर आओ। जब उस बेचारे ने Succession Certificate हासिल किया तो उसे जवाब दिया गया कि अब funds कम हो गये हैं।

इस के अलावा, स्पीकर साहिब, रोहतक में जब floods की वजह से पानी आ गया तो Education Department की नालायकी की वजह से लाखों रुपये की laboratory को नुक्सान हुआ। इस laboratory का सारा सामान पानी के नीचे दब गया। जब प्रिंसिपल साहिब से पूछा गया कि इस सामान को बचाने की क्यों कोशिश नहीं की गई तो उन्होंने जवाब दिया कि panic मत फैलाओ।

फिर, स्पीकर साहिब, stipends के बारे में मेरे मित्र चौधरी फूल सिंह कटारिया ने दुरुस्त फरमाया कि backward classes के लड़कों को वज़ीफे मिलने में बड़ी दिक्कत होती है। उन्हें एक स्कूल में पढ़ते 9,9 साल हो जाते हैं लेकिन हैड मास्टर इतने तुंद-मिज़ाज होते हैं कि वे इस बात की तसदीक नहीं करते कि लड़का हरिजन है। वे कहते हैं कि ऐसी तसदीक M.L.A. से करवा कर लाओ, लेकिन M.L.A. कैसे तसदीक करे। वह कैसे जान सकता है कि कोई लड़का हरिजन मां-बाप से पैदा हुआ है। हैड मास्टर इस मामले में ज्यादा जानता है। इन हालात में गरीब लड़कों को बहुत परेशान होना पड़ता है।

**शिक्षा मंत्री** (श्री अमर नाथ विद्यालंकार) : स्पीकर साहिब, यह Demand इस वक्त हाउस के सामने पेश है बड़ी limited है। यह कहा गया है कि हरिजनों को वज़ीफे देर से मिलते हैं। दरअसल इस Demand का ताल्लुक उन वजीफों से है जो Government of India की स्कीम के मुताबिक हरिजनों को हम देते हैं। Government of India की स्कीम में दिक्कत होती थी कि रुपये का इंतज़ार करना पड़ता था। हमें इस बात का अंदाज़ा नहीं होता था कि वहां से कितना रुपया आयेगा।

इस लिये हम इस बात का फैसला नहीं कर सकते थे कि कितनी दरख्वास्तें मंज़ूर करनी हैं, कितनों को देने हैं, यह दिक्कत हमेशा होती थी। यह दिक्कत हमारे साथ ही नहीं थी बल्कि सभी सूबों के साथ होती थी। Education Ministers की conference में सभी सूबों के नुमायन्दों ने शिकायत की। सैंटर से मिल कर यह फैसला किया गया कि सूबे पहले funds में से दे दिया करें और सैंटर उस को पूरा कर दिया करेगा। यह principle lay down किया गया। जहां तक Scheduled Castes का ताल्लुक है उन के लिये असूल बना हुआ है कि उन की दरखास्तों के मुताबिक दे दें। Scheduled Tribes को भी

दे दें। Backward classes के लिये उन्होंने कुछ रकम मंजूर की हुई थी उस के अंदर हम उन को दे सकते हैं। यह इत्तलाह हमें पिछले साल दिसम्बर में आई। फरवरी तक साल खत्म होना था। हम ने तकरीबन पन्द्रह लाख की ग्रांट की रकम तमाम की तमाम distribute कर दी। एक पैसा भी lapse नहीं होने दिया। इस बात का credit Education Department के अधिकारियों को देना चाहिये न कि discredit देना चाहिये। इस साल बजट में यह डिमांड नहीं पेश हो सकी थी, क्योंकि Government of India ने नया procedure बनाया था और उस के मुताबिक मंजूरी कर के जुलाई में इत्तलाह आई। जब पिछला बजट पेश था उस वक्त यह procedure मंजूर हो कर नहीं आया था। उस के बगैर हम funds draw नहीं कर सकते थे। यहां असैम्बली में पेश होने में देर थी इस की Finance Department ने इजाजत दे दी। इस बात की इजाज़त दी कि कुछ रुपया savings की in anticipation देना शुरू कर दें। मैं नहीं समझता कि शिक्षा विभाग ने कुछ ज़रा भी ढील की है। अक्तूबर से वह रुपया देना शुरू कर दिया। सरदार राम दयाल सिंह ने कहा कि शिक्षा विभाग में कुछ सुस्ती है। यह एक फैशन सा हो गया है कि किसी महकमा के बारे में कोई डिमांड पेश होती है तो उस को नाअहल कह दिया जाता है। आप ज़रा अंदाज़ा लगाएं कि इस महकमा के पच्चास हज़ार के करीब मुलाज़मीन हैं और वे हफ्ते में छ: दिन पब्लिक के contact में आते रहते हैं लेकिन फिर भी शिकायतों की तादाद बहुत कम है। इस का क्रेडिट हमारे डिपार्टमेंट को जाता है। श्री मंगल सेन ने शिकायत की है कि उन से तसदीक करवाने के लिए जाते हैं और उन्हें तकलीफ होती है। मैं नहीं समझा कि उन से यह क्या चीज़ तसदीक करवाने के लिये चले गए। मैं आप को यकीन दिलाता हूं कि हम डिपार्टमैंट को कह देंगे कि किसी Scheduled Castes बच्चे के बाप के बारे में उन के हालात जानने के लिये M.L.A. की मार्फत कोशिश न करें। उन की मोहतबरी के ज़रिए जानने की कोशिश न करें। दूसरी बात बड़ी मामूली बात है। 1956 का पुराना केस है, अभी मरजर नहीं हुआ था। जब रिकार्ड आया तो कुछ फाईलें न ट्रेस कर सके। Succession Certificate तो लेना ज़रूरी था। पेमैंट का सवाल है तो कायदे के मुताबिक succession certificate तो ज़रूरी होता है। अगर succession certificate मांग लिया तो उस के अंदर कौन सा गुनाह कर दिया? फाईल गुम थी तो उस को ट्रेस करने में देर लगी। दो सौ रुपये की पेमैंट का पुराना केस है। 1956 का पुराना केस है उस में टाईम लगा। लेकिन मैं समझता हूं कि श्री मंगल सेन ने एक केस को लेकर generalize करने की कोशिश की है। अगर इतने बड़े महकमे को एक केस ले कर generalize करें तो ठीक बात नहीं है। जिन अफसरों की नाअहलीयत की वजह से यह हुआ उन के खिलाफ कार्यवाही कर रहे हैं। यह गारंटी तो हो नहीं सकती कि पच्चास हज़ार मुलाज़मों में से कोई आदमी गलती न करे। लेकिन गलतियां कम होती हैं। इन अल्फाज़ के साथ मैं उम्मीद करता हूं कि यह डिमांड पास की जाएगी।

**श्री अध्यक्ष** : मुझे इत्तलाह मिली है कि जब परसों डिप्टी स्पीकर साहिब, कुर्सी पर बैठे थे तो कुछ unparliamentary words इस्तेमाल किये गये थे। मैं ने उन को expunge करने के लिये कह दिया है।

[Mr. Speaker]

(I have been informed that certain unparliamentary words or expressions were used while Deputy Speaker was in the Chair. I have ordered them to be expunged from the proceedings of the House.)

29

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs. 10/-

*The motion was lost.*

**Sardar Ram Dayal Singh** : Sir, I withdraw my amendment.

**Mr. Speaker** : Is it the pleasure of the House that the member be permitted to withdraw his amendment ?

**Voices** : Yes.

*The amendment was by leave withdrawn.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That a supplementary sum not exceeding Rs 15,36,500 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending the 31st March, 1961, in respect of 37—Education.

AGRICULTURE

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That a supplementary sum not exceeding Rs 6,59,540 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending the 31st March, 1961, in respect of 40—Agriculture.

INDUSTRIES

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That a supplementary sum not exceeding Rs 4,64,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending the 31st March, 1961, in respect of 43—Industries.

*The motion was carried.*

CIVIL WORKS

**Mr. Speaker** : Question is—

That a supplementary sum not exceeding Rs 10 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending the 31st March, 1961, in respect of 50—Civil Works.

*The motion was carried.*

डिस्ट्रिक्ट लैवल तक ही apply करेंगे। अगर यह बात है तो फिर मैं पूछना चाहता हूं कि Secretariat में कौन सी language इस्तेमाल होगी ? और जो पटियाला, अम्बाला, और जालंधर तीन डिवीज़न हैं उन के बारे में कुछ नहीं। मेरी समझ में नहीं आता कि यह किस तरह से मामला तय करते हैं ? इस में कहीं भी clarity नहीं है। मैं जनाब यही कहूंगा कि इन्होंने यह Ordinance ला कर बहुत बड़ी पैचीदगी पैदा कर दी है और जिस एक चीज़ को यह 1957-58 में मान चुके हैं उससे भी back out हो रहे हैं। हकूमत की पालिसी उस वक्त इन्होंने जो declare की थी, वह यह थी कि ज़िला की सतह पर या उस के नीचे तमाम सरकारी काम दोनों ज़बानों में होंगे और दरखास्त किसी भी ज़बान में दी जा सकेगी।

यह पालिसी सरकार मान चुकी है। यही नहीं प्रधान मन्त्री साहब ने स्वामी आत्मानन्द जी को चिट्ठी लिखी थी जो कि महकमा ताल्लुकाते आमा की तरफ से छापी गई है। इस का नाम है "जवाहरलाल नेहरू और हिन्दी एजीटेशन—प्रधान मन्त्री की तरफ से स्वामी आत्मा नन्द जी की 'खुली चिट्ठी' का जवाब।"

**Mr. Speaker** : If you are going to quote the Prime Minister please quote him correctly.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : मैं ठीक ठीक quote कर रहा हूं, इस के सफा 13 पर लिखा है :

"23—चीफ मिनिस्टर के सामने आप ने जो नुकात रखे थे वे भी मैं ने देखे हैं। आप का पहला नुकता यह था कि सारे पंजाब के लिये ज़बान का एक ही फार्मूला होना चाहिए। ज़ाहरा तौर पर यह मुतालबा वाजब और मुनासब मालूम होता है। मगर बहुत सी मुनासब और वाजब बातें भी किसी खास वक्त पर दानशमन्दाना और मबनी बर मसलिहत नहीं होतीं। आहिस्ता आहिस्ता सूरते हालात बदल सकती है। साबका रियास्त पेप्सू में काफी अर्से तक बिला एतराज़ यह काम जारी रहा। यह झगड़ा अब क्यों शुरु किया जा रहा है जब कि हमारी जुमला सरगर्मियां तामीरी कामों पर मरकूज़ होनी चाहिएं।

24—आप का दूसरा नुकता यह था कि ज़रिया तालीम का मामला वाल्दैन की मर्ज़ी पर छोड़ दिया जाय। मौजूदा रिजनल फार्मूला या सच्चर फार्मूले के मुताबक ऐसा ही है। हमारी कुल हिन्द पालिसी भी यही है। लिहाज़ा इस बारे में कोई इख्तलाफ नहीं है।

खुद पंडित जवाहर लाल नेहरू ने लिखा है कि हिन्दी रक्षा समिति की तरफ से जो demands हुई थीं हम ने उस को काफी हद तक मान लिया है। यही नहीं, हम ने अखबारों में पढ़ा कि पंडित जवाहर लाल नेहरू ने कहा कि हम 90 फी सदी मांगे मान चुके हैं। आगे जा कर लिखा है :

"25—आप का तीसरा नुक्ता यह था कि किसी मरहले पर भी दोनों ज़बानों में से किसी एक ज़बान की दूसरी ज़बान के तौर पर तालीम के

[चौधरी धर्म सिंह राठी]

सिलसिले में जबर नहीं होना चाहिए। मैं पहले ही इस खत में इस के मुताल्लिक तफसील बता चुका हूं। जहां तक दूसरी जबान की तालीम का सवाल है मेरे खयाल में यह ज़रूरी है कि न सिर्फ पंजाब बल्कि हिन्दुस्तान की हर रियास्त में दूसरी ज़बान पढ़ाई जानी चाहिए......"

आगे जा कर लिखा है :

"आप का चौथा नुक्ता यह था कि इन्तज़ामियां अमूर में हर सतह पर अंग्रेज़ी की जगह हिन्दी को दी जाय। इस का रिजनल फार्मूले से कोई ताल्लुक नहीं। मोटे तौर पर तमाम हिन्दुस्तान के लिए हमारी यही पालिसी है और पंजाब के लिए भी। मगर सवाल सिर्फ मनासब वक्त का है कि तालीम और ज़हनी इर्तका को नुकसान पहुंचाये बग़ैर किस कद्र जल्दी हम ऐसा कर सकते हैं..........."

आगे चल कर लिखते हैं :

"आप का पांचवां नुकता यह था कि इज़लाई सतह पर और इस से नीचे तमाम सरकारी एलानात दोनों ज़बानों में हों। यह बात तो पहले ही मानी जा चुकी है।

आगे चल कर कहते हैं :

आप का छटा नुक्ता यह था कि दरखास्तें किसी भी ज़बान में पेश करने की इजाज़त हो और उन का जवाब ऐसी ज़बान में दिया जाय जिस में दरखास्तें दी गई हों। यह बात भी तसलीम कर ली गई है। दरअसल यह आम पालिसी है जिस पर हम देहली में भी अमल करते हैं।

यह है जनाब जो चिट्ठी स्वामी जी को उन्होंने लिखी। यह सरकार का शाय शुदा है और आप के महकमा इतलाहात की तरफ से छपी। स्पीकर साहब, हैरानी होती है कि जो बातें 1957 में पास कर चुके हैं आज उन से deviate किया जा रहा है।

यही नहीं, मैं आप की खिदमत में अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह Ordinance जिस की disapproval के लिए हम कहते हैं इस से भी सारा मामला हल नहीं होता। जहां तक डिस्ट्रिक्ट लैवल का ताल्लुक है इस बात को गोल मोल रखा जा रहा है कि पढ़ने के लिये ज़बान की पालिसी ज्यों की त्यों रहेगी हालांकि हिन्दी रिजनल कमेटी ने resolution पास कर दिया है कि हिन्दी रिजन में पंजाबी ज़रूरी नहीं होनी चाहिए लेकिन अभी तक उस पर कोई अमल नहीं किया गया। हिन्दी रिजन में ज़बरदस्ती पंजाबी पढ़ने के लिये कोई भी शख्स तैयार नहीं। यही नहीं कुछ लोगों ने पंजाब के लोगों को भड़काने के लिये यह कहना शुरु कर दिया है कि पंजाबी सारे पंजाब की ज़बान है जिस में हरियाना भी शामिल है लेकिन मैं उन्हें बता देना चाहता हूं कि हरियाना के लोग बिल्कुल यह बात मानने को तैयार नहीं। चाहे यह बात श्री गोलवल्कर कहें, चाहे जनसंघ के कोई और नेता कहें हरियाने की भाषा पंजाबी हरगिज़ नहीं होगी और हरियाना कभी इस को बर्दाश्त नहीं करेगा। आज तक मैं समझता था कि सरकार हमें पंजाबी

पढ़ाना चाहती है लेकिन यह अब पता चला है कि हमारे पंजाबी रिजन के भाई भी यह चाहते हैं कि हरियाना को पंजाबी पढ़ाई जाय। सरकार तो हमेशा ग़लती करती आई है लेकिन हमारे पंजाबी रिजन के भाइयों को ऐसी बात नहीं कहनी चाहिए। शायद वे समझते हैं कि यह कह कर कि पंजाबी ज़बान सारे पंजाब की है शायद पंजाब की तकसीम नहीं होगी लेकिन स्पीकर साहिब इन बातों से तो बचते नहीं। मैं समझता हूं कि वे लोग ग़लतफहमी में मुबतला हैं। हरियाना की बोली हिन्दी है इस लिए यह कहना कि हरियाना की बोली पंजाबी हो हरियाना के लोगों के साथ जुल्म है जिस को हरियाना का कोई भी आदमी बर्दाश्त नहीं करेगा। हमारे जनसंघ के भाई हिन्दी आन्दोलन के अन्दर यह कहते रहे हैं कि हरियाना की भाषा हिन्दी है। उस वक्त इन का सिद्धान्त यह था कि हरियाना की बोली हिन्दी है और पंजाबी रिजन की बोली पंजाबी है लेकिन उस का script देवनागरी होना चाहिए। अभी हाल ही में पंजाबी रिजन के हिन्दुओं ने senate के अन्दर यह resolution पास करवाया कि पंजाबी सारे पंजाब की भाषा है अगर वहां हरियाना के आदमी होते तो कभी भी ऐसा Resolution पास न होने देते।

सरकार हमारे interests पर चोट लगाना चाहती है। मैं उन से कहूंगा कि हरियाना को पसमांदा और कमज़ोर न समझा जाये। हमारे अंदर ताकत है। वक्त आने दो हम तुम्हें बता देंगे। यह न समझा जाये कि हम घबराते हैं। हमें रत्ती भर किसी का डर नहीं लेकिन अफसोस उन भाइयों पर है जो अपने stand पर खड़े नहीं रहते। हमारा stand जो उस वक्त था वह अब भी है। मेरी अपनी ज़ाती राये है कि स्वतन्त्र पार्टी की language के बारे में clear policy नहीं। वह न हक में है और न ही ख़िलाफ—बिल्कुल neutral है। जहां तक States Reorganisation और language के सवाल का ताल्लुक है स्वतन्त्र पार्टी के हर एक आदमी ......

**श्री अध्यक्ष** : आप स्वतन्त्र Independent Coalition Group से ताल्लुक रखते हैं जब आप को suit करता है independent हो जाते हैं, और जब suit करता है स्वतन्त्र पार्टी में हो जाते हैं। (The hon. Member belongs to the Swatantar Independent Coalition Group. When it suits him he becomes independent and at times he aligns himself with Swatantra Party.)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : स्वतन्त्र पार्टी का प्रोग्राम है कि जहां तक States Reorganisation का ताल्लुक है उस के बारे में हर मैम्बर को freedom होगी कि वह अपने ख्यालात का इजहार जिस तरह चाहें कर सकता है। स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि इस Ordinance से न तो Administration का मामला हल होता है और न इस से teaching की problem हल होती है। ज़िलों में भी यह अमली तौर पर 1962 में लागू होगा। फिर मैं नहीं समझा कि यह Ordinance है क्या ? स्पीकर साहिब, हमारे हरियाने के लोगों को बड़ी दिक्कत आती है। हमारे काबिल

[चौधरी धर्म सिंह राठी]

लड़के जो top पर थे सिर्फ इस लिये Public Service Commission में जा कर रह गये कि वे पंजाबी में fail थे। यह है, स्पीकर साहिब, जुल्म जो हरियाना के लोगों के साथ हो रहा है। वे बेचारे top पर होने के बावजूद रह गये क्योंकि पंजाबी का इम्तिहान वे पास नहीं कर सकते। मैं कहूंगा कि यह जो तरीका है इम्तिहान लेने का दुरुस्त नहीं हैं। इससे हरियाना के लोगों को बहुत नुक्सान होता है और पंजाबी रिजन के भाइयों को भी नुक्सान है। इस लिये matric standard तक पंजाबी और हिन्दी दोनों ज़बानें पढ़ाई जानी चाहियें।

आखिर में मैं यह कहना चाहता हूं कि सारे पंजाब के अंदर यह दिक्कतें हैं। इस Ordinance से कोई मसला हल नहीं होता। गवर्नमैण्ट हरियाने के लोगों को बहकाना चाहती है और सिखों को appease करना चाहती है। इस Ordinance से न हम खुश हैं न पंजाबी रिजन के सिख खुश हैं और न हिन्दू खुश हैं (घंटी की आवाज़) इन अलफाज़ के साथ मैं इस resolution को oppose करता हूं और हाउस से अपील करता हूं कि यह Ordinance ज़बान का मसला हल नहीं करता।

**Mr. Speaker** : Motion moved—

This House disapproves the Punjab Official Languages Ordinance 1960 (Punjab Ordinance No. 4 of 1960.)

**श्री बलराम दास टंडन** : On a point of Order, Sir. स्पीकर साहिब, यह जो Ordinance है और इस के साथ जो बिल है यह दोनों unconstitutional हैं और constitution की धारा 345 के ख़िलाफ हैं।

**श्री अध्यक्ष** : मैं ने इस बारे में relevant proceedings पढ़ी हैं और यह सब कुछ वैसे ही किया गया है जैसे पहले होता आया है (I have read the relevant proceedings in this connection. All this has been done according to the previous precedents.)

**श्री बलराम दास टंडन** : Constitution की धारा 345 में साफ तौर पर लिखा हुआ है कि 1962 में रिजनल ज़बानें State, District और Tehsil level पर लागू हो जाएंगी।

**Mr. Speaker** : I am here to judge the procedural aspects and not the constitutional aspects of a question.

**Shri Balram Das Tandon** : After all, the House, the Governor and the Cabinet are bound by the Constitution.

**Mr. Speaker** : That point could have been raised at the proper stage.

**Shri Balram Das Tandon** : Now it has come before the House and this is the proper stage at which we can raise a point of Order.

**Mr. Speaker** : I do not accept the point of Order. The measure is perfectly in order.

(*The hon. Member, Shri Balram Das Tandan, rose to speak.*)

**Mr. Speaker :** The hon. Member has raised the same point here which was raised in the Council and it was not accepted there also.

**श्री शेर सिंह** (झज्जर जनरल) : अध्यक्ष महोदय, यह जो Ordinance हमारे सदन के सामने पेश है जिस के सम्बन्ध में अभी माननीय सदस्य ने सवाल उठाया कि इस की वैधानिक मान्यता नहीं है इस बात में कोई वज़न नहीं है इस लिये कि राष्ट्रपति को यह अधिकार मिला है कि वह रिजनज़ की हद्दें मुकर्रर कर दें। भाषा के आधार पर regions मुकर्रर हो गये। Constitution की 345 धारा इस पर लागू नहीं होती। इस का अख्तियार असैम्बली को है कि official language क्या हो। 171 धारा होने के बाद 345 धारा का कोई वज़न नहीं रहता। यह जो Ordinance हमारे सामने पेश है यह regional scheme की outline थी जो Table पर रखी गई। इस की implementation के लिये यह Ordinance यहां पर आया है बिल की शक्ल में। यह ठीक है कि clause 10 "Outline of Regional Formula" की constitutional value नहीं थी और आज भी अभी तक नहीं है जो चीज़ Table पर रख दी जाए उस की constitutional और legal value नहीं होती।

राष्ट्रपति ने जिन बातों के ऊपर अपना आर्डर 1957 में निकाला, वे बातें उस के अन्दर आ गईं। क्योंकि उन को अधिकार दिया, 371 धारा के तहत उन्होंने जिन बातों का निर्णय किया और एलान किया वह तो ठीक हैं, वैधानिक हैं और legal sanction उन के पीछे है। लेकिन जिन का ज़िक्र नहीं आया, धारा 10 का ज़िक्र नहीं है उस की constitutional मान्यता नहीं है। तो भी हमारी असैम्बली को अधिकार है कि official language के बारे में बिल लाये और पास करे। इस लिये मैं challenge नहीं करता, यह आ सकता है। मैं ने यह कहा कि कई बार यह कहा जाता है कि Regional Formula की constitutional मान्यता नहीं है। अकाली नेताओं के साथ बैठ कर हमारे देश के नेताओं ने फैसला किया और उस को लिख कर कागज़ पर रख दिया और commitment हो गई। हमारी सरकार कहती है कि उस से भाग नहीं सकते हैं। Ordinance के ऊपर हमारा एक यह एतराज़ है कि हम भाग नहीं सकते। जिस पर राठी साहिब ने प्रस्ताव किया और मैं भी कहना चाहता हूं कि प्रधान मन्त्री ने भी यह लिख कर दिया और यह चीज़ सब के सामने Public Relations Department ने छाप कर बांटी, और प्रचार किया कि ज़िला की सतह पर ही नहीं बल्कि उस लेवल तक जहां अंग्रेज़ी चलती है वहां हिन्दी चलनी चाहिये। इस में कोई dispute नहीं है। इस तरह से अगर यह बात आती कि हिंदी रिजिन में जहां पर उर्दू चलता था वहां हिंदी चलेगी और जहां पर अंग्रेजी चलती थी वहां भी हिन्दी चलेगी, तो ठीक था। इसी तरह पंजाबी रिजिन में जहां पर उर्दू चलता था वहां पर पंजाबी चलेगी और जहां काम अंग्रेजी में होता था वहां हिन्दी चलेगी तो मुझे कोई एतराज़ न होता। इस में फिरके की बात नहीं है, हिन्दी सैंकशन का सवाल नहीं है। यह भाषा का मामला

[श्री शेर सिंह]

है, हम इस को हल करने चले हैं। इस के लिये एक ही रास्ता ठीक हो सकता है। देश में पहले राष्ट्र भाषा अंग्रेज़ी थी और अब हिन्दी है। इस लिये जहां पर पहले अंग्रेज़ी चलती थी वहां पर हिन्दी हो जाए। जहां पर अंग्रेज़ी नहीं पहुंची थी, देश की अपनी भाषा चलती थी, उर्दू चलता था और कोई भाषा चलती थी, वहां पर उस ज़ोन की भाषा ले आएं। इस रास्ते का मैं स्वागत करता हूं। जहां तक हिन्दी रिजिन का सवाल है वहां पर उर्दू की जगह पर हिन्दी होनी चाहिये और जहां अंग्रेज़ी चलती थी वहां पर हिन्दी होनी चाहिये। वह माकूल बात है। अच्छा होता कि अगर पंजाबी रिजिन के बारे में भी स्पष्टीकरण कर दिया जाता कि उर्दू की जगह पर पंजाबी रख लेंगे क्योंकि पंजाबी का अधिकार है लेकिन जहां पर अंग्रेज़ी थी वहां पर हिन्दी कर देंगे क्योंकि हिन्दी का अधिकार है। यह माकूल बात थी। हमारी सरकार ने नामाकूलियत की है। हमारी सरकार को गौर करना चाहिये और इस को ठीक करना चाहिये और अगर ठीक नहीं करेगी तो वह बात ठीक होगी जो कि लोग कहते हैं कि रिजिनल फारमूला टेबल पर रखा गया था, अकालियों के साथ बन्द कमरे में फैसला हो गया था हमारी सरकार उस से भाग नहीं सकती। बल्कि चिट्ठियां भी छाप कर हमारी सरकार ने भेजी थीं, एक महात्मा को भी लिख कर भेजा था। उस पर हमारी सरकार को जमना चाहिये, भागना नहीं चाहिये। अगर ऐसा कर दे तो Ordinance के अंदर कोई दोष नहीं है। एक बात और मैं कहना चाहता हूं। ज्ञानी जी पधारे हैं, बड़ी अच्छी बात है। उन्होंने सवाल उठाया, मैं ने सुना और मुझे बड़ी हैरानी हुई कि उन्होंने challenge किया और यह कहा कि जो लोग कहते हैं कि हम पंजाब के अन्दर देवनागरी लिपि लाना चाहते हैं उन को इस बात के लिये तैयार होना चाहिए कि हम हिंदी भाषा के अंदर दस लिपियां ले आएंगे। उन्होंने threat किया। हमारे राष्ट्रपति हैं वे जब भी किसी इकट्ठ में बोलते हैं, भाषा का मामला चलता है तो वे कहते हैं कि जैसे भी हो हमारे देश में 14 भाषाएं हैं वे एक दूसरे के नज़दीक आ जाएं ताकि उन को सीखने में दिक्कत न रहे। उन सब की एक ही लिपि हो जाए तो बड़ी अच्छी बात है। प्रधान मंत्री भी बार बार यही बात कहते हैं कि एक लिपि हो जाए तो बड़ी अच्छी बात है। किसी के ऊपर ठूंसने की बात नहीं है, उन के मन की बात है......

**सरदार सरूप सिंह :** तो Roman Script कर लो।

**श्री शेर सिंह :** लोगों की मर्जी की बात है, इस में कोई बुराई की बात नहीं है। अगर रोमन Script भी मान लें तो ठीक है। हिन्दी लिपि मानने में देश का हित है, अनहित नहीं है। देश के हित की मुखालिफत करना मैं समझता हूं उन को शोभा नहीं देता इन बैंचों पर बैठ कर ऐसी बातें करना उन को शोभा नहीं देता। उन्होंने यह भी कहा कि हिन्दी को गुरमुखी अक्षरों में लिखा गया है। यह ठीक है कि गुरु ग्रन्थ साहिब और दूसरे बड़े-बड़े ग्रन्थ भी जिन की भाषा हिंदी थी उन को गुरमुखी में छापा गया। मगर हिन्दी के प्रेमियों ने कभी यह सवाल नहीं उठाया कि हिन्दी के ग्रन्थों को गुरमुखी में क्यों छापा गया। हम तो कहते हैं कि हिंदी का जितना साहित्य है उस को सब को आप गुरमुखी में छाप दें। हम खुश होंगे। लेकिन आप ने एतराज़ करना शुरू कर दिया है कि अगर पंजाबी को देवनागरी लिपि में लिखा गया तो हम retaliate करेंगे और नुकसान पहुंचाएंगे

श्रौर हिन्दी की कई भाषाएं बन जायेंगी। यह बात उन के लिये उचित नहीं है। बंगाल के जस्टिस शारदा चरण मित्रा ने एक मेगज़ीन निकाली। बीसवीं सदी के शुरू में 1907 की बात है कि उहोंने प्रचार किया कि बंगाली भाषा को देवनागरी लिपि में लिखा जाए। स्वर्गीय डाक्टर श्यामा प्रशाद मुकर्जी ने एक बंगाली सभा में यह प्रस्ताव किया कि बंगाली भाषा को देवनागरी लिपि में लिखा जाए तो बंगाली भाषा देश की दूसरी भाषाओं के नज़दीक आ जाएगी। जब गुजरात एक अलग प्रान्त बना तो गुजरात के लोगों ने फैसला किया कि भाषा तो गुजराती ही बनेगी लेकिन उस की लिपि देवनागरी होगी और सारा काम उसी में होगा। महाराष्ट्र के लोगों ने 19 वीं शताब्दी में निर्णय किया और अपनी लिपि को छोड़ कर देवनागरी लिपि को अपना लिया। अगर कोई इस तरह से अपने काम में किसी लिपि को अपना लेता है तो उस पर फिरकापरस्ती का या साम्प्रदायिकता का इल्ज़ाम लगाना उचित नहीं है। अगर सारे लोग गुजरात के या सारे लोग महाराष्ट्र के फिरकापरस्त नहीं हैं तो अगर पंजाबी को कोई आदमी देवनागरी लिपि में लिखता है उस पर साम्प्रदायिकता का इल्ज़ाम लगाना ठीक नहीं है, गलत बात है। किसी भाषा को कोई भी आदमी किसी भी लिपि में लिखने में स्वतन्त्रता रखता है।

पंजाब की भाषा के सम्बन्ध में एक विचित्र बात और हुई। ज्ञानी जो को जो आज तक गोलवलकर जी के विरोधी रहे वह आज उन को गुरु मानते हैं। संघियों के गुरु संजीवा रेड्डी हैं। (*Interruption*) पंजाब के अन्दर यह बड़ी अजीब बात हुई। संजीवा रेड्डी यहां आए और उन्होंने कहा कि पंजाब का एक एक गांव द्विभाषी है अर्थात् हर एक गांव में दो भाषाएं बोली जाती हैं। गोलवरकर ने कहा कि सारे पंजाब की भाषा पंजाबी है इस लिये पंजाबी ही चलनी चाहिये। ज्ञानी जी ने उन को गुरु मान लिया, बड़ी माकूल बात की है। आज एक amendment भी आई है वह ज्ञानी जी की sponsored है क्योंकि जो अक्षर इन के मूंह से निकले वही अक्षर उस में लिखे हुए हैं। उस amendment का मतलब यह है कि पंजाबी रिजिन की हद बन्दी को बदल कर हिसार को उस में ले लिया जाए, करनाल का इलाका उस में ले लिया जाए इसी तरह से अम्बाला और कांगड़ा के इलाके को भी पंजाबी रिजिन में शामिल कर लिया जाए। यह चीज़ उस के अंदर आई है।

*(At this stage Giani Kartar Singh Minister for Revenue wanted to rise on a point of personal explanation but he was not permitted by the Chair.)*

**श्री शेर सिंह :** मैं निवेदन कर रहा था कि यह जो amendment आई है इस से यह बात स्पष्ट हो जाती है जो ज्ञानी जी ने कही थी। यह उन विचारों से मिलती जुलती ही amendment है और ऐसा मालूम होता है कि सिखा-पढ़ा कर यह पेश करवाई गई है क्योंकि वास्तव में यह ज्ञानी जी के दिमाग की ही उपज थी (घण्टी) पंजाब की इस समस्या को बुरी तरह से उलझाया गया है। इस को उलझाने में, अध्यक्ष महोदय, जैसा कि मैं ने पहले कहा था बाहर के व्यक्तियों का बहुत ज्यादा हाथ है। बाहर से जित ने

[श्री शेर सिंह]

भी लोग यहां आते हैं उन्हें इस समस्या के सम्बन्ध में पूरी वाकफियत नहीं होती, वह misguided होते हैं, इस लिये गलत बातें कह जाते हैं। Interested आदमी उन के शब्दों को पकड़ लेते हैं और उन को आधार मान कर जो क्रम चलता है उस से पेचीदगियां बढ़ती जाती हैं।

अध्यक्ष महोदय, एक और माननीय सदस्य ने एक amendment दी है जिस के अन्दर यह मांग की गई है कि पंजाब सरकार भाषा के आधार पर सूबे की नए सिरे से हदबन्दी करने के लिये एक Commission मुकर्रर करे। और जो हदबन्दी वह कमिशन निश्चित करे उस के अन्दर यह आज पास किया जाने वाला कानून लागू हो। मैं समझता हूं कि यह चीज़ भी ज्ञानी जी के इशारे पर पेश की गई है। लेकिन मैं आप के द्वारा, अध्यक्ष महोदय, उन्हें बताना चाहता हूं कि इस प्रकार का Commission मुकर्रर करने का पंजाब सरकार को कतई तौर पर कोई अख्तियार नहीं है। ऐसी Commission तो भारत सरकार ही नियुक्त कर सकती है। राष्ट्रपति ने एक दफा हदबन्दी मुकर्रर कर दी तो उस के बाद केवल राष्ट्रपति को ही अधिकार है कि वह उस में परिवर्तन कर सकें। पंजाब सरकार को कोई अधिकार नहीं कि वह राष्ट्रपति द्वारा निर्धारित की गई हदबन्दी में कोई तब्दीली कर सके। एक बात और है जिसे वह शायद भूल गए हैं। ज्ञानी जी को शायद स्मरण होगा कि जब पंजाब के अन्दर regions बनने लगे थे तो ऊना के लोगों ने सवाल उठाया था कि हम हिंदी बोलने वाले हैं हमें हिन्दी रिजन में शामिल किया जाए। फाज़िलका तहसील के लोगों ने भी हिन्दी रिजन में शामिल होने की मांग की थी। उस वक्त Home Minister साहब ने भी इस बात को तस्लीम किया और Delimitation Commission के सामने यह सिफारिश भेजी और ज्ञानी जी जानते हैं कि उसी के नतीजा के तौर पर वहां दो constituencies बनीं। क्यों? इस लिये कि वह हिन्दी भाषी इलाका है। लेकिन अब ज्ञानी जी फरमाते हैं कि करनाल, हिसार और अम्बाले का कुछ इलाका भी पंजाबी रिजन में शामिल कर दो। जब आप यह मांग करते हैं तो आप को इस बात का भी ध्यान रखना चाहिए कि पठानकोट का इलाका, ऊना और फाजिलका तहसील का इलाका भी हिन्दी बोलने वाला है।

**ਪੰਡਿਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ :** ਉਨ੍ਹੇ ਵਿਚ ਰਹਿਣ ਵਾਲੇ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬੀ ਬੋਲਦੇ ਹਨ।

**श्री शेर सिंह :** सारे लोग नहीं बोलते, सिर्फ आप जैसे कुछ इने गिने लोग ही पंजाबी बोलते हैं। बाकी सब हिन्दी बोलने वाले हैं। (एक माननीय सदस्य : मैं समझता हूं कि इस बात का फैसला हो जाना चाहिए और अभी हो जाना चाहिए ताकि कोई झगड़ा न रहे) इस बात का निर्णय तो ऊना तहसील वालों ने करना है, अगर वह कहें कि हम पंजाबी भाषी हैं तो हमें क्या एतराज हो सकता है (*Interruption*) अब तो जनगणना भी आ रही है। इस में इस बात का भी फैसला हो जाएगा कि करनाल जिला पंजाबी बोलने वाला है या हिंदी बोलने वाला, हिसार जिला पंजाबी बोलने वाला है या हिन्दी बोलने वाला और अम्बाला जिला पंजाबी बोलने वाला है हिन्दी बोलने वाला। ऊना तहसील, फाजिलका और जिला कांगड़ा हिन्दी भाषी हैं या पंजाबी बोलने वाले, इन सभी बातों का निर्णय हो

जाएगा। लेकिन जहां अब और इसी वक्त किसी Commission की नियुक्ति करना, जैसा कि इस amendment में मांग की गई है, केवल राष्ट्रपति के ही अधिकार में है दोनों regions में इलाकों की अदलाबदली वही कर सकते हैं। यह देखने के बाद ही कि कौन इलाका वास्तव में पंजाबी बोलने वाला है और कौन सा इलाका हिन्दी भाषी है, सीमाएं निर्धारित की जा सकती हैं। इसलिये आज इस प्रकार की amendment पर विचार करने की ज़रूरत नहीं और न ही यह इस विधान सभा की सीमाओं के अन्दर का विषय है।

**श्री अध्यक्ष** : आप ने तो general language policy पर बोलना शुरू कर दिया है। आप को इस बिल के मुख्तसिर scope में ही रहना चाहिए। (The hon. Member has started speaking on the general policy of language. He should confine his speech to the limited scope of the Bill only.)

**श्री शेर सिंह** : मैं अध्यक्ष महोदय, बिल के scope के बिल्कुल बाहर नहीं जाना चाहता। इस पर कुछ amendments भी आ रही हैं और मैं उन की बाबत अपने विचार आप के सामने रख रहा हूं। एक amendment यह भी है कि सारे पंजाब की भाषा पंजाबी बनाई जाए यानी district level and below पंजाबी का प्रयोग हो। अध्यक्ष महोदय, मैं फिर यह बात स्पष्ट कर दूं कि हमें कोई एतराज न होता अगर उर्दू की जगह पंजाबी की जाती और जहां पर पहले अंग्रेजी का प्रयोग होता था वहां हिन्दी हो जाती। लेकिन यह नहीं किया जा रहा। बल्कि उस के विपरीत वह बिल आज हमारे सामने पेश किया गया है जो कि परिस्थितियों को सुलझाने की बजाय और भी उलझाने वाला है। मैं समझता हूं कि यह एक ऐसा प्रश्न है जिसे बाहर के लोगों को, बाहर के नेताओं को यहां लाकर नहीं हल किया जा सकता परन्तु यह एक ऐसी समस्या है जिस पर पंजाब के लोगों को ही परस्पर दिल खोल कर बातचीत कर के हल करना चाहिए और एक ऐसा हल निकालना चाहिए जो न्यायोचित हो सब को मान्य हो—सर्वमान्यन भी हो किन्तु न्यायोचित अवश्य होना चाहिए। अभी अभी राठी जी ने कहा था कि हमारे रिजन के अन्दर district level और below हिन्दी चलेगी लेकिन जो ऊपर के level के अफसर होंगे उन के लिये पंजाबी जानना भी अनिवार्य कर दिया है। बावजूद Public Service Commission और Subordinate Services Selection Board के कहने के भी सरकार इस बात पर बज़िद है कि उन्हें पंजाबी मैट्रिक standard तक जरूर आनी चाहिए। बहुत से हिन्दी रिजन के लोग इन Public Service Commission और Subordinate Services Selection Board के पास technical posts के लिये जाते हैं उन को महज़ इसी लिए नहीं लगाया जाता क्योंकि उन को पंजाबी नहीं आती। जब ऐसी अवस्था में गवर्नमेंट इस बिल को in the teeth of opposition पास करवा रही है तो उसे इस के consequences भी मन में bear कर लेने चाहिएं। मैं समझता हूं कि जब हिन्दी रिजन में district level and below

[श्री शेर सिंह]
पर हिन्दी लाई जा रही है तो इन अफसरों के लिये पंजाबी जानना कोई ज़रूरी नहीं। हां, उनके लिये जैसा कि सारे देश में रिवाज़ है, बाद में छोटे दर्जे का कोई qualifying test हो जाए तो कोई बात नहीं। लेकिन, अध्यक्ष महोदय, पंजाब का बावा आदम ही निराला है। सारे देश में जो policy adopt की गई है; वैसी ही यदि यहां पर भी ग्रहण की जाए तो किसे क्या एतराज़ होगा। इस लिये अन्त में मैं फिर इस बात पर जोर दूंगा कि सारे देश की नीति को देखते हुए इस बिल को amend कर लेना चाहिए।

## PERSONAL EXPLANATION BY THE MINISTER FOR REVENUE.

**माल मंत्री** (ज्ञानी करतार सिंह) : स्पीकर साहब, प्रोफैसर साहब ने कहा है कि जो Commission वगैरहा मुकर्रर करने की amendment यहां पर लाई जा रही है वह मेरे कहने पर है। यह सरासर गलत बात है। इस में मेरा कोई हाथ नहीं।

**श्री शेर सिंह** : आप के कहने पर ही लाई जा रही है।

**माल मंत्री** : यह गलत बात है।

**श्री शेर सिंह** : अगर ज्ञानी जी कहते हैं कि उन के कहने पर नहीं आई, तो मैं अपने लफ्ज़ withdraw करता हूं।

**माल मंत्री** : मैं ने किसी को नहीं कहा, न यह मेरी ईमा पर आ रही है। इस से मेरा कोई ताल्लुक नहीं है। दूसरे इन्होंने कहा है कि श्री गोलवलकर को मैंने गुरु मान लिया है। स्पीकर साहिब, उन की एक statement ज़रूर मुझे अच्छी लगी है; उस की मैं ने ताईद की है। बाकी गुरु वगैरह मानने का कोई किस्सा नहीं। गुरु तो हमारे मुकर्रर ही हैं और उन के अलावा हम किसी को गुरु नहीं मानते। बाकी उन की कोई बात जो मुझे अच्छी लगी उस की ताईद करना तो कोई बुराई नहीं है।

## OBSERVATION BY THE SPEAKER

*Regarding Promulgation of the Punjab Official Languages Ordinance.*

**श्री अध्यक्ष** : मैं आप को यह बताना चाहता हूं कि Punjab Official Languages Ordinance को promulgate करना एक constitutional impropriety का act था। पहले भी एक बार ऐसा ही किया गया था। मैं चाहता हूं कि मुख्य मंत्री और दूसरे मन्त्री साहिबान भी मेरी बात को सुनने के लिये यहां पर हाजिर होते। जिस वजह से भी हुआ हो, यह बात सिरे से ही गलत थी कि जब सैशन के लिये मैम्बर सहिबान को सम्मन 14 सितम्बर, 1960, को जारी किए गए तो उस के फौरन बाद 28 सितम्बर 1960, को गवर्नमेंट ने यह Ordinance जारी करा दिया। इस के अलावा, इस की बाबत मुझे कुछ बताया भी नहीं गया था। आखिर इस के लिए क्या जल्दी पड़ी थी कि असैम्बली को summons करने के फौरन बाद यह Ordinance जारी किया गया? (I would like to point out that the promulgation of the Punjab Official Languages Ordinance was an act of constitutional impropriety. A similar thing was done on a previous occasion. I wish that the Chief Minister and other Members of the Cabinet were present to take note of what I say. Whatever may be the grounds, it was

basically wrong to have this Ordinance issued on the 28th September, 1960, after the summons had been issued to the Members on the 14th September, 1960. Moreover, I was also not taken into confidence. After all what was the necessity of rushing through the Ordinance sometime after the Assembly had been summoned ?)

**शिक्षा मंत्री** : मैं explain करता हूं। बात यह है कि पहले जिस केस का आप ने हवाला दिया है उस वक्त मुझे याद है कि शायद आप ने यह कहा था कि अगर गवर्नमेंट निहायत जरूरी समझे और कोई expediency समझे तो उस हालत में ऐसा कर सकती है।

**श्री अध्यक्ष** : नहीं, यह बिल्कुल गलत है। वह बात तो Presiding Officers Conference के फैसले के बाद हुई और उस वक्त भी मैंने उस को approve नहीं किया था। (No, it is absolutely wrong. That irregularity was also committed after the decision of the Presiding Officers' Conference and I did not approve of that on that occasion also).

**शिक्षा मंत्री** : उस वक्त की आप की रूलिंग मैंने पढ़ी थी और शायद आप ने फरमाया था कि खास हालात में अगर गवर्नमेंट महसूस करे तो ऐसा कर सकती है।

**श्री अध्यक्ष** : No, never वह तो मुझे unofficial तौर पर पता लगा और जब डिपार्टमेंट के अफसर मुझे मिले तो मैंने उनको भी कह दिया था कि यह बात गलत की गई है। (No, never. I came to know about that only unofficially, and when the departmental officers met me, I told them that that was a wrong procedure.)

**शिक्षा मंत्री** : स्पीकर साहिब, पोज़ीशन यह है कि......

**श्री अध्यक्ष** : यह ग़लत हुआ है और अब आप को इसे defend नहीं करना चाहिये। (A wrong step has been taken and the hon. Minister need not now defend it.)

**शिक्षा मंत्री** : मैं आप के सामने गवर्नमैंट की पोज़ीशन रखना चाहता हूँ। अभी मैम्बर साहिबान को summon जारी करने का सवाल ही पैदा नहीं हुआ था जबकि 10 अगस्त, 1960, को गवर्नमैंट ने यह एलान किया था कि 2 अक्तूबर, 1960, से यह नया तरीका जारी किया जाएगा। डिस्ट्रिक्ट लैवल तक हिन्दी और पंजाबी करने का एलान हमने 10 अगस्त, 1960, को किया था। 2 अक्तूबर, 1960, को हम ने उस एलान के मुताबिक यह सिलसिला शुरू करना था। Summons जारी हुए 14 सितम्बर, 1960 को। अब अगर उस एलान करने के बाद वक्त पर हम अपने ऐलान को अमली जामा नहीं पहिनाते तो गवर्नमैंट की पोज़ीशन बड़ी awkward हो जाती क्योंकि यह मामला काफी बहस तलब था। अगर समय पर आर्डीनंस जारी न किया जाता तो गवर्नमंट की पोज़ीशन के बारे में ग़लत फ़हमी पैदा हो जाती। इस वजह से हमने यह चीज़ की। हमारे लिये और रास्ता नहीं था।

**श्री अध्यक्ष** : क्या वही होना चाहिये जो Government को suit करे ? Should we throw the procedure to the winds for your convenience ? I am not prepared to accept this position.

4 00 p.m.

Should only that thing be done which suits the Government ? Should we throw the procedure to the winds for the convenience of the Government ? I am not prepared to accept this position).

**शिक्षा मंत्री** : जनाब मैं अर्ज़ करता हूँ कि सरकार का यह इरादा नहीं था..

**श्री अध्यक्ष** : इसमें कोई propriety नहीं है। गवर्नमैंट ने legislation की बाबत कुछ किया हो और स्पीकर को पता भी न हो ! अगर गवर्नमैंट ने मुझे अपने इस इरादे की बाबत बताया होता तो मैंने इस ordinance के जारी करने की बाबत कुछ justification मांगी होती। अब अगर यह मामला Presiding Officers, Conference में आ गया तो मैं क्या बताऊँगा ? क्या मैं वहां पर यह कह दूं कि गवर्नमैंट मुझे confidence में नहीं लेती ? (There is no propriety in this. Government did something in the way of Legislation but the Speaker had no knowledge about it. Had the Government informed me of its intention, I would have asked for some justification for issuing this Ordinance. Now if such a matter were to come up before the Presiding Officers, Conference, what would I be able to say ? Should I state there that the Government does not take me into its confidence ?)

**शिक्षा मंत्री** : जनाब, मैं अदब से अर्ज़ करता हूँ कि आयंदा गवर्नमैंट इस बात का ख्याल रखेगी। में यकीन दिलाता हूँ कि इस बात मैं आप की ruling को flout करने का इरादा गवर्नमैंट का कभी नहीं था और न ही यह इरादा था कि Speaker की या House की authority को challenge किया जाए। सिर्फ expediency की वजह से हमें ऐसा करना पड़ा।

---

## RESOLUTION UNDER CLAUSE (A) OF ARTICLE 213 OF THE CONSTITUTION DISAPPROVING THE PUNJAB OFFICIAL LANGUAGES ORDINANCE (RESUMPTION OF DISCUSSION)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** (नूह) : जनाब राठी साहिब ने जो मसला उठाया है यह काफी गहरा है।

*(At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair)*

मैं समझता हूँ कि एक ऐसा शख्स जो प्रदेश कांग्रेस का 16 बर्ष प्रधान रहा हो जो कांग्रेस की ऊँची से ऊँची पदवी पर रहा हो और कहता रहा हो कि हम गुजरातियों के दवाब में नहीं रहेंगे और कि महाराष्ट्र बने उसके बिना हम नहीं मानेंगे, वह अगर एक राजपाल की पोज़ीशन में आ जाए और यहां आ कर वह दूसरे ही राग अलापने शुरू कर दे ।

**Minister for Education** (Shri Amar Nath Vidyalankar) : On a point or Order, Sir. Governor's person should not be discussed here, and no reflections be made on him.

**श्री उपाध्यक्ष** : आप गवर्नमैंट को चाहे कुछ कहें। मगर जहां तक गवर्नर की personal capacity का ताल्लुक है, उस बारे कुछ न कहें।(The hon. Member may say anything about the Government but so for as the Governor in his personal capacity is concerned, he need not make any reference.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : जनाब, मैं राजपाल का अदब करता हूँ। मैं अर्ज़ करता हूँ कि हमने उन की दो शक्लें देखी हैं। एक शक्ल तो वह थी जब वह हमारे नेता थे....

**Minister for Education** : On a point of Order, Sir. I again submit that the Governor's person cannot be discussed here.

**Mr. Deputy Speaker** : Governor's person should not be discussed here.

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : बहरहाल यहां जो स्पीचिज़ हुई हैं वह मैं ने सुनी हैं। हरियाना के दो मैम्बरों ने जो कुछ कहा उस से साफ ज़ाहिर है कि उन्होंने इस प्रबन्ध को पसन्द नहीं किया। और इस बारे में पंजाबी रिजन वाले क्या कहते हैं वह उन की तरमीमात से ज़ाहिर है। डिप्टी स्पीकर साहिब, अगर ज़रा हम ठंडे दिल से ग़ौर करें तो चाहे इसे अंग्रेज़ की शरारत कहें या मुग़ल बादशाहों की वजह से समझें मगर पंजाब में फारसी रस्मुलखत और ज़बान उर्दू रायज थी और अगर मैं धोका नहीं खाता तो इस हाउस की जो अकसरियत है वह न गुरूमुखी जानती है न देवनागरी जानती है और न इन से वाकिफ ही है अगर है तो बराए नाम। वह अंग्रेजी या उर्दू में लिखती या मुखातिब करती है। (*Interruption*) आप अपनी बात कहें मैं अपनी बात कहूँगा। मैं अर्ज़ करूँगा कि अगर उर्दू को दबाना है तो आशिक का जनाज़ा है ज़रा धूम से निकले। कोई बात तो होती। इन्हों ने यह बिल्कुल नहीं सोचा कि हमारा तमाम Revenue और jail record हालांकि यह खुर्द बुर्द हो जाता है और केस से पहले destroy हो जाता है खैर यह तो करनाल केस वाले दिन बात होगी (हँसी) यह जितनी भी रिकार्ड है वह उस ज़बान में है जिसे इन ठेकेदारों ने पाकिस्तान वालों या मुसलमानों की ही ज़बान बना दिया है यानी उर्दू। अब इस को यकायक बदलना चाहते हैं। नतीजा यह है कि तरह २ की दिक्कतें पेश आ रही हैं। बहरहाल कोई हर्ज नहीं अगर एक ख्याल पैदा हो जाए उन भाइयों में जो यहां बसते हैं तो उसी तरह होना चाहिये। अगर पंजाब तकसीम न होता तो हम देखते कि जिसे हम पंजाब कहते हैं उस की अकसरियत की ज़बान क्या है। बोली पर ज़बान का फैसला नहीं किया जा सकता। बोली तो पांच दस कोस पर बदल जाती है, फर्क पड़ जाता है। मगर मजमूई तौर पर पंजाब की ज़बान क्या है। यह देखने की बात है। इस असैम्बली में कई तरह के ख्यालात पाए जाते हैं। कुछ भाई यह बात ईमानदारी से ठीक समझते हैं कि हरियाना के साथ बेइनसाफी हुई है। वह बोली से भी ज्यादा इस बेइनसाफी का नाम लेते हैं और कहते हैं कि हमें अलग कर दो। यह ग़नीमत हुई कि मास्टर तारा सिंह ठंडे पड़ गए। उन्होंने तहरीक चलाई मगर वह ठंडे पड़ गए। अगर वह गर्म रहते तो इन्हें मुश्किल पड़ जाती। आज हरियाना के जितने मैम्बर हैं उनके एक २ के दिल में है कि हरियाना अलग हो चाहे वह कांग्रेसी ही हैं। अगर अलग होते तो

[मौलवी अब्दुल गनी डार]

वे जो बोली चाहते बना लेते। लेकिन अगर वह पंजाब के साथ हैं तो क्या हमारे राज्यपाल महोदय ने यह देख लिया कि 26 आदमियों की कमेटी ने जो फैसला करना था वह कर दिया? (विघ्न) मैं सिखों को तो मुबारकबाद देता हूँ चाहे वह सरदार प्रतापसिंह हों, चाहे ज्ञानी जी हों, चाहे सरदार सरूपसिंह हों, चाहे सरदार दरबारा सिंह हों और चाहे सरदार हुकमसिंह हों, यह सब एक हैं। और मैंने लाला जी को कितनी ही बार कहा कि यह समझो कि सब एक हैं लेकिन यह कभी नहीं सोचते कि इनके दिमाग़ एक हैं और यह सब जानते हैं कि पंजाब की ज़बान पंजाबी है। इस पर, लाला जी, यह सब एक हैं। यह आप समझ जाइए। अगर इन्होंने थोड़ा सा यह कह दिया कि हिन्दी रीजन में हिन्दी हो तो मैं बतलाए देता हूँ कि यह बात चलने वाली नहीं है। अगर पंजाब को एक रखना है तो मैं भी जनसंघ के साथ हूँ लेकिन अगर पंजाब के टुकड़े होने वाली बात कहीं होती है तो मौलवी अब्दुल ग़नी अकेला मुसलमान था जिसने 1947 में जब पंजाब के टुकड़े होने की बात चली थी साफ साफ महात्मा गांधी को, नवाब ममदोत को और क़ायदेआज़म को यह लिखा था कि पंजाब के टुकड़े नहीं होने चाहियें और अगर हो गए तो वह तूफान खड़ा होगा जो संभाले नहीं संभलेगा। मेरे बुज़ुर्ग दोस्त पंडित रला राम जी भी थे और भी बड़े बड़े नेता थे लेकिन किसी ने विचार नहीं किया और फिर क्या नतीजा हुआ? डिप्टी स्पीकर साहिब, यह वह हमारे सामने हैं। तो आज अगर ज़बान के मसले को लेकर हमारे टण्डन साहिब या इनके नेता या इनके साथी पंजाब के टुकड़े होने की बात करते हैं तो मौलवी ग़नी कैसे यह मान सकता है कि ज़बान के आधार पर सूबे के टुकड़े हो जायें। मैं जानता हूँ कि मुझ से ज्यादा लाला जगत नारायण पंजाब को बड़ा देखना चाहते हैं, एक रखना चाहते हैं और एक रखने के लिये जद्दोज़हद करते रहे हैं और अब भी करेंगे। तो जब पंजाब को एक रखना है फिर क्या रसमलखत के आधार पर इसके टुकड़े कर दिए जाएं? जहां तक बोली का ताल्लुक है आसाम में कई ज़बानें बोली जाती हैं लेकिन वहां की ज़बान असामी है, इसी तरह बिहार में बिहारी और बंगाली बोली जाती है, लेकिन वहां की ज़बान हिन्दी है, बंगाल का भी ऐसा ही हाल है कि वहां पर हिन्दी, बिहारी, और उर्दू बोली जाती है लेकिन वहां की ज़बान बंगाली है। यू० पी० में जहां कई लाख शरणार्थी हैं, जो पंजाबी बोलते हैं और बहुत से भाई ऐसे हैं जो उर्दू बोलते हैं लेकिन वहां की ज़बान हिन्दी है। यहां तक कि मुसलमान लड़कों को डंडे के ज़ोर से हिन्दी पढ़ाई जाती है और मुसलमान लड़के फर्स्ट भी आते हैं (घंटी) मुझे जनाब, वक्त दीजिए--

**श्री उपाध्यक्ष** : आप अकेले तो नहीं हैं। (The hon. Member is not the only Member.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : जनाब, मौलवी अब्दुल ग़नी एक ही आदमी है और मसीह भी एक आदमी था जिसे सलीब पर चढ़ा दिया गया था लेकिन बाद में उस के लाखों followers हुए। और जब गुरू गोबिंद सिंह जी महाराज ने लड़ाई जारी की थी तो उनके साथ भी करोड़ों लोग थे (घंटी) तो जनाब, मैं अर्ज़ करता हूँ कि चाहे कांग्रेसी सिख हों चाहे अकाली सिख हों, चाहे हरयानवी हिन्दू भाई हों चाहे लाला जगतनाराण जी के साथ रहने वाले हिन्दू भाई हों अगर वह चाहते हैं कि पंजाब को एक रखना है तो उसकी

बोली एक होनी चाहिये। और हर मुलाज़िम को आसानी होनी चाहिये ताकि जब वह इधर से उधर जाए या उधर से इधर आए तो उसकी ज़बान एक हो, एक ज़बान में काम हो ताकि उन्हें किसी किस्म की दिक्कत न हो। ज़बान की बात करते हुए यहां पर गुरू गोलवलकर जी कह गए कि हर हिन्दू को अपनी भाषा पंजाबी समझनी चाहिये और हर सिख को अपने आप को हिन्दू कहना चाहिये। मुझे बड़ा ताज्जुब हुआ कि यह कैसे कह गए? अगर तो इस तरीक़े से कहा हो जैसे अरब में मुसलमान को भी हिन्दू ही कहा जाता है तब तो ठीक है लेकिन अगर मज़हब के नाम पर कहा गया हो तो ऐतराज़ वाली बात है (घंटी) बस जनाब मैं खत्म ही करता हूँ। जहां आज हम चेयरमैन की तनखाह मुकर्रर करते हैं, डिप्टी चेयरमैन की तनखाह मुकर्रर करते हैं......

**श्री उपाध्यक्ष** : इसका क्या ताल्लुक है इस से? (What is the relevany of it?)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : इसका ताल्लुक क्यों नहीं डिप्टी स्पीकर साहिब, आज हम इस तरह से पंजाब की तकसीम की तरफ जा रहे हैं और अगर पंजाब के टुकड़े हुए तो चाहे 100 पंडित नेहरू आ जाएं, 1,000 पंडित पंत आ जाएं तो भी इस तूफान को नहीं रोक सकेंगे। और यह बेचारे रोकेंगे ही क्या? यह तो बिचारे पिस्सू हैं। इसी तरह सरदार सरूप सिंह जी, मांस्टर तारा सिंह जी भी फिर अगर कहेंगे कि ऐसा न हो तो भी होगा, और कोई नहीं रोक सकेगा। इसलिये मैं जनाब यह कहता हूँ कि राज्यपाल महोदय ने हर लिहाज़ से अन्याय किया है। मैं कहता हूँ कि पंजाब की ज़बान एक पंजाबी होनी चाहिये और उसकी एक लिपि होनी चाहिये और वह लिपि सिर्फ गुरमुखी होना चाहिये। अगर आप पंजाब के टुकड़े होने से रोकना चाहते हैं......घंटी

**श्री उपाध्यक्ष** : आप २ मिनट में wind up कीजिए। (The hon. Member should wind up his speech within two minutes.)

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : मैं दो मिनट में ही wind up करता हूँ। मैं ने इस बात की आगाही की कि इस तरह से लाखों आदमी कत्ल होंगे लेकिन किसी ने परवा नहीं की, मैं ने कायदे आज़म, बापू जी, आचार्य कृपलानी और नवाब ममदोट सबको लिखा कि लोगों को बचाओ लेकिन किसी ने न माना। सब तरफ से नारे लग रहे थे लेकिन हिन्दू कह रहे थे कि कुछ नहीं होने वाला, सब हालात ठीक हो जाएंगे। पता उस वक्त लगा जब चारों तरफ से कत्लो-ग़ारत का तूफान बर्पा हो गया। अब फिर मैं लाला जगत नारायण जी को हाथ जोड़ कर कहता हूँ कि पंजाब को एक रखो। पहले इस पंजाब के दो टुकड़े हुए अब अगर इस बटे हुए पंजाब के आगे दो टुकड़े और करने की मांग की गई तो यकीन रखिए सेंटर वाले महेन्द्रगढ़ और रोहतक वग़ैरह के ज़िलों को देहली में मिला कर विशाल देहली का प्रान्त बना देंगे और कांगड़ा को हिमाचल से मिलाकर महा हिमाचल बना देंगे। आप देखते रह जायेंगे और किस्सा तय हो जाएगा। इस लिये मैं हिन्दुओं और सिखों से अपील करता हूँ कि उर्दू का जनाज़ा तो निकल चुका लेकिन अब हिन्दी और पंजाबी के झगड़े को ले कर पंजाब की तकसीम न करवायें, पंजाब को बचायें। हमारे म्यो भाइयों के साथ जो सलूक हो रहा है वह किसी से छिपा नहीं। मैं तो कहता हूँ भाई उन को जनेऊ

[मौलवी अब्दुल ग़नी डार]

पहनवा लो, तिलक लगवा लो, जो चाहो करवा लो लेकिन उन को इनसान तो समझो (घंटी) आखिर में मैं सिर्फ यह कहना चाहता हूँ कि पंजाब की ज़बान सिर्फ पंजाबी और इस की लिपि गुरुमुखी होनी चाहिये। यही इस का हल है।

**श्री रला राम** (मुकेरियां) : उपाध्यक्ष महोदय, राज्यपाल महोदय ने जो आर्डिनेंस निकाला मैं समझता हूँ कि उस की आवश्यकता थी क्योंकि पंजाब इस समय ऐसे मरहला में से गुज़र रहा है जब कि भाषा के प्रश्न को ज़्यादा देर तक मुलतवी नहीं किया जा सकता और न ही करना चाहिये। वैसे तो, उपाध्यक्ष महोदय, भाषा की समस्या सारे भारतवर्ष में एक ऐसी ख़तरनाक समस्या बन गई है लेकिन हमारे अपने राज्य में काफी समय से यह बड़ी गम्भीर समस्या बनी हुई है। इस लिये इस समस्या को हल करना और इस ढंग से हल करना कि सारे viewpoints का मेल कर दिया जाए इसी में ही statesmanship है और मैं समझता हूँ कि यह Ordinance और उस के बाद जो बिल आया है उस में यह प्रयत्न किया गया है कि विभिन्न दृष्टिकोणों को मिला दिया जाए। अनेकों भाई यह समझते हैं कि सारे पंजाब की एक भाषा कर दी जाए चाहे वह हिन्दी हो चाहे पंजाबी। एक आनरेबल मेम्बर ने कहा कि University की Senate में यह प्रयत्न किया गया कि सारे पंजाब के ऊपर पंजाबी ठूंस दी जाए। इस बारे में मैं यह कहना चाहता हूँ कि यह उन लोगों के साथ बेइन्साफी है कि उन्होंने ऐसा प्रयत्न किया। बात यह थी कि आल फैकल्टीज़ की meeting थी। मैं भी उस में मौजूद था। उस के अन्दर सभी भाइयों की तरफ से पेशकश की गई कि पंजाबी भाषा को मान लिया जाए और लिपि उस की हिन्दी स्वीकार करेंगे। जो भी उस में बैठे थे उन्हों ने कहा कि यह हल सन्तोषजनक नहीं है क्योंकि लिपि देवनागरी भी क्यों न हो हरियाना वाले भाई पंजाबी को अपनी मातृ भाषा के रूप में स्वीकार नहीं करेंगे। इस लिये उन्हों ने फैसला किया कि यह नहीं हो सकता। पंजाब द्विभाषी प्रान्त रहेगा और हिन्दी और पंजाबी दोनों चलेंगी। यह नहीं कि पंजाब की एक भाषा हो और लिपि देवनागरी मान ली जाए—यह फैसला नहीं हुआ था। इस लिये Senate के नाम पर यह कहना कि पंजाब के हिन्दुओं ने ग़लत क़दम उठाया कि पंजाबी को हरियाना के लोगों पर भी ठूंस दिया जाए, यह वाक्यात के विरुद्ध है। कोई ऐसा resolution पास नहीं हुआ बल्कि उसे defeat किया गया और महज़ इस नुक्ता निगाह से defeat किया गया कि हरियाना वाले पंजाबी को अपनी मातृ भाषा के रूप में स्वीकार नहीं करेंगे। इस लिये अब स्थिति साफ है कि हरियाना वाले सज्जन यह कहते हैं कि हिन्दी उन की मातृ भाषा है। यह बात ठीक है, इसे स्वीकार करने में किसी को एतराज़ नहीं होना चाहिये और अगर यहां ज़बरदस्ती होगी तो उस का नतीजा अच्छा नहीं हो सकता इसी तरह से पंजाबी रिजन के अन्दर हमें यह स्वीकार करना चाहिये कि पंजाबी हमारी भाषा है, हम इसे अपनायेंगे और खुशी के साथ अपनायेंगे। अगर हमें इस बात को तसलीम नहीं करना तो इसका मतलब यह है कि यह भाषा की समस्या सदैव भयंकर रूप धारण किए रहेगी और पंजाब की प्रगति में गतिरोध पैदा करेगी। मैं समझता हूँ कि इस समस्या का हल रिजनल फार्मूला के अन्दर मौजूद है जिस के आधार पर यह Ordinance और Official Languages Bill बनाया गया है और इस की नींव सच्चर फार्मूला

है। मैं समझता हूँ कि सच्चर फार्मूला से बेहतर पंजाब की भाषा समस्या का हल कोई भी नहीं निकाला जा सकता है। उसी की बिना पर यह बिल लाया गया है और इस Ordinance में भी उसी सच्चर फार्मूला को basis तसलीम किया गया है। मैं यह समझता हूँ कि इस Ordinance को जारी करके और भाषा के बिल को ला कर हमारी सरकार ने इस सूबा की एक बड़ी भारी सेवा की है और हमें ज़्यादा देर तक इस प्रश्न को मुल्तवी नहीं करना चाहिये। Practically इस का हल सच्चर फार्मूला से निकाला गया है जो कि इस प्रान्त में दस साल से लागू है। मैं समझता हूँ कि जितना हम इसे मुल्तवी करते जायेंगे उतना ही हमारे लिये ख़तरा पैदा हो सकता है। एक भाई ने कहा कि Ordinance लाने की क्या ज़रूरत थी जब कि 26-Man Committee बैठी हुई है। मेरा तो उपाध्यक्ष महोदय, शुरू से ही ख्याल था कि 26-Man Committee बिल्कुल फज़ूल है, यह किसी फैसले पर नहीं पहुँच सकेगी क्योंकि मैं समझता हूँ कि जितने दृष्टिकोणों का एकीकरण सच्चर फार्मूला के अन्दर किया गया है आप की कोई कमेटी नहीं कर सकती। इस लिये मेरा ख्याल है कि 26-Man Committee तो क्या 50-Man Committee भी हो तो यह किसी फैसले पर नहीं पहुँच सकती और आखर समझौते से फैसला होगा इस लिये अगर 26 man Committee के फैसले के लिये wait करते रहे तो it would be crying for the moon. इस से भाषा की समस्या कभी हल नहीं हो सकती। इस लिये मैं समझता हूँ कि हमारे राज्यपाल महोदय ने बहुत अच्छी बात की कि उत्साह को अपने हाथ में लेते हुए उन्होंने इस आर्डिनेंस को जारी किया और इस आर्डिनेंस की बिना पर जो Official Languages Bill लाया गया है मैं उस का स्वागत करता हूँ। इस से बेहतर इस समस्या का कोई हल नहीं। कई भाई कहते हैं कि गवर्नमेंट ने pressure में आ कर इस बात को किया है, अगर किसी मसले का हल सरकार कर देती है तो हमें उस का स्वागत करना चाहिये न कि उन इकदाम की हम निंदा करें। जहां तक इस Ordinance का ताल्लुक है जो यह बिल बना है मैं समझता हूँ यह ठीक है कि हिन्दी रिजन में हिन्दी चले वरना सच्चर फारमूले के मुताबिक पंजाबी तीसरी या चौथी जमात तक रहे। मैं अपने हरियाने के भाइयों से कहना चाहता हूँ कि हम कोई बात उन पर ठोंसना नहीं चाहते। इस बात से कौन इनकार कर सकता है कि हरियाने वाले भाइयों के लिये बाकी सब रिजनल languages की अपेक्षा पंजाबी बहुत नज़दीक है। इस का पढ़ना दुसरी ज़बानों की निस्बत बहुत सहल है। हम पंजाबी रिजन वाले कहते हैं कि आप खुशी से पंजाबी को स्वीकार कीजिए—हम ज़बरदस्ती नहीं करते, ठूसना नहीं चाहते। इस बात से कौन इन्कार कर सकता है कि हिन्दी और पंजाबी आपस में सगी बहनें हैं। इसलिये जो हिन्दी पढ़ते हैं उन के लिये पंजाबी पढ़ना मुश्किल नहीं होता। तामिल, तलेगू आदि जो भाषाएं हैं वह ज़्यादा मुश्किल हैं। इस में ज़बर का कोई सवाल नहीं है। उपाध्यक्ष महोदय, मैं देख कर हैरान हुआ कि करनाल में आर्य समाज के जलसे में मैं गया तो लोगों ने हरियाना की भाषा के अन्दर भजन गाए और उन की व्याख्या की। मैं उस सारी चीज़ को न समझ सका लेकिन अगर कोई आदमी सहल पंजाबी में बोलता है तो सारे भाई समझते हैं। इसलिये हिन्दी

[श्री रला राम]

ग्रौर पंजाबी इतनी नज़दीक हैं कि ग्रगर हम हरियाने वालों को ग्रपील करते हैं कि पंजाब की एकता कायम रखने के ग्रगर लिये ग्राप ख़ुशी से पंजाबी को ग्रपनाते हैं तो सारे पंजाब की सेवा है। इस के ग्रन्दर किसी प्रकार की ज़बरदस्ती नहीं रखनी चाहिये। मैं इस बात का स्वागत करता हूँ कि यह ordinance इस समस्या को हल करने के लिये जारी किया गया है। उपाध्यक्ष महोदय, इस के ग्रन्दर एक दो drawbacks हैं। मैं कहता हूँ कि जिस बिना पर Language Formula बना है वे drawbacks ग्रगर दूर हो जाते हैं तो यह बिल ग्रौर clear हो जाता है ग्रौर झगड़े वाली बातें बहुत कम रह जाती है। यह ठीक है कि उर्दू की जगह पंजाबी रिजन में पंजाबी ग्रा जानी चाहिये। हम इसे स्वीकार करते हैं ग्रौर ख़ुशी से स्वीकार करते हैं लेकिन इस के साथ यह बात भी ग्रा जानी चाहिये थी कि ग्रंग्रेज़ी की जगह हिन्दी ग्रा जानी चाहिये। ग्रगर यह बात ग्रा जाती तो इस के ग्रन्दर बहुत सी ग़लतफहमियां जो हैं वे दूर हो सकती हैं। मैं समझता हूँ कि ग्रगर तरमीम की शक्ल में यह बात मंज़ूर की जाए तो यह समस्या सुलझ जाएगी ग्रौर यह ग्रासान हो जाएगा कि पंजाबी रिजन में उर्दू की जगह हिन्दी गुरु मुखी script में ग्राये ग्रौर हिन्दी रिजन में हिन्दी देवनागरी script में ग्राये ग्रौर जहां ग्रंग्रेज़ी प्रचलित है वहां हिन्दी जगह ले ले। इस से स्थिति बिल्कुल साफ हो सकती है ग्रौर जो ग्रापस में झगड़े ग्रौर ग़लतफहमियां हैं वे कम हो सकती हैं दूसरे यह मानी हुई बात है ग्रौर विधान के ग्रनुकूल है कि जो व्यक्ति जिस भाषा के ग्रन्दर ग्रपनी ग्रर्ज़ी देगा दफ्तर का यह कर्त्तव्य होगा कि उस का जवाब ग्रर्ज़ी की भाषा में दिया जाए। इस से भी बहुत सी समस्या हल हो जाती है। यह बात ग्रागे तसलीम की जा चुकी है कि जो कोई व्यक्ति जिस भाषा में ग्रर्ज़ी देता है उसी भाषा के ग्रन्दर उस का जवाब मिलना चाहिये। यह बड़ी साधारण बात है। मैं समझता हूँ कि यह मानने वाली बात है।

(*At this stage Mr. Speaker occupied the Chair.*)

तीसरी बात, ग्रध्यक्ष महोदय, जैसे कि यहां कहा गया है जो सरकारी एलान है कि दोनों भाषाग्रों के ग्रन्दर मुश्किल शब्द निकाले जाएं ताकि किसी को किसी प्रकार की inconvenience न हो। यह तीनों बातें हैं जो मैं समझता हूँ ग्रगर इस बिल में ग्रा जायें तो हमारी समस्या को बहुत हद तक हल कर देंगी। ग्रध्यक्ष महोदय, ग्रभी कहा गया कि कुछ व्यक्ति हैं जो पंजाबी को ग्रपने लिये स्वीकार नहीं करते। चूंकि मेरा सम्बन्ध पंजाबी रिजन के साथ है मैं मानता हूँ कि पंजाबी रिजन के ग्रन्दर काफी हिन्दु थे ग्रौर काफी हिन्दु हैं जो कि ग्रभी तक यह समझते हैं कि हमें पंजाबी Gurmukhi Script के ग्रन्दर स्वीकार नहीं करनी चाहिये लेकिन, ग्रध्यक्ष महोदय, इस का यह कारण नहीं कि वे पंजाबी के साथ घृणा करते हैं या इसे बतौर भाषा ग्रपनाने से घबराते हैं। ग्रब वह विरोध कम होता जा रहा है। वहां कारण यह था कि लोगों के दिलों में भय था कि पंजाबी भाषा के नाम पर इस प्रान्त की ग्रागे तकसीम न हो जाए। इस डर के मारे वह ग्रावाज़ उठाते थे। ग्रागे की निस्बत यह ग्रावाज़ बहुत कम हो गई है जब से हमारी गवर्नमैंट ने ग्रौर Prime Minister ने unequivocally declare किया है कि पंजाब की तकसीम नहीं होगी, उस का विभाजन नहीं होगा पंजाबी रिजन के लोगों के ग्रन्दर जो विरोध था

वह बहुत कम हो गया है। मैं आशा करता हूँ कि पंजाबी के सम्बन्ध में जो दृष्टिकोण है वह बहुत जल्द दूर हो जाएगा। अगर यह निश्चय पंजाबी रिजन वालों का हो जाए या हिन्दी रिजन वालों का हो जाए कि कोई Communal State नहीं बनेगी तो यह विरोध फिर बिल्कुल दूर हो जाएगा। मैं इन शब्दों के साथ इस Ordinance का स्वागत करता हूँ और Ordinance की बिना पर जो Language Bill पेश किया गया है यह language की समस्या को सुलझाने का निहायत काबिले तारीफ कदम है। कुछ इस के अन्दर draw backs हैं इन्हें दूर कर देना चाहिये ताकि पंजाब का जो भाषा का मसला है यह संतोषजनक तरीके से हल हो जाए। आप का धन्यवाद।

**ਸਰਦਾਰ ਹਰਬੰਸ ਸਿੰਘ (ਧਾਰੀਵਾਲ) :** ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਹੜਾ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਆਰਡੀਨੈਂਸ ਜਾਰੀ ਕੀਤਾ ਸੀ ਮੈਂ ਉਸ ਦੀ ਹਿਮਾਇਤ ਕਰਨ ਲਈ ਖੜਾ ਹੋਇਆ ਹਾਂ ਔਰ ਰਾਠੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਜਿਹੜਾ ਮਤਾ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਉਸ ਦੀ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਮੇਰਾ ਵਿਚਾਰ ਹੈ ਕਿ ਰੀਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲਾ ਬਣਨ ਤੋਂ ਫੌਰੀ ਹੀ ਬਾਅਦ ਐਸਾ ਕਾਨੂੰਨ ਹਾਊਸ ਦੇ ਵਿਚ ਆਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਤਿੰਨ ਚਾਰ ਸਾਲ ਲੰਘੇ ਹਨ ਉਹ ਮਾੜੀ ਗੱਲ ਹੋਈ ਹੈ। ਜਿਤਨੀ ਜਲਦੀ ਇਹ ਕਾਨੂੰਨ ਲਿਆਂਦਾ ਜਾਂਦਾ ਚੰਗਾ ਸੀ। ਮੇਰੇ ਕਈ ਦੋਸਤ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਹ ਆਰਡੀਨੈਂਸ ਲਿਆਉਣ ਦਾ ਇਹ ਮੁਨਾਸਿਬ ਮੌਕਾ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਅੱਜ ਤੋਂ ਕਾਫੀ ਚਿਰ ਪਹਿਲੇ ਆਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅਗਰ ਇਸ ਆਰਡੀਨੈਂਸ ਨੂੰ ਲਾਗੂ ਕਰਨ ਦੇ ਵਿਚ ਅਸੀਂ ਦੇਰ ਕਰਾਂਗੇ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਲੋਕਾਂ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਭਾਵਨਾ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਉਹ ਨਹੀਂ ਲਿਆ ਸਕਾਂਗੇ। 1951 ਦੇ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਮਰਦਮਸ਼ੁਮਾਰੀ ਹੋਈ ਸੀ ਉਸ ਦੇ ਵਿਚ ਕਈਆਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਆਪਣੀ mother tongue ਪੰਜਾਬੀ ਹੋਣ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਵੀ ਹਿੰਦੀ ਲਿਖਵਾਈ ਸੀ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਪੰਜਾਬੀਆਂ ਦੇ ਦਿਲਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਸ਼ਕ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਦਾ ਪਹਿਲਾ ਕਦਮ ਚੁਕਿਆ ਸੀ। ਉਸ ਦੇ ਬਾਅਦ ਇਹ ਝਗੜਾ ਇਤਨਾ ਵਧਿਆ ਕਿ ਇਸ ਤੇ ਗੰਭੀਰਤਾ ਨਾਲ ਸੋਚਣ ਦੀ ਲੋੜ ਪਈ। ਕਈਆਂ ਸਜਣਾ ਨੇ ਹਕੀਕਤ ਨੂੰ ਛਪਾਉਣ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਬਥੇਰੇ ਹਥ ਪੈਰ ਮਾਰੇ। ਮਗਰ ਜਿਹੜੀ ਅਸਲੀਅਤ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਛਿਪਾ ਸਕਦਾ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਹੁਣ ਵੀ ਮੁਨਾਸਿਬ ਮੌਕੇ ਤੇ ਇਹ ਆਰਡੀਨੈਂਸ ਜਾਰੀ ਕੀਤਾ ਹੈ ਨਹੀ ਤਾਂ 1961 ਦੇ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਮਰਦਮਸ਼ੁਮਾਰੀ ਹੋਣੀ ਸੀ ਉਸ ਦੇ ਵਿਚ ਫੇਰ ਗੜਬੜ ਪੈਣ ਦਾ ਅੰਦੇਸ਼ਾ ਸੀ। ਹੁਣ ਇਹ ਆਰਡੀਨੈਂਸ ਜਾਰੀ ਹੋਣ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਚੰਗਾ ਅਸਰ ਪਵੇਗਾ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਵੀ exploit ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੇਗਾ। ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ mother tongue ਪੰਜਾਬੀ ਹੈ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬਾ ਲੈਣ ਲਈ ਜਿਹੜੇ sentiments ਕਮ ਕਰਦੇ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਿਰੁਧ ਕਈ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਆਵਾਜ਼ ਸੀ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਹੌਲੀ ਹੌਲੀ ਸਮਝਾਉਣ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਏਥੇ ਰੀਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲਾ ਲਿਆਂਦਾ ਗਿਆ ਸੀ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਪੰਜਾਬੀ ਰੀਜਨ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਲੀਹ ਤੇ ਤੋਰਨ ਲਈ ਕਿ ਪੰਜਾਬੀ ਬੋਲੀ ਵਾਲੇ ਇਲਾਕੇ ਦੇ ਵਿਚ ਪੰਜਾਬੀ ਜ਼ਬਾਨ ਅਪਣਾਉਣੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਰੀਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲਾ ਵਜੂਦ ਵਿਚ

[ਸਰਦਾਰ ਹਰਬੰਸ ਸਿੰਘ ]

ਆਇਆ ਸੀ । ਉਸ ਰੀਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲੇ ਦੇ ਬਾਰੇ ਇਕ ਵਜ਼ਾਹਤੀ ਬਿਆਨ ਜ਼ਨਾਬ ਦਾ ਵੀ ਹੋਇਆ ਸੀ ਜਿਸ ਵਿਚ ਕਿ ਰੀਜਨਲ ਕਮੇਟੀਆਂ ਦੇ status ਬਾਰੇ ਦਸਿਆ ਗਿਆ ਸੀ । ਉਸ ਤੇ ਕਈ ਵਡੀਆਂ ਵਡੀਆਂ ਹਸਤੀਆਂ ਦੇ ਬਿਆਨ ਵੀ ਆਏ ਸਨ ਕਿ ਰੀਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲੇ ਦੀ ਭਾਵਨਾ ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਜਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਇਕ ਪਖ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਤਾਂ ਸ਼ੁਰੂ ਤੋਂ ਹੀ ਇਹ ਆਵਾਜ਼ ਉਠਾਈ ਸੀ ਕਿ ਰੀਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲਾ ਖਤਮ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਬਾਅਦ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਰੀਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲਾ ਆਪ ਬਣਵਾਇਆ ਸੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਵੀ ਕਹਿ ਦਿੱਤਾ ਸੀ ਕਿ ਰੀਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲਾ ਖਤਮ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ । ਜਦੋਂ ਦੋਹਾਂ ਪਾਸਿਆਂ ਤੋਂ ਇਹ ਕਹਿ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਕਿ ਰੀਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲਾ ਖਤਮ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਤਾਂ ਫੇਰ ਸਰਕਾਰ ਤੇ ਇਹ ਜ਼ਿਮੇਦਾਰੀ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਕੋਈ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦਾ ਕਦਮ ਚੁਕੇ ਜਿਸ ਦੇ ਨਾਲ ਉਸ ਕਮੀ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕੇ । ਚੁਨਾਂਚੇ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਉਸ ਕਮੀ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਬੜੀ ਸੋਚ ਵਿਚਾਰ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਇਹ ਆਰਡੀਨੈਂਸ ਜਾਰੀ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਹ ਇਕ ਬਹੁਤ ਹੀ ਸੋਹਣਾ ਕਦਮ ਚੁਕਿਆ ਹੈ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਦੋਂ ਰੀਜਨਲ ਕਮੇਟੀਆਂ ਬਣੀਆਂ ਸੀ ਤਾਂ ਉਦੋਂ ਪੰਜਾਬੀ ਬੋਲਣ ਵਾਲੇ ਇਲਾਕਿਆਂ ਦੀ demarcation ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਸੀ ਹੋਈ । ਹੁਣ ਆਰਡੀਨੈਂਸ ਹੋਣ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਸਾਨੂੰ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਵੀ ਮੌਕਾ ਮਿਲ ਜਾਏਗਾ ਕਿ ਅਸੀਂ ਸੈਂਟਰ ਨੂੰ ਇਹ ਦਸ ਸਕੀਏ ਕਿ ਫਲਾਣੇ ਫਲਾਣੇ ਇਲਾਕੇ ਪੰਜਾਬੀ ਬੋਲਣ ਵਾਲੇ ਹਿੰਦੀ ਰਿਜਨ ਦੇ ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਿਲ ਕੀਤੇ ਹੋਏ ਹਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬੀ ਰੀਜਨ ਦੇ ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਲ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਮੈਂ ਇਕ ਤਰਮੀਮ ਲਿਆਂਦੀ ਹੈ ਜਿਸ ਦਾ ਹਵਾਲਾ ਦਿੰਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਸ਼੍ਰੀ ਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ ਹੋਰਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਉਹ constitution ਦੇ ਆਧਾਰ ਤੇ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਹ ਖਿਆਲ ਗਲਤ ਹੈ । ਮੇਰੀ ਅਮੈਂਡਮੈਂਟ ਵਿਧਾਨਿਕ ਤੌਰ ਤੇ ਬਿਲਕੁਲ ਜਾਇਜ਼ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਸ ਗੱਲ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜਾਣਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿੱਥੋਂ ਤਕ ਇਲਾਕੇ ਨੂੰ ਹਿੰਦੀ ਰੀਜਨ ਵਿਚ ਜਾਂ ਪੰਜਾਬੀ ਰੀਜਨ ਵਿਚ ਵੰਡਣ ਦਾ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ ਇਹ ਸੈਂਟਰ ਦੇ ਹੱਥਾਂ ਦੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ । ਲੇਕਿਨ ਅਸੀਂ ਇਤਨਾਂ ਜ਼ਰੂਰ ਸੈਂਟਰ ਨੂੰ ਦਸ ਸਕਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਫਲਾਣੇ ਇਲਾਕੇ ਦੇ ਲੋਕ ਹਿੰਦੀ ਬੋਲਦੇ ਹਨ ਔਰ ਫਲਾਣੇ ਇਲਾਕੇ ਦੇ ਲੋਕ ਪੰਜਾਬੀ ਬੋਲਦੇ ਹਨ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਹਕੀਕਤ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬੀ ਬੋਲਣ ਵਾਲੇ ਸਾਰੇ ਇਲਾਕਿਆਂ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬੀ ਰੀਜਨ ਦੇ ਵਿਚ ਸ਼ੁਮਾਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ । ਜ਼ਿਲਾ ਕਾਂਗੜਾ ਸ਼ਿਮਲਾ, ਅੰਬਾਲਾ ਜ਼ਿਲੇ ਦਾ ਕੁਝ ਇਲਾਕਾ, ਹਿਸਾਰ ਦੇ ਕੁਝ ਹਿਸੇ ਔਰ ਕਰਨਾਲ ਜ਼ਿਲੇ ਦੇ ਕੁਝ ਇਲਾਕੇ ਦੇ ਲੋਕ ਪੰਜਾਬੀ ਬੋਲਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਕਰਕੇ ਇਸ ਆਰਡੀਨੈਂਸ ਦੇ ਮੁਤਾਬਿਕ ਕਾਂਗੜੇ ਦਾ ਸਾਰਾ ਜ਼ਿਲਾ, ਸ਼ਿਮਲੇ ਦਾ ਸਾਰਾ ਜ਼ਿਲਾ, ਅੰਬਾਲੇ ਜ਼ਿਲੇ ਦਾ ਕੁਝ ਇਲਾਕਾ, ਹਿਸਾਰ ਅਤੇ ਕਰਨਾਲ ਦੇ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਦੇ ਕੁਝ ਹਿਸੇ ਪੰਜਾਬੀ ਰੀਜਨ ਦੇ ਵਿਚ ਸ਼ੁਮਾਰ ਕੀਤੇ ਜਾਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ । ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਕਮਿਸ਼ਨ ਮੁਕਰਰ ਕਰੇ ਜਿਹੜਾ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਇਲਾਕਿਆਂ ਦੇ ਵਿਚ ਫਿਰ ਕੇ ਰੀਪੋਰਟ ਕਰੇ ਕਿ ਫਲਾਣੇ ਫਲਾਣੇ ਇਲਾਕੇ ਪੰਜਾਬੀ ਬੋਲਦੇ ਹਨ ਇਸ ਕਰਕੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬੀ ਰੀਜਨ ਦੇ ਵਿਚ ਸ਼ੁਮਾਰ ਕੀਤਾ ਜਾਏ । ਹੁਣ ਜਿਹੜੀ ਹਿੰਦੀ ਰੀਜਨ ਅਤੇ ਪੰਜਾਬੀ ਰੀਜਨ ਦੀ ਡੀਮਾਰਕੇਸ਼ਨ ਹੋਈ ਹੋਈ ਹੈ ਇਹ ਗਲਤ ਹੈ । ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਆਰਡੀਨੈਂਸ ਤੇ

[चौधरी धर्म सिंह राठी]

को first class Magistrate बनवा दिया जब उस ने prosecution के खिलाफ कहा और फिर दुबारा तरक्की दे कर डिप्टी कमिश्नर, हिसार, बनवा दिया । इसके इलावा शेर सिंह, मैजिस्ट्रेट को तरक्की दे दी । उस के खिलाफ सेशन जज ने लिखा था कि इस ने ज़िमनी को tamper with किया है और यह liar है । यही नहीं, स्पीकर साहिब, अगर चीफ मिनिस्टर साहिब गुरुद्वारे में जा कर साफ साफ यह कह दें कि जब यह murder हुआ तो Shri D. S. Grewal मौका पर मौजूद था तो मैं जो सज़ा यह हाउस तजवीज़ करे भुगतने के लिए तैयार हूं । मैं कहता हूं कि Shri Grewal मौके पर मौजूद नहीं था लेकिन इस गवर्नमेंट ने जो आदमी वहां मौजूद नहीं था उसे implicate कर दिया और विश्वामित्र, D.S.P. जो खुद मानता है कि वह मौजूद था उसे छोड़ दिया । स्पीकर साहिब, चीफ मिनिस्टर साहिब के इल्म में है कि Grewal मौके पर मौजूद नहीं था । न सिर्फ उन को बल्कि I.G. Police और A.I.G. Police Additional I.G. Police को भी पता है और यह कि वह वहां मौजूद नहीं था लेकिन इस के बावजूद उसे मुलज़म बनाया गया । इस सिलसिले में सरदार अजमेर सिंह जी ने कहा कि insufficient evidence की वजह से ऐसा हुआ । जहां तक evidence का ताल्लुक है, High Court ने साफ तौर पर लिखा है कि यह evidence fabricated है । मेरे फाज़िल दोस्त ने कहा कि क्यों कहते हो कि दूसरा मुकद्दमा भी इस तरह खत्म हो जाता अगर चीफ मिनिस्टर का हुक्म न होता लेकिन यहां तो ऊपर से नीचे तक यानी चीफ मिनिस्टर , I.G. Police, A.I.G. Police को इस केस के मुतअल्लिक हर एक बात से wireless और telephone द्वारा आगाह किया जाता था क्योंकि यह कोई मामूली केस नहीं था । फिर यह कैसे हो सकता है कि इन को पता नहीं था कि Shri Grewal उस वक्त मौके पर मौजूद था या नहीं । मेरे मुअज़िज़ दोस्त सरदार अजमेर सिंह ने फरमाया कि जहां तक warrants की बात है सरदार आसा सिंह का नाम गलत तौर पर लिखा गया है वह फिकरा शरनागत सिंह के बारे में है ।

**Sardar Ajmer Singh**: Sir, I question it.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : फिर, स्पीकर साहिब, यह कहा जाता है कि हम तो सेवक हैं, हम ने तो प्रांत की सेवा करनी है । मैं पूछता हूं कि यह जो कुछ हुआ है, जो कुछ अफसरान ने किया है, जिस ढंग से किया है क्या यह सब सेवादारी की बातें हैं ? जहां तक श्री ग्रेवाल की prosecution का ताल्लुक है, गवर्नमेंट बैंचिज़ पर बैठे हुए मैम्बरों में से कोई कह सकता है कि श्री ग्रेवाल मौके पर मौजूद था और श्री विश्वा मित्र नहीं था ? अपने दिल पर ज़रा हाथ रख कर बताएं । मैं साफ कहता हूं कि श्री ग्रेवाल वहां मौजद नहीं था । मैं ने इस बारे में अच्छी तरह से तहकीकात कर ली है । फिर, स्पीकर साहिब, यहां कहा गया कि इस judgment में किसी अफसर के खिलाफ कोई बात नहीं है । मैं, स्पीकर साहिब, आप को बताना चाहता हूं P.W.D. Rest-house, Delhi, में, जहां चीफ मिनिस्टर, I.G. Police मौजूद थे इस केस के मुतअल्लिक अफसरों को वहां बुला कर इस केस के बारे में बातचीत की गई । यह सारी बातें चीफ मिनिस्टर साहिब के सामने हुईं और इन सब बातों का चीफ मिनिस्टर साहिब को इल्म है । हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब बहरे नहीं हैं बल्कि अगर पांच आदमी बयक वक्त बातें कर रहे हों तो उन्हें यह पता लग जाता है कि हर एक आदमी ने क्या कहा । यह कहना कि

वह इन अफसरों की बातों को सुन नहीं सके यह बिल्कुल गलत बात है। उन्होंने सब कुछ सुना और जो उस Rest-House में फैसला किया गया वह उन की concurrence से हुआ। उस सारी बातचीत के बाद यह कहानी concoct की गई। इस के मुतअल्लिक अब यह कहना कि चीफ मिनिस्टर साहिब को इस बात का पता नहीं यह बिल्कुल गलत है। स्पीकर साहिब, आप किसी Democratic Country की मिसाल ले लीजिए। अगर वहां कोई अदालत किसी अफसर के खिलाफ strictures pass करती है तो गवर्नमेंट उस के खिलाफ फौरन कार्रवाई करती है। उन को मुअत्तल कर के फौरन charge-sheet किया जाता है। इन्होंने उन अफसरों को जिनके खिलाफ strictures पास किये गये थे, promotion दी है, charge-sheet देने के procedure पर भी अमल नहीं किया। इस किस्म की strictures के बाद एक खुददार चीफ मिनिस्टर के लिए ज़रूरी था कि वह अपने ओहदे से दस्तबरदार हो जाता। हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब को आहनी इनसान कहते हैं, खुददार और सेवादार कहते हैं लेकिन क्या यही आहनी इनसान या खुददार public man का फर्ज़ है कि अपनी administration में इस कदर खराबियों के बावजूद भी वह अपनी गद्दी पर चिमटा रहे? अगर कोर्ट अफसरों पर strictures पास करती है तो इस तरह से administration indirectly involve हो जाती है। इन हलात में, स्पीकर साहिब, अगर सरदार प्रताप सिंह कैरों में ज़रा भी खुददारी का मादा हो तो उसे चाहिए कि वह अपने ओहदे से दस्तबरदार हो जाएं।

* * * * *

**श्री अध्यक्ष** : करनाल केस के साथ इस चीज़ का क्या सम्बन्ध है? (How is this thing relevant to the Karnal Triple Murder Case ?)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : जनाब, उस से अफीम पकड़ी गई थी लेकिन उस के खिलाफ मुकदमा दर्ज नहीं किया गया। मैं..... (*Interruptions*)

**Mr. Speaker** : Order, Please. The hon. Member is imputing motives

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : किसी के खिलाफ motives impute नहीं करता.... (*Interruptions*)

**श्री अध्यक्ष** : यह चीज़ रिकार्ड में नहीं आएगी। (This *portion of the debate will not form part of the proceedings. )

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : जनाब, आप नहीं जानते, उस को इस लिय छोड़ा गया था क्योंकि उस ने इस केस में शहादत दी थी। जितने भी prosecution के गवाह थे उन में से किसी को ट्रक का परमिट दे दिया गया, किसी को कुछ दे दिया गया। उन में से पचास फी सदी लोगों को कुछ न कुछ दे दिया गया और तरक्की कर दी। जिन लोगो ने prosecution के खिलाफ गवाही दी थी उन सब को सज़ा दे दी। अगर कोई रोहतक का था तो उस को कांगड़े बदल दिया गया और किसी को फिरोज़पुर बदल दिया गया। यह है वह law and order जो कि करनाल Triple Murder Case से ज़ाहिर होता है। मैं चीफ मिनिस्टर साहिब से पूछना चाहता हूं कि क्या यही उन का law and order है जिस की तारीफ हम से करवाना चाहते हैं?

*expunged as ordered by the Chair

[चौधरी धर्म सिंह राठी]

स्पीकर साहिब, मैं ज्यादा समय नहीं लेना चाहता और कहना चाहता हूं कि चौधरी राम सिंह, सरदार आसा सिंह और दूसरे Magistrates भी जिन के खिलाफ हाई कोर्ट ने strictures पास किये हैं, Sessions Judge ने strictures पास किये हैं उन सब के खिलाफ फौरी कार्यवाही की जानी चाहिये। इस बात में इनसाफ करना चाहिए। ताकि लोगों को Judiciary पर भरोसा हो। इस भरोसे को यह सरकार दिन ब दिन खोती रही है। Parliamentary Democracy में Judiciary पर भरोसा बहुत ज़रूरी है अगर यह भरोसा उठ गया तो हालात और भी ज्यादा खराब हो जायेंगे। Judiciary के फैसले की रू से और Parliamentary convention को मद्देनज़र रखते हुए उन को public interest में और कांग्रेस के interest में अपनी गद्दियों से इस्तीफा दे देना चाहिए।

**चौधरी सिरी चन्द** (बहादुर गढ़) : साहिबे सदर, इस केस को अखबारात में जो अहमीयत दी गई है उस की एक background है। चार पांच साल से जब से हमारे मौजूदा चीफ मिनिस्टर पंजाब के चीफ मिनिस्टर बने हैं, कुछ साहिबान ऐसे हैं, प्रेस का कुछ हिस्सा ऐसा है जिन का तकिया कलाम ही यह बन गया है कि हमारे चीफ मिनिस्टर resign कर जाएं। मैं पूछता हूं कि क्या कोई कुतिया भी मर जाए तो चीफ मिनिस्टर को resign कर देना चाहिए। जब पटवारियों की strike हुई तो कहा गया कि चीफ मिनिस्टर को resign करना चाहिये, जब अकालियों की agitation हुई तो कहने लगे कि गवर्नमेंट को resign करना चाहिये। छोटी से छोटी बात को ले कर भी यह कहा जाता है कि Ministry को resign कर देना चाहिए। इस केस को ले कर भी यही कहा जा रहा है कि गवर्नमेंट को resign कर देना चाहिए। मुझे तो इस में कोई खास बात मालूम नहीं होती कि जिस की बिना पर गवर्नमेंट को resign करना चाहिये। खास बात इस में यह है कि partition के बाद यह पहला मुकद्दमा है जो कि पुलिस वालों के खिलाफ चलाया गया जबकि उन्होंने कतल किये और यह सरदार प्रताप सिंह की दलेरी है कि उस ने उन पुलिस वालों के खिलाफ मुकदमा चलाया जिन्होंने कि कतल किये थे वरना आज तक किसी ने ऐसा दलेराना कदम नहीं उठाया। आपोजीशन के जो लीडर हैं उन को मालूम है कि पुलिस वालों ने पच्चीस बेगुनाहों को कतल कर दिया था क्या वह encounter था या वैसे ही कतल कर दिया था? उन दिनों सच्चर साहिब थे। उन को कहा गया, सेंटर के पास भी गए। मेरे लायक दोस्त जो मेरे साथ बैठे हैं, उस ज़िला के हैं, उन को मालूम था कि लोगों को पकड़ २ कर कतल कर दिया गया है लेकिन किसी ने सुना नहीं। अगर पुलिस वाला वर्दी पहन कर पेटी के साथ कोई मामूली सा भी जुर्म कर देता है तो उस को इतनी सज़ा होती है जितनी कि लड़की को अगवा करने की होती है। वहां पर दीपा गरोह के सात आदमियों को घर से बुला कर दरख्तों से बांध कर गोली मार दी, रस्से बांध कर नहर में डाल कर मार दिया गया। लेकिन पुलिस वालों के खिलाफ किसी ने कोई शिकायत नहीं सुनी। राओ साहिब के वक्त की बातें पटियाला वाले जानते हैं कि वहां पर कैसे encounter हुए थे। मैं चैलज करता हूं कि कोई आदमी हाउस में से खड़ा हो कर कह दे कि वह encounter था, कतल नहीं था। मैं हैरान हूं कि अगर कोई ट्रक वाला बस वाले के साथ लड़ पड़ता है तो मेरे दोस्त उठ कर कह देते हैं कि

पंजाब में कोई administration नहीं है। पहले देहात वाले पुलिस वालों से डरते थे कि नामालूम किस वक्त घर से बुला कर पुलिस वाले गोली मार दें। अब वे नहीं डरते। वे समझते हैं कि अगर ऐसा हुआ तो उन पर मुकदमा चलाया जाएगा। मेरे दोस्तों में से कितने ही वकील बैठे हुए हैं। वे जानते हैं कि कितने ही गुनाहगार होते हैं जिन के खिलाफ अदालत में मुकदमे चलते हैं लेकिन उन के खिलाफ मुकदमे साबित नहीं होते और वे छूट जाते हैं। इसलिए यह कह देना कि चूंकि मुकदमा साबित नहीं हुआ बड़ा भारी जुल्म हुआ है, ठीक नहीं है। मैं कहता हूं कि यह सरदार प्रताप सिंह की हिम्मत थी कि बावजूद इस बात के कि वे लोग पुलिस के बड़े बड़े अफसर थे इन्होंने दरेग नहीं किया और उन पर मुकदमे चलाए। मेरे दोस्त चौधरी धर्म सिंह राठी बैठे हैं। अगर वे खड़े हो कर ईमान से कह दें कि वह encounter था तो मैं मान लूंगा.... (आवाज़ : ग्रेवाल वहां नहीं था)। मैं मानता हूं कि ग्रेवाल वहां नहीं था, उस को रख लिया गया...........

**Shri Balram Das Tandon :** On a point of order, Sir. The Chair has already held that decision of the Court cannot be taken otherwise. But, Sir, the decision of the Court is openly being flouted.....(*Interruptions*). ....Sir, I want your ruling.

**Chaudhri Sri Chand :** I am not flouting the decision of the Court.

मैं कहता हूं कि यह ठीक है कि साबित नहीं हुआ लेकिन हाई कोर्ट की सारी जजमेंट में एक लफ्ज़ बता दें कि उन्होंने यह कहा हो.... यह कहते हैं कि भूल जाएंगे, दो जमा दो कहना भूल जाएंगे। मैं यह बात मानने को तैयार नहीं हूं। यह बात गलत है कि कतल नहीं हुए। क्या आप कह सकते कि कतल नहीं हुए ? मेरे ख्याल में यह बीसवीं सदी की सब से बड़ी जजमेंट थी। इस में क्या खास बात थी कि इस को लिखने में एक महीना लग गया ? आप देखें कि हाईकोर्ट ने उन strictures की बाबत क्या कहा जोकि Sessions Judge ने सरदार आसा सिंह और चौधरी राम सिंह के खिलाफ पास किए। उन्होंने उन strictures को गलत माना। बल्कि उलटे उस Sessions Judge के खिलाफ इतना कुछ कहा जो कि उस Judgment में किसी भी गवाह के खिलाफ नहीं मिलता। (*Interruptions*)

आप गौर फरमाएं, स्पीकर साहिब, कि दफा 193 I.P.C. के तहत अगर किसी के खिलाफ अदालत में कार्यवाही की जाती है तो क्या उस को इस बात का मौका न दिया जाए कि वह बताए कि उसका उस सिलसिले में क्या जवाब है ? बड़े तमतराक के साथ कहा गया कि चौधरी राम सिंह ने दीवाली के दिन गिरफ्तारी क्यों की। सदरे मोहतरिम, अगर मुलजिम दफा 302 का है और वह दीवाली के दिन हाथ आता है तो क्या उसको गिरफ्तार न किया जाए ? (*Interruptions*) क्या अजीब बातें हैं ! दरअसल बात कुछ नहीं है। सिर्फ एक ऐसा माहौल तैयार किया जा रहा है जिसमें कि सरदार प्रताप सिंह चीफ मिनिस्टरी से हट जाए क्योंकि कुछ आदमी नए कोट पहन कर बैठे हैं जो कि चीफ मिनिस्टर बनना चाहते हैं। मुझे बताएं कि इसमें क्या गजब था ? कौन सी ऐसी बात थी जिसे इतना तूल दिया गया ? पोलीस वाले मानते

[चौधरी श्री चन्द]

हैं कि हमने तीन आदमियों को मारा है। उनके अपने ब्यान हैं कि उनको गोलियों से मारा है। जो मैजिस्ट्रेट enquiry करता है, inquest करता है, वह इस बात को करार देता है कि यह कत्ल है और अगर उसके बाद उन के खिलाफ मुकद्दमा होता है यह जानने के लिए कि आया वह सही तौर पर कत्ल है या नहीं तो क्या इसी बात पर पंजाब का law and order खराब हो गया ? यह तो, जनाब, एक routine procedure है जोकि हर ऐसे केस में अपनाया जाता है। हर रोज़ कत्ल होते हैं, मुकद्दमे होते हैं और हाई कोर्ट में फैसले होते हैं। इसमें कौन सी नई बात हो गई ? मैं पूछता हूं कि जो आदमी गवर्नमेंट पर एतराज़ करते हैं क्या वह यह समझते हैं कि उन पर मुकद्दमा न चलाया जाता ? अगर ऐसा न किया जाए फिर तो पुलीस वाले सब को पकड़ कर तबाहो बरबाद कर दें। जनाब, यह एक ऐसी मिसाल है जो कि सरदार प्रताप सिंह कैरों ही कायम कर सकता था। उसी में इस बात का हौसला था। क्या पहले पटियाला में और सन 1955 में रोहतक में कत्ल नहीं हुए ? इस तरह से तो पुलिस वाले जिसको चाहें मार में और कोई पूछ ने वाला न हो। ऐसी हालत को सरदार प्रताप सिंह और यह सरकार कभी बरदाश्त नहीं कर सकती थी। मैं हैरान हूं, जनाब, कि एक तरफ तो आपोजीशन की तरफ से हर रोज़ यह शोर किया जाता है कि पुलिस वाले जुल्म कर रहे हैं, गज़ब ढा रहे हैं, यूं कत्ल करते हैं, उसको मारा गया, इसको मारा गया लेकिन आज वही दोस्त सिर्फ इसलिए चीफ मिनिस्टर साहिब को इस्तीफा देने के लिए पुकार रहे हैं क्योंकि वह हीरो बने मुकद्दमा चलाने में। मुझे बताएं कि इस मुकद्दमा में क्या नई बात है जिसके लिए आठ नौ सौ सफे का फसला लिख दिया। क्या strange बात है इस में (*Interruptions*) Is there any strange thing ? हर रोज़ चालान होते हैं, मुकद्दमे होते हैं लेकिन क्या law and order इसलिए खराब हो गया क्योंकि एक थानेदार ने एक ठेले वाले को कह दिया कि ठहर जा ? असल बात, सदरे मोहतरिम, यह है कि प्रेस के एक खास हिस्सा में, उसे चाहे जगत नारायण का प्रेस कहो या किसी और का, सिर्फ इसी बात का फिकर पड़ा हुआ है कि किसी तरह से कोई चीज़ सामने लाकर, कोई मामला खड़ा करके चीफ मिनिस्टर साहिब को यह कहा जाए कि resign कर दो। सदरे मोहतरिम, आप की विसातत से मैं उन तमाम दोस्तों को बता देना चाहता हूं कि सरदार प्रताप सिंह कैरों को कोई ताकत इस जगह से उस वक्त तक नहीं हटा सकती जब तक कि इधर बैठे हुए तमाम साथियों का उन पर एतमाद है (*Interruptions*) कागों के कोसने से ढोर नहीं मर सकते। मैं फिर इसी बात पर जोर दूंगा कि इस केस में कोई अजीब बात नहीं है। क्या ताज्जुब की बात है कि क्योंकि हजारा सिंह की सरदार प्रताप सिंह कैरों के साथ जान पहचान थी इसलिए उन का इस केस के साथ नाम जोड़ दिया। आप को पता ही है, सदरे मोहतरिम, कि सरदार प्रताप सिंह के पास तो दिन रात मिलने वालों का तांता लगा रहता है और कोई किसी वक्त उन के पास आ जाए, वह तो किसी को रोकते तक नहीं, किसी को इनकार नहीं करते। लेकिन जज साहिब को बड़ा भारी ताज्जुब था कि हजारा सिंह सरदार प्रताप सिंह को कैसे मिल गया। वह इसी बात के ताज्जुब में फिरते रहे कि हजारा सिंह की जरूर सरदार प्रताप सिंह के साथ कोई गहरी जान-पहचान होगी जो चीफ मिनिस्टर ने फौरन पुलीस वालों को कह दिया कि इसकी हिफाज़त की

जाए। क्या वह यह समझते हैं कि पंजाब में लोगों को protection न मिले और जब हज़ारा सिंह उन के पास आया था तो सरदार आसा सिंह करनाल के ऐस. पी. को फोन कर देते कि इसे गोली से उड़ा दो ? क्या अजीब बातें हैं। उधर गरेवाल साहिब फरमाते हैं कि मैंने सरदार आसा सिंह को कहा था कि उन को पकड़ लो। आप यकीन कीजिए कि क्या उन को ऐसा कहा जा सकता था? वारंट तो बनाने वाले थे करनाल पुलिस अफसर और आसा सिंह को कहा जाए कि उन को गिरफ्तार करवा दो। सदरे मोहतरिम, जब उन को पता भी लग गया था कि वह चंडीगढ़ में मौजूद हैं तो सब से अच्छा रास्ता यही थी कि अपनी तरफ से कार्यवाही करते और किसी आदमी को फौरन उन को गिरफ्तार करने के लिए भेज देते। उन के पास जीप थी, मोटर थी, अफसर थे किसी को भेज सकते थे यहां चंडीगढ़ में और गिरफतार कर लेते। क्या अजीब बात है कि एक ऐस.पी. चीफ मिनिस्टर साहिब के पी.ए. को हुक्म देते हैं कि मुलजमीन को गिरफ्तार कर लो। मेरा ख्याल है कि इस मामूली सी बात पर, जितना बड़ा फैसला लिखा गया है वह मैंने अपनी सारी जिन्दगी में नहीं देखा और फिर अगर उसको खरीदने जाओ तो उस पर नो सौ या हजार रुपया खर्च आए (*Interruptions*) अजीब बात तो इस सैशंज जज की जजमेंट में यह है कि हाईकोर्ट ने यह लिखा कि मामूली २ सी बातों को लेकर उन्होंने बीस बीस सफे लिख दिए। सैशंज जज ने सारा इलज़ाम आसा सिंह पर लगाया लेकिन हाई कोर्ट ने उस पर कह दिया कि जो कुछ आसा सिंह ने किया ठीक किया। और फोन पर उन्होंने यही कुछ कहा था। आखिर क्या छः महीनों के बाद किसी को याद रहता है कि उसते किसी को फोन पर क्या कुछ कहा होगा (*Interruptions*) आप बताएं कि इसमें चीफ मिनिस्टर का क्या ताल्लुक है ? एक आदमी आकर कहता है कि पुलिस मुझे मार डालना चाहती है, मुझे बचाओ तो क्या वह ऐस.पी. को कह देते कि इन को मार डालो, बचाओ मत ?

तो यह judgment से connect हो गया ? क्या सरदार प्रताप सिंह को और कोई काम ही नहीं ? क्या वह मुकद्दमे ही देखता रहे ? यह काम दूसरे आदमियों का है। फिर कहते हैं साहिब $1\frac{1}{2}$ लाख खर्च हो गया। भई मुकदमा होगा तो खर्च तो होगा ही और क्या होगा (हंसी) लोग तबाह हो जाते हैं। इस में दूसरे मुकदमों से क्या अजीब बात है ? कोई एक बात भी बता दो, मैं 10 बातें बता दूंगा कि इस अजीब तरीके से यह trial हुआ है और judgment लिखी गई है। बाकी कुछ अजीब नहीं है। खींच के दिल्ली ले गए और वहां अखबारों में ढोल बजाते रहे। इस में क्या गलत बात है कि पुलिस वाले झूठी शहादतें दिलवाते हैं, ज़िमनियां फाड़ते हैं....... (*Interruptions*) वकीलों को पता है कि हर थाने में बिना licence के arms रखे रहते हैं, बिना लिखे के forms पड़े रहते हैं और जहां चिपकाना हुआ चिपका देते हैं। अब बताओ उन को बड़ा भारी ताज्जुब हुआ कि यह arms कहां से आ गए। कौन सा थाना है जहां बिना licence के हथियार नहीं रखे रहते? (*Interruptions*) Chief Minister साहिब तो उन को ठीक कर रहे हैं। लेकिन कुछ लोग फिर भी हाय तोबा मचा रह हैं कि गज़ब कर दिया, उन पर मुकदमा चला दिया। इस में कहां कहा गया है कि कुन्दन सिंह और मोता सिंह झूठ बोलते हैं ? कहां कहा है कि पिपली में दो अफसर थे ? उन के बारे में High Court ने ने एक लफज़ नहीं लिखा। लेकिन, जैसे सरदार अजमेर सिंह ने कहा, जो बात judg-

[चौधरी श्री चन्द]
ment से बाहर हो, High Court उस में दखल नहीं देती । Judgment के बारे उन्होंने लिखा है कि यह निहायत वाहियात language में लिखी गई है। जो High Court की Majority Judgment है, उस में उन्हों ने 17 जगह Sessions Judge के खिलाफ लिखा है, strictures पास किए हैं। अगर strictures को ही लेना है तो पहल Sessions Judge को सामने करो। मेरे लायक दोस्त चौधरी लहरी सिंह जब वज़ीर थे तो इन्होंने भी encounters कराए। हम ने बड़ी दरखास्तें दीं कि आदमियों को उन के घर से पकड़ ले जाते हैं, गोली मार रहे हैं तो कहते हैं कि ऐसा करने के बगैर अमन कायम नहीं रह सकता। (*Interruptions*)

खैर कुछ लोगों को शौक था कि यह discuss हो, वह तो हो गया है। जो मोहनगढ़ firing का case है वह sub judice है, उस बारे कुछ नहीं कहना चाहिए। मैं तो सरदार प्रताप सिंह को इस बात के लिए मुबारकबाद देता हूं कि यह पुलिस वालों को ठीक कर रहे हैं (तालियां)। और इन से दरखास्त करूंगा कि आयंदा भी इन को ठीक करते रहें। रोहतक में पुलिस वालों ने खुद ही वर्दी फाड़ ली और नाम किसी और का लगा दिया, पेटी फैंक दी और कहा, साहिब मेरी तो पेटी उतार ली जैसे यह चमड़े की बजाए सोने की हो। अब ऐसे २ झूठे cases में लोगों को दो दो साल कैद हो जाती है। यह पुलिस वालों की ज्यादती है। इस लिए आप सब को Chief Minister को मुबारकबाद देनी चाहिए कि आप ने बड़ा अच्छा काम किया है; इन पुलिस वालों को कुछ तो समझ आयगी। (तालियां)।

**श्री अध्यक्ष** : पंडित जी 12 बजे तक यह discussion चलनी है । 5, 7 मिनट में खत्म कर लें । (This discussion is to end at 12 noon. Pandit ji may, therefore, finish his speech within five or seven minutes.)

**पण्डित श्री राम शर्मा** : (सोनीपत) स्पीकर साहिब, मेरा इरादा था कि जब दोनों तरफ से बातें आ जाएं तब कुछ अर्ज करूँ। यह मामला political है मगर house में इस पर बहस इस तरह हुई है जैसे वकील अपने २ पक्ष किसी case में पेश करते हैं। काबिल वकील वह समझा जाता है जो झूठ को सच और सच को झूठ साबत कर दिखाए। इस लिहाज़ से मैं दोनों तरफ से बोलने वालों की तारीफ करता हूँ कि उन्होंने अपने पक्ष की वकालत करने में कोई कसर नहीं छोड़ी। मगर चूंकि मामला ऐसा है कि जिस का ताल्लुक political, administration और मुल्क के मुस्तकबिल से है इस लिए कोरी वकालत से ऊपर उठ कर हमें सोचना होगा। मेरा इस मामले से कई तरीके से ताल्लुक है। एक तो यह मेरे इलाके के अन्दर का है। दूसरा encounters के मामलों से मेरा गहरा और देर का वास्ता है। अगर आज से 5 साल से भी पहले की तकरीरें, जो मैं असैम्बली में करता रहा हूँ, उठाकर देखी जाएं तो पता चलेगा कि मैं ने बरमला कहा ही नहीं है बल्कि मैं ने हिन्द की Home Ministry को लिखा भी, Prime Minister से भी इस मामले में कुछ कहा है। बात यह है कि हमारी गवर्नमैंट आज़ाद होने के बाद से इस बात पर फखर नहीं कर सकती कि हिन्दुस्तान की तमाम States में और खास तौर पर पंजाब में यह encounter की बात हमारे सामने आई है। यह कोई इक्का दुक्का मामला नहीं है बल्कि यह गवर्नमैंट की policy ,इरादों

ग्रौर इशारे से होते रहे हैं। न सिर्फ इस Ministry में बल्कि इस से पहले भी जितने भी encounters हुए बताए गए हैं ग्रौर जिन के इव्ज़ लोगों को medals मिले हैं, उन में से 90 per cent pure murders हुए हैं, police की तरफ से। गवर्नमैंट ने पुलिस को छूट दे रखी है कि चाहे जिस को पकड़ लो ग्रौर जान से मार दो बाद में हम तुम्हें इनाम, शाबाशी देंगे । पुलिस के records यहां भी ग्रौर दूसरी जगह भी ऐसे कत्लों से भरे पड़े हैं । कोई मुकाबला नहीं हूग्रा मगर दिखाया गया । ग्रब एक नई policy हो गई है । लेकिन ग्रगर गवर्नमैंट को ग्रपनी policy बदलनी थी तो क्या यह महज़ एक वाके से बदलने वाली बात थी ? ग्राज यह नई बहादुरी ग्राई है । इस Ministry में ग्रौर इस House में, कौन ऐसा ग्रादमी है जिस ने इस बात को जानते हुए support न किया हो ? मैं गवर्नमैंट को accuse करता हूँ कि जब से ग्राज़ादी मिली है यह काम होता ग्रा रहा है। ग्रब ग्रगर इस policy में एक नया मोड़ ग्राना था तो यह महज़ एक वाके से नहीं ग्राना चाहिए था । पुलिस वाले तो यही policy जानते थे जिस की कि उन्हें ग्रादत डाल दी गई थी । इस लिए इस तब्दीली बारे उन्हें पहले समझाया जाता ताकि उन्हें पता चल जाता कि ग्रब सरकार की पहली policy नहीं रही, ग्रायंदा पहली बात नहीं होगी । ग्रगर पहले से यह किया जाता ग्रौर उस के बावजूद ऐसा होता तब तो जो कार्यवाही ग्रब की गई है वह ठीक होती वरना पुलिस के ग्रन्दर कोई कैसे सोच सकता था कि ग्राज तक गवर्नमैंट जो काम खुद कराती ग्राई है, वह एक मिनट में कांटा बदल गई है ।

इस लिए मैं गवर्नमैंट को accuse करता हूँ । यह काम कोई नया नहीं है । यह पहले से भी होता रहा है । यहां ट्रैज़री बैंचिज़ पर बैठे हुए मैम्बरों में से कोई भी ग्रपने सीने पर हाथ रख के यह कह सकता है कि क्या यह encounters के नाम पर murders पहले से नहीं होते रहे? मैं समझता हूँ कि कोई नहीं कह सकता क्योंकि इस हकीकत से सब लोग वाकिफ हैं । मैं यह फिर कहता हूँ कि वह encounter नहीं था । वह कत्ल था लेकिन यह गवर्नमैंट बहुत पहले से यह काम करती चली ग्रा रही है ग्रौर इसकी इजाज़त देती ग्राई है । मुझे समझ नहीं ग्राता कि महात्मा गांधी का हर बात में फतव्वा दिया जाता है कि हम महात्मा के ग्रसूलों पर चलते हैं लेकिन मैं पूछना चाहता हूँ कि जो महात्मा सही काम करने के लिए कहता रहा, नेकबख्त काम करने को कहता रहा वह इस गवर्नमैंट ने कभी किया ? कभी नहीं ।

जहाँ तक पुलिस ग्रफसर राम सिंह का सवाल है, यह ठीक है कि उसने कहा कि मार दो ग्रौर जब मार दिए गये तो उसने कहा कि शाबाश है । ग्रौर जो विश्वामित्र था वह भी खुद कत्ल के ग्रन्दर मौजूद था । यह काम जिस ढंग से हुग्रा उस सब के लिए यह गवर्नमैंट ज़िम्मेदार है । ग्रौर जब गवर्नमैंट को ज़िम्मेदार ठहराया जाता है तो मेरे लायक दोस्त उठते हैं ग्रौर कुतिया की मिसाल देने लगते हैं । यह कुतिया की बात नहीं, बड़ी serious बात है ग्रौर गवर्नमैंट की prestige का मामला है---ग्राज लोगों के ग्रन्दर इस बात का डर हो गया है कि इस सरकार के राज में किसी भी ग्रादमी को फांसी के तखते पर लटकाया जा सकता है । इस यकीन को जब तक यह सरकार लोगों के दिलों से नहीं निकालती तब तक सरकार की

[ पंडित श्री राम शर्मा]

prestige high नहीं हो सकती । इसलिए यह सरकार की ज़िम्मेदारी है और चीफ मिनिस्टर की ज़िम्मेदारी है कि सरकार एक नया chapter खोले और लोगों को यकीन दिलाए कि जैसा करनाल केस में हो गया वैसा आगे नहीं होगा, तब तो ठीक है, वरना गवर्नमैंट अपनी prestige वापस नहीं ला सकती । मैं constructive तौर पर यह कहता हूँ कि गवर्नमैंट करनाल केस से सबक सीखे और यह गौर करे कि आयंदा लोग इस तरीके से सताए नहीं जाएंगे, मारे नहीं जाएंगे । और अगर लोगों को यह यकीन हो जाए तो फिर बड़े से बड़ा वाकया होने के बाद भी Administration अच्छा हो सकता है ।

**श्री बलराम दास टण्डन** (अमृतसर शहर पश्चिम): स्पीकर साहब, इस देश के अन्दर, न सिर्फ इस 13 साल के दौरान, बल्कि पहले से भी कत्ल होते आए हैं । लेकिन सवाल यह खड़ा होता है कि इस कत्ल के अन्दर और जो कत्ल पहले होते रहे उनके अन्दर फर्क क्या है । आज यहां इस हाउस के अन्दर गवर्नमैंट की तरफ से वकालत करते हुए कुछ लायक दोस्तों ने इतने नादान दोस्तों का काम किया जो समझदार आदमी नहीं कर सकता । उन्होंने कहा कि अगर ऐसा हो गया तो क्या बात है । ऐसा कहां नहीं होता, किस दुनियां में नहीं होता । जब यह दोस्त खुद यह मानते हैं कि ऐसा होता है तो भले ही वह सरकार को defend करें, चीफ़ मिनिस्टर को defend करें लेकिन यह है उनकी नादानी का और इस सरकार की नाअहलियत का सबसे बड़ा सर्टीफिकेट ।

स्पीकर साहब, इस केस ने हमारे सामने वह मिसाल कायम की है जो न सिर्फ पंजाब की है, न सिर्फ हिन्दुस्तान की है बल्कि दुनियां के अन्दर कहीं ऐसा नहीं हुआ कि इतने बड़े बड़े अफसरान शहादत के रूप में पेश हुए हों । और फिर उनके खिलाफ इतने serious strictures आए हों । इस पर, जनाब, ट्रैज़री बैंचिज़ की तरफ से एक लायक दोस्त उठते हैं और कहते हैं कि अगर किसी की कुतिया मर जाए तो वह कहता है कि सरकार निकम्मी है । तो, जनाब, ऐसे लोगों के लिए क्या कहा जा सकता है जिनको एक कुतिया मर जाने में और आदमियों की हत्या हो जाने में कोई फर्क ही नहीं मालूम पड़ता । ऐसे लोगों को तो मैं यही कहूँगा कि—

'जिनको खुदा ने दी हैं आंखें वे पत्थर में भी खुदा देखते हैं,
लेकिन जिनकी आखें ही पत्थर हों वह भला क्या देखते हैं ।'

इन्होंने एक ऐसा शीशा आंखों पर चढ़ा रखा है कि वह देखते हुए भी नहीं देखते । यह कहते हैं कि हाई कोर्ट ने उस जज के बारे में क्या लिखा जिसने यह फैसला दिया । कुछ बातें तो इन्होंने हाई कोर्ट के फैसले से quote की लेकिन जो और strictures हाई कोर्ट ने लगा दिए वह इन लोगों को दिखाई नहीं दिए । मुझे समझ नहीं आता, स्पीकर साहब, कि यह लोग सरकार को बधाई देते हैं, चीफ़ मिनिस्टर साहब को defend करते हैं और बड़ी बड़ी तारीफ करते हैं, तो यह इस तरह से सरकार की वकालत करते हैं, चीफ़ मिनिस्टर साहब की वकालत करते हैं और खुद अपनी वकालत करते हैं (हंसी) । यह मुझे समझ नहीं आता ।

देखने वाली बात यह है कि चीफ मिनिस्टर साहब और उनके पी० ए०, एस० पी० को फोन करते हैं कि legal protection दो। तो मैं यह पूछना चाहता हूँ कि क्या चीफ मिनिस्टर साहब को यह पहले से पता था कि हमारे एस० पी० वगैरह हमेशा ऐसी बातें करते हैं इसलिए फोन करना ज़रूरी समझा। इससे साफ ज़ाहिर है कि वह यह जानते हैं कि हमेशा इस तरह से किया जाता है। तभी तो उन्होंने खासतौर पर फोन के ज़रिए legal protection देनी ज़रूरी समझी। वरना हज़ारासिंह के शिकायत करने पर वह कह सकते थे कि भाग जाओ तुम्हें कोई जान का खतरा नहीं, हमारे एस० पी० जो करेंगे बिलकुल ठीक करेंगे।

स्पीकर साहब, चीफ मिनिस्टर साहब के P. A. का टेलीफून करना इस बात का इज़हार करता है कि चीफ मिनिस्टर साहब उन को जानते हैं। यह चीज़ reveal करती है कि चीफ मिनिस्टर साहब जानते थे कि पुलिस के द्वारा रोज़ाना ऐसी बातें होती हैं लेकिन बावजूद इस बात के उन्होंने इसे check करने की कोशिश नहीं की और यह कोशिश तब शुरू होती है जब उन के अपने दोस्त मारे जाते हैं या ऐसे आदमी मारे जाते हैं जो उन को जानते हैं।

**Voices from Treasury Benches** : It is entirely wrong.

**Voices from Opposition Benches** : It is true.

**Mr. Speaker**: Please do not attribute motives.

**श्री बलराम दास टण्डन** : स्पीकर साहब, हमारे चीफ मिनिस्टर साहब को आदत है कि वह facts को तोड़ मरोड़ कर कहते हैं। चीफ मिनिस्टर साहब गुरद्वारा के चुनाव के लिए लाखों रुपए इकट्ठे करते रहे हैं लेकिन कहते यह रहे हैं कि मैं ने गुरद्वारा इलेक्शन्ज़ नहीं लड़ी। इतनी ग़लत बातें कहने वाला चीफ मिनिस्टर मैं ने नहीं देखा।

**मुख्य मन्त्री** : मैं ने इलेकशन लड़ी नहीं, लड़वाई थी।

**श्री बलराम दास टण्डन** : स्पीकर साहब, जजमेंट के अन्दर लिखा है—

> "In normal course, direction for legal protection would not be given to the district authorities in the absence of some enquiry at least. Even this fact indicates that Sardar Partap Singh Kairon knew Hazara Singh and Piara Singh or may be Hazara Singh alone."

स्पीकर साहब, Judicial findings की बात कहने का प्रश्न ही उत्पन्न नहीं होता। M.L.A. साहबान भी जानते हैं कि अगर किसी डिप्टी कमिश्नर या एस. पी. के बारे में कोई शिकायत चीफ मिनिस्टर साहब के पास ले कर जाएं तो वह आम तौर पर यही कहते हैं कि मैं रिपोर्ट ले लूंगा। इस तरह से उन लोगों को protection दी जाती है। चौधरी राम सिंह के बारे में मैं अर्ज़ करूँ कि जब उन के पास encounter की रिपोर्ट पहुँचती है तो वह कहते हैं it is a marvellous achievement लेकिन जब केस Court के अन्दर ले जाते हैं तो वही राम सिंह वहां जा कर झूठ बोलता है। हिन्दुस्तान ने बड़े बड़े सत्यवादी पैदा किए लेकिन इस झूठवादी हकूमत ने झूठ के अवतार पैदा किए हैं जो कि अदालत के अन्दर खड़े हो कर स्पष्ट झूठ बोलते हैं। स्पीकर साहब, जब Supplementray

[श्री बलराम दास टंडन]

Demand हाउस के सामने आई थी तो चीफ मिनिस्टर ने कहा था कि अकलमंद आदमी को इशारा ही काफी है । लेकिन मुझे समझ नहीं आई कि इस से बड़े और किस इशारे की इन्हें ज़रूरत है । श्री लाल बहादुर शास्त्री ने जब resign किया तो इस लिए नहीं कि सारा कसूर उन की ज़ात का था । क्या लाल बहादुर शास्त्री हरी झंडियां ले कर खुद खड़े होते थे, क्या उन गाड़ियों के driver लाल बहादुर शास्त्री होते थे या engineer लाल बहादुर शास्त्री थे ? लेकिन उन्होंने फौरन resign कर दिया और हिन्दुस्तान की सरकार में एक convention set कर दी। लेकिन अब हमारे चीफ मिनिस्टर साहब एक तरफ यह फरमाते हैं कि उन्होंने judgment में गवर्नमैंट के बारे में कहा ही क्या है और दूसरी तरफ यह कहते हैं कि अक्लमन्द को इशारा ही काफी है । स्पीकर साहब, इशारा तो उन के लिए होता है जिन की मोटी जत्त न हो, मोटी चमड़ी न हो । आपने देखा कि श्री अमर नाथ जी के खिलाफ resolution पास हुआ, तो उन की conscience ने इस बात की इजाज़त न दी कि वह लेबर का महकमा अपने हाथ में दबाए रखें और क्योंकि उनकी चमड़ी पतली थी उन्होंने फौरन इस महकमा से resign कर दिया लेकिन यह इतनी मोटी चमड़ी के बने हुए हैं......

**श्री अध्यक्ष** : आप की जो tone है यह अच्छी नहीं। अगर इनकी चमड़ी मोटी है तो आप की आवाज़ भी तो मोटी है । (The tone of the hon. Member is not desirable. If he has thick skin, the hon. Member's voice is heavy.)

**श्री बलराम दास टण्डन**: स्पीकर साहब, मैं ऊँची आवाज़ से इस लिए बोलता हूँ ताकि मेरी आवाज़ का इन पर कुछ असर हो । जब मैं बोलने के लिए खड़ा हुआ था तो यह एक मेम्बर से कहते थे कि अब इसने कहना है कि resign करो लेकिन मैं जानता हूँ कि बावजूद इतनी ऊँची आवाज़ के इन पर क्या असर होना है, मेम्बरान रोज़ यही बात इन्हें कहते हैं लेकिन इन पर असर नहीं होता । Law and order और कत्ल के बारे में इतनी वारदातें होती हैं और चीफ मिनिस्टर साहब के notice में रोज़ मर्रा लाई जाती हैं लेकिन उन्हें ज़रा भी pinch नहीं होता । होशियारपुर की Headmistress को कत्ल हुए एक अर्सा हो गया है लेकिन कुछ पता नहीं चला । खुशबख्त राय को कत्ल हुए छः महीने हो गए हैं लेकिन कोई पता नहीं चला । लेकिन करनाल की बात हुई तो छोटे से ले कर बड़े अफसर तक सब के सब उस में लग गए और सारी ताकत लगाकर पानी की तरह पैसा बहाया गया ।

स्पीकर साहब, मुझे दुख होता है जब ये कहते हैं कि रोज़ कत्ल होते हैं और रोज़ लोग छूटते हैं । आप यह जानते हैं, पंजाब के लोग जानते हैं, हिन्दुस्तान बल्कि दुनियां के लोग जानते हैं कि किसी भी केस के अन्दर जो कत्ल होता है गवाह कौन होते हैं । वहां के लोग ही इस बात के गवाह हो सकते हैं । इस केस में छोटे से ले कर बड़े अफसर तक सब जुटे हुए थे लेकिन सारी ताकत लगाने के बावजूद भी सरकार को जो medal मिला वह सब को मालूम है । इतना कुछ होने के बाद भी अगर ये कहें कि रोज़ कत्ल होते हैं और रोज़ लोग छूटते हैं तो यह सुन कर इन की बुद्धि पर बधाई देने के सिवा और कुछ दिखाई नहीं देता ।

**पण्डित श्री राम शर्मा**: On a point of order, Sir. जब Chair पसंद करती है और मैम्बर साहिबान को encourage करती है कि वे खड़े हो कर time के लिए दरखास्त किया करें......

**Mr. Speaker** : The hon. Members have got the right to ask for time and I have explained to them the whole position.

**उद्योग मंत्री** (श्री मोहन लाल): स्पीकर साहिब, Law and order के नाम पर आज जो सारी बहस हुई है वह सिर्फ Karnal Triple murder case के मुताल्लिक हुई । इसलिये जहां तक मेरा ताल्लुक है मैं जो कुछ आज कहूँगा वह इसी फैसले के मुताल्लिक कहूँगा। इस में मुझे एक बात की हैरानी हुई है कि Opposition के मैम्बर साहिबान और हमारी तरफ से भी जिन मैम्बर साहिबान ने नुक्ताचीनी की है उन्होंने अपनी नुक्ताचीनी का आधार बनाया है Sessions Judge के फैसले को हालांकि मैं अभी अभी यह वाजह करने की कोशिश करूँगा कि Sessions Judge का फैसला, जिस पर इस वक्त बहुत कुछ इनहिसार किया गया है, बिल्कुल निकम्मा फैसला हो चुका हुआ है और बेअसर है और इस पर इनहिसार नहीं किया जा सकता । मैं अपनी राये नहीं दूंगा और न ही ज्यादा दलीलें पेश करूँगा हालांकि मैं भी वकालत करता रहा हूँ और Judgment के मुतअल्लिक कहना चाहूँ तो बहुत कुछ कह सकता हूं लेकिन मैं सारा आधार High Court की judgment को ही बनाऊंगा और उन्हीं बातों की तरफ हाउस का ध्यान दिलाऊंगा जो High Court ने Sessions Judge के फैसले और उस की language के मुतअल्लिक कही हैं । मैं पहले High Court के फैसले का page 11, जिस का कुछ portion मेरे मुअज़िज़ दोस्त सरदार अजमेर सिंह ने पढ़ा है, आप के सामने रखना चाहता हूँ । इस में Chief Justice साहिब लिखते हैं—

> "I cannot refrain from saying that at times his enthusiasm carried him beyond the limits of restrained, balanced and even prosaic language in which judicial pronouncements should be couched. It would seem that having arrived at an overall opinion about the innocence of the respondents the learned Judge proceeded to interpret each and every part of the prosecution case in the light of this prepossession. In so doing he occasionally permitted himself the use of immoderate terms. A judicial officer must be on constant guard against the temptation of allowing emotion to colour his judgment. I do not propose to dwell on this matter further, nor is there need to discuss the various instances of liberty of expression and the remarks which are unduly critical of many of the witnesses who figure in the case. A careful perusal of the judgement leaves an impression on the mind that the writer viewed the whole matter with a certain measure of enthusiasm which often deflected him from the objective pursuit of arriving at the truth. I shall, as I have already indicated, return to this matter when I come to deal with the petitions for expunging derogatory remarks relating to Asa Singh and Ram Singh, but even so I shall endeavour to confine myself only to those remarks to which objection has been taken."

आगे चल कर सफा 13 पर चीफ जस्टिस साहिब इस तरह से लिखते हैं । मैं सिर्फ relevant extracts ही पढ़ूंगा—

> "I have no doubt that many of his findings cannot be justified upon 9the evidence produced. Many of the minor incidents have, in our view been proved to be correct and the learned Judge has stretched the interpretation of the evidence relating to these matters far beyond the limits of logic....................I do not, therefore, propose to examine each and every incident and each and every aspect of the case before us."

फिर सफा 18 पर उन की जो observations है वे यह हैं—

"Mr. Sethi in the course of his lengthy arguments dwelt at large upon many of these minor matters. His submissions insofar as they concerned these matters, were on the whole sound, but I do not propose to go into these matters and will confine myself to the two or three main matters upon which the ultimate decision of the case must inevitably rest."

आगे चल कर हाई कोर्ट के चीफ जस्टिस सफा 41-42 पर लिखते हैं—

"He (Sessions Judge)"—this says the Judge—"has also said a number of harsh things about Kala Ram."..........."

इसी तरह से relevant material सफा 63 पर भी है ।

"In some instances the remarks he made overstep the bounds of propriety and judicial decorum.....................If this is done in a proper judicial maner, no question of expunging remarks will arise even though the Court has erred in holding the witness to be a liar."

आगे चल कर फिर page 64 पर लिखते हैं

"After coming to this conclusion, he proceeded to make certain observations upon Asa Singh, which in my view, were wholly unjustified."

आगे चल कर फिर सफा 67 पर लिखा है–

"This sentence is unreasonably and illogically critical of Asa Singh and must, therefore, be expunged."

फिर सफा 68 पर वह लिखते हैं ।

"This is merely repetition of the unfair criticism................."

Again, Sir, on page 79 of the judgment, it is stated—

"........there is lack of restraint in the expression used by the learned Judge."

Then, Sir, it has been stated on page 80 of the judgment of the High Court that—

"..........the Judge expressed himself some what 'vigorously' 'vehemently'."

Then, Sir, on the last page Mr. Justice Dulat, while agreeing with the findings of the Chief Justice, said—

"I agree that this appeal should be dismissed in spite of the fact that some of the conclusions of the learned Additional Sessions Judge cannot be supported.

I agree entirely that his judgement is marred by the frequent use of intemperate language not justified by the evidence on record. I also feel that some of his observations concerning not only the two petitioners Ram Singh and Asa Singh but also concerning a number of other official witnesses are misplaced in judicial pronouncement and lack restraint."

स्पीकर साहिब, यह हैं वह observations .....

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : On a point of information, Sir.

**Mr. Speaker** : No please.

*(Interruptions by Maulvi Abdul Ghani Dar.)*

**श्री अध्यक्ष**: अगर आप रुकावट डालेंगे तो मैं बरदाशत नहीं करूँगा । (I will not tolerate if the hon. Member interrupts like that.)

**उद्योग मंत्री** : जनाब, इस में से मेहनत कर के मैं ने कुछ अल्फाज़ अपने पास निकाले हुए हैं । हाई कोर्ट की जजमेंट में 17 ऐसे अल्फाज़ हैं जिन में कि Sessions Judge की जजमेंट पर ऐसी बड़ी अलोचना की गई है । हो सकता है कि और भी अल्फाज़ हों जो कि मैं ने न देखे हों क्योंकि सब का नोटिस लेना मुश्किल होता है । वह अल्फाज़ मैं आप को पढ़ कर सुनाता हूँ । language के मुताल्लिक कहा है---

> "कि it was beyond the limits of restrained, balanced and even prosaic language and in which the judicial pronouncements should be couched."

और फिर यह कहा है--

> "It would seem that having arrived at an overall opinion a bout the innocence of the respondents the learned Judge proceeded to interpret each and every part of the prosecution case in the light of this prepossession."

So the words used are—

> "beyond the limits of 'restrained', 'balanced' and 'prosaic' language"...... "prepossession", etc.

'pre-possession' यानी मन में पहले ही से गांठ बांध कर जज साहिब ने अपना फैसला लिखा । यह कितना tribute है एक जज के लिये, कि उसे H.C. ने यह कहा हो कि उस की भाषा का तवाज़न कायम नहीं है beyond the limits.....यह चीफ जस्टिस की language 'immoderate terms,... 'emotions', उस ने जज़बाती language लिखी या यह कि जज़बात में आ कर किसी conclusion पर पहुँचा तो आप समझ लीजिए कि कितने तदब्बर का वह जज हो सकता है । इसी तरह से आगे यह है 'liberty of expression of remarks which are unduly critical....' जो कि नाजायज तौर पर नुक्ताचीनी हो । 'enthusiam deflectd him from objective persuit of arriving at the truth'

अब इस से ज्यादा strictures और क्या हो सकते हैं जो कि Highest Judiciary ने कही हों एक जज के मुताल्लिक । जो truth है उस को objective ढंग से नहीं बल्कि किसी और ढंग से अपने फैसले पर पहुँचने का यत्न करना । इसी तरह से 'over step the bounds of propriety and judicial decorum....'

अब देख लीजिए judicial सभ्याचार को जज साहिब के फैसले में । कहा है कि फैसला decorum और propriety के परे जाता है । यही नहीं, बल्कि यह भी कि 'unreasonably and illogicaly critical....unfair criticism'

यानि कि जिस में मनतक कोई नहीं, जिस में कोई दलील नहीं, ऐसा फैसला है उनका कई जगह पर । फिर लिखा है "intemperate language not justified by evidence and observations mis-placed in judicial pronouncements....."

जो कुछ मैं समझता हूँ कि स्थानभ्रष्ट है... "vigorously, vehement..by lack of restraint..

स्पीकर साहिब, 17 जगह ऐसे अल्फाज़ हैं जो मैंने आप के सामने रखे । मैं समझता हूँ कि आज तक किसी भी High Court ने मेरे इल्म में ऐसा tribute किसी जज को नहीं pay किया। जहां तक मैं जानता हूँ इतने सख्त अल्फाज़ में ऐसा criticism हाई कोर्ट के जज साहिबान ने किसी जज पर नहीं किया । आज जब बहस होती है तो opposition की तरफ से उसी Sessions Judge के फैसले को आधार बनाया जाता है और उसी का इस्तेमाल चीफ मिनिस्टर, गवर्नमैंट और administration के खिलाफ किया जाता है । मैं कहता हूँ कि चौधरी श्री चन्द ने इस बारे में जो कुछ कहा, बजा तौर पर कहा । जो कुछ opposition की तरफ से कहा जा रहा है, मैं कहता हूँ कि इस की सारी जिम्मेदारी Sessions Judge और उस की langage पर है । मैं मानता हूँ कि यह सही बात है कि यहां पर काफी बेचैनी रही, इस मामला ने काफी तूल पकड़ा और तूफान उठा सारे पंजाब में बल्कि देहली और दूसरी जगहों पर भी अखबारों ने इस बात को उछाला, Public men ने इस को उछाला, Political Parties ने इस को उछाला और यह फैसला हर जगह पर बहुत बड़ी बेचैनी का कारण बना। लेकिन जो कारण हो बेचैनी पैदा करने का उस के बारे में opposition की तरफ से एक बात न कही जाए, यह बड़े दुख की बात है । जो लोग बार बार इस फैसले की बिना पर गवर्नमैंट से resign करने की अपील करते हैं क्या मैं उनसे पूछ सकता हूँ कि उन की ज़मीर ने यह नहीं कहा कि जिस Sessions Judge के फैसले ने ऐसा तूफान पैदा किया उस को यह कहा जाए कि High Court से आप को यह certificate मिला है । ज़रा आप अपनी ज़मीर को टटोलिए कि एक जज ने जिस कुर्सी का फायदा उठा कर Public men की life में और सूबे की administration में इतना बड़ा तूफान पैदा किया हो, गैर जिमेदाराना बातें कह कर, ऐसे अल्फाज़ इस्तेमाल करके जो कि unbalanced हों और जिन की वजह से High Court की तरफ से उसे ऐसा tribute मिला हो, क्या आप उस जज साहिब को यह नहीं कहते कि "अपनी ज़मीर को टटोलिये जिस कुर्सी का फायदा उठा कर आपने ऐसी बातें कहीं ? क्या आप समझते हैं कि आप उस कुर्सी पर बैठने के काबिल हैं"? लेकिन ये तो जज साहब की तारीफ करेंगे, उस के फैसले की दाद देंगे और बार बार वही बात दोहराएंगे कि चीफ मिनिस्टर को इस्तीफा देना चाहिये, गवर्नमैंट को इस्तीफा देना चाहिये । इन को जो इस्तीफा मिलने वाला है उस की बात मैं बाद में करूँगा । लेकिन एक बात जिस पर मुझे हैरानी हुई वह मैं कहना चाहता हूँ । इस Judgement को आधार बना कर Chief Minister से और गवर्नमैंट से इस्तीफा मांगते हैं । यहां पर democracy के नाम पर इतनी अपीलें की गई, Parliamentary democracy का नाम बार बार दोहराया गया, conventions का नाम लिया गया, decorum का नाम लिया गया । मैं उन से वाज़ह तौर पर यह बात पूछूंगा कि क्या इन की democratic conventions यही हैं और उन की ज़मीर यही कहती है कि Public men की life को एक Judge के हाथ में दे दिया जाय? एक ज़िम्मेदार सरकार जिस पर लोगों को विश्वास है, और Public men की किस्मत को जिन्हें लोग विश्वास देते हैं एक Judge के हाथ में दे दिया जाए? क्या यही इन की मांग है। (*Interruptions*) आज एक Sessions Judge यह बात कहता है, कल को कोई Magistrate कह सकता है।

[उद्योग मंत्री]
ऐसी बात कोई आदमी कर सकता है ? क्या मैं उन से पूछ सकता हूँ कि क्या Parliamentary Democracy यह इजाजत देती है कि ऐसे गैर ज़िम्मेदाराना अल्फाज़ इस्तेमाल करने वाले और ऐसी Judgement देने वाले individual Judge के हवाले Publicmen की सारी ज़िन्दगी कर दें? आज Sessions Judge ने यह लिखा है, कल को कुछ और लिख सकता है । लेकिन क्या गवर्नमैंट को बताना या बदलना हम किसी एक Judge के हाथ में या किसी Magistrate के हाथ में छोड़ सकते हैं ? मैं आप के ज़रिए यह कहूँगा कि हमारी Parliametary Democracy बहुत नन्हीं democracy है, इस को अभी परवरिश की ज़रूरत है, बहुत चीज़ों की ज़रूरत है । इस लिये ऐसी बात की इजाज़त नहीं दी जा सकती । किसी शकल में, किसी जज या किसी magistrate के हाथों में सारी leadership की किस्मत नहीं दी जा सकती । Democracy क्या demand करती है कि यह ultimate ताकत किन के हाथों में रहे ? यह जनता के हाथों में रहनी चाहिए । वही जानते हैं, वही इस चीज़ की अच्छी तरह से जांच कर सकते हैं, वही समझते हैं कि कौन हमारे असली नेता हैं और किन के हाथों में हमें अपनी किस्मत देनी है । इस लिए, स्पीकर साहिब, इस्तीफे की बाबत तो मैं बाद में कहूँगा, लेकिन मैं आप के ज़रिए मेम्बर साहिबान को प्रार्थना करूँगा कि ऐसी मांग एक खतरनाक मांग होगी कि किसी एक फैसले के आधार पर चीफ मनिस्टर या किसी ज़िम्मेदार public man को आप कहें कि वह अपनी public life से रिटायर हो जाए । यह एक गलत बात है, गलत तरीका है ।

मैं समझता हूँ कि अखबारों ने इस जजमैंट को खूब उछाला है । जैसा कि मैं ने पहले कहा, political parties ने भी इस जजमैंट को बहुत उछाला है और इसी तरह से कुछ व्यक्तियों ने, जिन का चीफ मिनिस्टर साहिब के साथ ज़ाती तौर पर अनाद है जो हमारी पार्टी के साथ भी सम्बन्ध रखते हैं, भी इस को बहुत हद तक उछालने की कोशिश की है । आज जिन अखबारों में से cuttings cite की गईं वह वही अखबारें हैं जिन्होंने इस सैशन जज साहिब की जजमैंट के हवाले देकर comments किए । काश, उन cuttings को cite करने वाले मेम्बर साहिबान यह समझ सकते कि हाई कोर्ट की जजमैंट के बाद सैशन जज की उस जजमैंट का कुच्छ भी मूल्य नहीं रह जाता सिवाय इस बात के कि acquittal के बारे में जो उनकी findings हैं हाईकोर्ट ने उन के साथ agree किया ।

**चौधरी इन्द्र सिंह**: हाईकोर्ट ने उन को tributes भी दिए हैं ।

**उद्योग मंत्री** । मैं जानता हूँ जो tributes उन को दिए गए हैं । और जो tributes का मतलब है वह भी मैं अच्छी तरह से जानता हूँ । लेकिन मैं फिर दुहराता हूँ कि हाईकोर्ट की इस जजमैंट के बाद और जो quotations मैंने पेश की हैं, सैशन जज की जजमैंट का कोई भी मोल नहीं रह जाता सिवाय इसके कि हाई कोर्ट ने acquittal के साथ agree किया है । इसलिए इसके बावजूद बार बार उन्हीं बातों को आधार मान कर यहां पर गवर्नमैंट और चीफ मिनिस्टर साहिब पर लांछन लगाना, मैं समझता हूँ कि अपनी समझ की value को कम करने के सिवाय और कुछ नहीं ।

(*Interruptions from the Opposition.*)

**श्री अध्यक्ष** : जब आपोज़ीशन की तरफ से members बोल रहे थे तो इस तरफ से ज़रा भी *interruption* नहीं हुई । और मैं उम्मीद करता था कि आप भी इन की बातों को गौर से सुनेंगे और इस तरह से *interrupt* नहीं करेंगे । मैं इस चीज़ को पसन्द नहीं करता और मैं इसका सख्त नोटिस लेता हूँ । (There was practically no interruption from the Treasury Benches when the members from the Opposition delivered their speeches. I expected that the Opposition Members would also listen to their speeches attentively and avoid making interruptions like this. I do not like these interruptions and I take a serious notice or it.)

**आपोज़ीशन की तरफ से** : लेकिन यह उन tributes को भी तो देखें (*interruptions*)

**उद्योग मंत्री** : अध्यक्ष महोदय, मैंने पहले बताया मैंने हाईकोर्ट की जजमैंट को पूरे तौर पर और ध्यान से, एक नहीं दो बार पढ़ा है और इसलिए इसकी बाबत मैं खूब अच्छी तरह से जानता हूँ । शायद इस पर मैंने ज्यादा मेहनत की है बिल्मुकाबिल उन मेम्बर साहिबान के जो कि आवाज़ें कस रहे हैं । उस के पढ़ने के बाद मैं वसूक के साथ कह सकता हूँ कि उस जजमैंट में रत्ती भर भी ऐसी बात नहीं जो कि चीफ मनिस्टर साहिब के खिलाफ कही गई हो, या उस जजमैंट के बाद रह गई हो । कोई बात directly या indirectly किसी जगह भी हाई कोर्ट की जजमैंट में चीफ मनिस्टर साहिब ने बरखिलाफ नहीं है । जैसा कि मैं ने आप को बताया, इस जजमैंट में हाई कोर्ट ने acquittal की findings के साथ agree किया है और उसकी वजूहात हाईकोर्ट ने अपने फैसले में दीं । उन की बाबत भी मैं अभी थोड़ी देर में अर्ज़ करूँगा । लेकिन इस वक्त दो पहलू हैं जोकि हाईकोर्ट की जजमैंट के मुताल्लिक मुझे आप के सामने..... (*Interrputions*)

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : I question it. । यह गलत बयानी कर रहे हैं । (*Interruptions*) (Noise)

**उद्योग मंत्री** : क्या बात करते हैं आप ? अब सबर के साथ सुनने की हिम्मत भी रखो । (*Interruptions*) स्पीकर साहिब, मैं बता रहा था कि इस जजमैंट के सिर्फ दो पहलू हैं । (*Interruptions*)

**श्री अध्यक्ष** : अगर आपोज़ीशन के मेम्बर साहिबान इस तरह से interrupt करते जाएंगे तो मुझे final तौर पर यह कहना पढ़ेगा कि यह behaviour काबले एतराज़ है और उसके बाद मुझे वह procedural remedies भी बरतनी पड़ेंगी जो कि रूल्ज़ में इस तरह की हालत को deal with करने के लिए provide की गई हैं । अगर उन्होंने कुछ कहना ही है तो point of order पर उठकर कहें लेकिन यह बात

[श्री अध्यक्ष]

उन को शोभा नहीं देती कि rules of procedure का कुछ ख्याल ही न रखा जाए । मैं इसको पसन्द नहीं करता । आखिर इतना शोर मचाने का क्या फायदा है ? जब आपोज़ीशन की तरफ से कोई मेंबर साहिब बोल रहे होते हैं और Treasury Benches से कोई interruption होती है तो आप मेरी protection seek करते हैं । लेकिन जब वह खुद ही इस तरीके से व्यवहार नहीं करते तो कैसे मुझ से protection ले सकते हैं । इस तरह से तो मैं समझता हूँ आप मेरी पोज़ीशन भी खराब करते हैं । मैं चाहता हूँ कि जैसा सुबह से ठंडे atmosphere में debate हुई है वैसी ही हो । हर मेम्बर साहिब ने अपने आप को पाबन्दी में रखने की कोशिश की है । और अब जब मनिस्टर साहिब जवाब दे रहे हैं तो आपोज़ीशन के मेम्बर साहिबान को चैन से सुनना चाहिए । आपोज़ीशन ने अपना पक्ष रखा और अब वह अपना पक्ष रख रहे हैं । वह हाईकोर्ट की judgment के merits में नहीं जा रहे और न ही उसको criticise कर रहे हैं बल्कि उस जजमैंट में सैशन जज की बाबत जो कुछ कहा गया है उस सिलसिले में बता रहे हैं । इसलिए मेम्बर साहिबान को चाहिए कि उन को आराम से सुनें । आपोज़ीशन को काफी मौका मिला और वह अपनी बात कर सकते थे । लेकिन आप ने तो इधर उधर की बातों में ही वक्त निकाल दिया । जब आप ने अपना पक्ष अच्छी तरह से तैयार नहीं किया तो अब क्यों न मनिस्टर साहिब को अच्छी तरह से सुनें जो कि गवर्नमैंट के point of view को अच्छी तरह से तैयार करके लाए हैं । ऐसी हालत में मैं इस तरह की interruption को बिलकुल पसंद नहीं करता । इससे हाऊस की शान और decorum कम ही होता है ।

(If the hon. Members continue to interrupt like this, then I will have to finally declare that this behaviour on their part is objectionable and after that I will have to resort to other procedural remedies provided in the rules to deal with such a situation. If at all, they intend to say something, they should do so on a point of order but it does not behove them to throw the rules of procedure to the winds. I do not approve of it. After all what is the use of making so much noise ? Whenever there is an interruption while an hon. Member from the Opposition is in possession of the House, then he seeks my protection. But when they themselves do not behave in a responsive manner, how can they expect me to protect them ? In this way, I feel that they are putting me in an embrassing position. I wish that the debate should be conducted in as cool and calm an atmosphere as it was done in the morning. Every Member has been keeping restraint throughout, and now when the hon. Minister is giving a reply, the members of the Opposition should listen to him calmly. The Members of the Opposition explained their own point of view and now the hon. Minister is presenting his own view point. He is not going into the merits of the Judgment of the High Court, nor is he critising it. He is explaining the judgment of the High Court with reference to the remarks made thereon about the Sessions Judge. So the hon. Members of the Opposition should listen him patiently. The Opposition was given sufficient opportunity to speak on it but they passed the time by saying irrelevant things. If they did not prepare their case so well, then why should they not listen to the

ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਤੇ ਜੰਗਲਾਤ ਮੰਤ੍ਰੀ : ਜਨਾਬ, ਮੈਂ ਇਸ ਨੂੰ ਲੰਮਾ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ।

ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ : ਅਗਲਾ ਸੈਸ਼ਨ ਫਰਵਰੀ ਵਿਚ ਆਉਣਾ ਹੈ । ਉਸ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਤੁਸੀਂ ਇਹ ਬਿਲ ਲਿਆ ਨਹੀਂ ਸਕਦੇ (The next Session is to commence during the month of February. This Bill cannot be brought before the Vidhan Sabha before that.)

ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਤੇ ਜੰਗਲਾਤ ਮੰਤ੍ਰੀ : ਇਹ ਬਿਲ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀਆਂ ਨੇ ਸਿਰਫ ਦੇਖਣਾ ਹੀ ਹੈ । ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਖਾਸ ਵਡੀ ਗਲ ਨਹੀਂ ।

ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ : Time limit ਨਾ ਰਖੋ । ਜਨਵਰੀ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸੈਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ । 31 ਜਨਵਰੀ ਰਖ ਲਓ । (No time limit may be fixed. There will be no Session in January. The date for report on this Bill may be fixed as 31st January, 1961.)

ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਤੇ ਜੰਗਲਾਤ ਮੰਤ੍ਰੀ : ਇਸ ਵਿਚ ਮਹਿਜ਼ ਇਕ simple ਜਿਹੀ amendment ਹੈ, formal amendment ਹੈ ।

ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ : ਚਲੋ, ਕੋਈ ਖਾਸ ਮੁਸ਼ਕਲ ਹੋਣੀ ਹੈ । (Leave it. There may be some special difficulty.)

**Minister for Industries :** There is one way out. This House may reject the amendments made by the Council and we will take the Bill back to the Council.

**Chaudhri Inder Singh :** There will be a deadlock between the two Houses.

**Minister for Industries :** There will be no deadlock.

---

### OBSERVATIONS MADE BY THE SPEAKER REGARDING SETTING UP OF A COMMITTEE TO ADVISE IN THE DRAFTING ETC. OF A LEGISLATIVE MEASURE

श्री अध्यक्ष : मैं एक कमेटी को set up करने के लिए बड़ी देर से सोच रहा हूँ । मैं चाहता हूँ कि उस कमेटी में Bar Council और Bar Association के Presidents, Advocate General, L. R. और कुछ leading lawyers हों । जब जरूरत पड़े तो किसी legislation की drafting और language की बाबत उस कमेटी से सलाह ले ली जाए । मैं नाम नहीं लेना चाहता, मगर मैं यहां यह बता दूं कि एक दिन मेरे साथ हाई कोर्ट के एक senior जज साहिब ने भी गिला किया था कि बिलों की drafting defective होती है और उन्होंने मुझ से पूछा था कि अगर Judges के notice में Bills की बाबत कोई defect या lacuna आए तो उस के बारे में क्या procedure adopt किया जाए ।

मैंने लोकसभा के स्पीकर के साथ भी इस मामले में सलाह की थी । उन्होंने भी यह शिकायत की थी कि सैंटर में भी legislation को rush through किया जाता है और इसका नतीजा यह होता है कि उसमें बहुत से defects रह जाते हैं । वह भी इस किस्म की कमेटी बनाने पर विचार कर रहे हैं । कोई नुक्स जो कि Law Department के नोटिस में न आया हो और जो कि बाद में detect किया जाये, वह इस कमेटी को refer किया जा सकता है । अब सवाल यह उठेगा कि इस तजवीज़शुदा कमेटी के मेम्बर साहिबान को कुदरती तौर पर काम करने के लिए कुछ वक्त देना पड़ेगा और इस के लिए उन्हें किसी किस्म का allowance वगैरह देना जरूरी होगा । यह एक ऐसा point है जिसका detailed examination करने की जरूरत है । अब जो procedure है वह बड़ा complicated हो गया हुआ है और यह जरूरी हो गया है कि ऐसे तरीके अख्तियार किए जाएं ताकि legislation को पास करने में कोई undue delay भी न हो और जो legislation पास होती है उसमें, जहां तक मुमकिन हो सके, defects भी न हों ।

अब मुश्किल यह है कि अगर कौंसिल ने जो amendments की हैं, वह मंज़ूर न की जाएं और बिल को उसी फार्म में कौंसिल के पास भेज दिया जाए जिसमें कि वह पहले इस सभा में पास किया गया था तो ऐसी हालत में, दोनों houses में conflict हो जाएगा लेकिन दूसरी तरफ अगर इसे रिजनल कमेटियों के पास भेज दिया जाता है, जैसा कि रूल्ज के मुताबिक करना मक्सूद है, तो इसमें देर हो जाएगी और हमें पता नहीं कि किस फार्म में वह कमेटियों में से पास हो कर आए । Since long I have been thinking about setting up a Committee. I would like that this Committee should consist of the Presidents of the Bar Council and the Bar Association, the Advocate General, the Legal Remembrancer and some leading lawyers. This Committee may be consulted when necessary about drafting, or the language of any legislative measure. I would like to point out here that one of the senior Judges of High Court, I do not want to mention his name, complained to me the other day that the drafting of Bills is defective and he wanted to know from me as to what procedure should be adopted when any defect or lacuna in a Bill came to the notice of the Judges.

I consulted the Speaker of the Lok Sabha in this matter. He, too, complained that at the Centre also, legislation was rushed through with the result that many defects remained in it. He is thinking of setting up a Sub-Committee, too. Any defect which may have escaped the notice of the Law Department and which may be detected at a later stage could be referred to such a Committee. The question that would arise is that the members of the proposed committee would naturally have to spend some time on this work and it would be necessary to pay them some sort of allowance. This is a point which needs a detailed examination. Procedure has now become very complicated and it is necessary to devise some measures so that there is no undue delay in passing legislation and the legislation which is passed as far as possible ,is free from defects.

[Mr. Speaker]

Now the difficulty is that if the amendment made by the Council are not accepted and the Bill is returned to the Council in the form in which it was passed earlier by this Sabha, there might be a conflict between the two Houses, but on the other hand if it is referred to the Regional Committees, as required under the Rules, there would be delay and we do not know in what form it would emerge from those Committees.)

THE PUNJAB AGRICULTURAL PRODUCE MARKETS BILL, 1960

**Minister for Agriculture and Forests (Sardar Gian Singh Rarewala) :** Sir, I beg to move—

> That the Punjab Agriculture Produce Markets Bill, 1960, as amended by the Punjab Legislative Counsil, be referred to the Regional Committees with a dtrection to make a report by the 1st January, 1961.

**Mr. Speaker :** Motion moved—

> That the Punjab Agricultural Produce Markets Bill, 1960, as ámended by the Punjab Legislative Council, be referred to the Regional Committees with a direction to make a report by the 1st Januáry, 1961.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** (सम्भालका) : स्पीकर साहिब, मैं तो एक ही बात करना चाहता हूँ । वह यह है कि जब भी कोई कानून खेती करने वालों की भलाई के लिये आता है तो उस को यह गवर्नमैंट delay ही करती जाती है । यही बिल नहीं बल्कि Village Common Law Bill पास करना था तो वह भी बार बार इधर से उधर जाता रहा वह बिल December 1959 में पास हुआ था लेकिन आज तक उस का पता नहीं है । एक साल के बाद भी पता नहीं । Village Common Land Bill चूंकि किसानों की भलाई का था इसलिए उसका पता तक नहीं लिया गया । आप देखें कि इसी तरह Agricultural Produce Markets Bill पिछले साल आया लेकिन आज उसका क्या हशर हो रहा है, यह हमारे सामने है । जब तक ज्ञानसिंह जी खेती-बाड़ी मन्त्री हैं तब तक तो खदशा नहीं लेकिन इस गवर्नमैंट से मुझे यही खदशा है कि कहीं इस बिल को वापस ही न ले लिया जाए । (*interruptions*) मैं तो चाहता हूँ कि सरदार ज्ञान सिंह राड़ेवाला सरदार प्रताप सिंह कैरों की जगह पर बैठें (*interruptions*)। मैं ही नहीं कह रहा बल्कि आज पंजाब के अन्दर जो हालात हैं वह अपने मुंह से बोल रहे हैं । बहरहाल जहां तक इस बिल का ताल्लुक है मैं कहना चाहता हूँ कि यह गवर्नमैंट गलत बातें करती है और मैं यह कहना चाहता हूँ कि अगर यह इसी तरह से गलत कदम उठाते रहे तो इस कांग्रेस जमायत और पंजाब के मौजूदा चीफ मिनिस्टर का इस सूबा में कोई नाम लेवा भी नहीं रहेगा ।

**मौलवी अब्दुल गनी डार** (नूह) : स्पीकर साहिब, यह कहेंगे कि "इतनी सी बात थी जिसका अफसाना कर दिया" । मगर क्या करें जनाब इन के पास फरमायश करते हैं यह सुनते नहीं । अर्ज़ करते हैं तो इन के दिल तक नहीं पहुँचती और अगर पहुँच भी जाए तो उसपर अमल नहीं करते । अब बात तो यह कही गई कि क्या है, लफज़ी गलती है, इधरसे उधर हो गया है और उधर से इधर हो गया है । क्या हुआ ? कोई बुनियादी गलती तो

इसमें है नहीं । लेकिन चूंकि इस बिल को वापिस रिजनल कमेटियों को भेजना ज़रूरी था इस लिए उन के पास भेजना ही पड़ा है । हम मजबूर हैं । क्या किया जाए ? जो कुछ कौंसिल ने suggest किया है वह रिजनल कमेटियों के पास फिर से भेजना ही पड़ेगा और रिजनल कमेटियां फिर अपने मशविरा के साथ इसे असेम्बली को वापिस करेंगी और उसके बाद इस बिल को यहां से पास किया जाएगा । जनाब, स्पीकर साहिब, मैं बड़े अदब के साथ अर्ज़ करता हूं कि यह तो सरासर सरकार के अपने निकम्मापन की निशानी है । हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब हर बात पर यह कह देते हैं कि "मैं यूं कर दूंगा, यूं कर दूंगा" उन की बातें, जनाब, मैं सुनता हूँ । सुननी भी चाहिएं । स्पीकर साहिब. मैं स्वर्गवासी सरदार पटेल की एक बात आप के सामने अर्ज़ करता हूँ जो कि उन्होंने एक बार कही । उन्होंने कहा था कि एक बार किसी गड्डे के नीचे एक कुत्ता चला जा रहा था । बैल उस गड्डे को खैंच रहे थे और किसान उन को हांक रहा था । नीचे जो कुत्ता जा रहा था वह यह समझ रहा था कि मैं ही इस गड्डे को चला रहा हूँ । उस वक्त, जनाब, उन्होंने यह हमला सोशलिस्ट पार्टी पर किया था । मैं यह तो नहीं कहता कि प्रधान मन्त्री पण्डित जवाहर लाल नेहरू के बल को अपना बल समझकर हमारे चीफ मिनिस्टर तरह तरह की बातें बनाते हैं और बड़ी बड़ी शेखियां बघारते हैं वरना इन को कोई दो कौड़ी का आदमी भी नहीं समझता क्योंकि जो इनका निकम्मापन है वह......

**श्री अध्यक्ष:** आखिर आप अपने असली point पर आ ही पहुँचे लेकिन यह बताएं कि इसका इस मोशन के साथ कैसे ताल्लुक बनता है ? (After all the hon. Member has come to his own point. But he may please let me know as to how is it relevant with the motion under consideration ?)

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : मैं, जनाब, यह अर्ज़ कर रहा था कि यह हर रोज़ एक से एक बढ़कर गलती करते हैं । हमारी बात तो यह क्या मानेंगे, यह तो आप को भी मजबूर कर देते हैं कि गलत हो या ठीक, हर एक बिल को असेम्बली में rush through किया जाए ।

**श्री अध्यक्ष** : आप अपनी बात करें । मुझे बीच में मत लाएं । (The hon. Member may say whatever concerns him but should not bring me in).

**मौलवी अब्दुल गनी डार** । जनाब, यह एक हकीकत है कि सिर्फ यही एक ऐसा वाहद बिल था जिसे किसानों के भले का बिल कहा जा सकता था ताकि जो किसान अपनी जिनस ले कर मंडियों में आते हैं उन को आराम मिले । लेकिन अब इसे फिर अगले सैशन तक post pone करने जा रहे हैं । लेकिन कह देंगे कि इसमें हमारी क्या गलती थी, यह तो Press की गल्ती थी यानी अपनी गल्ती दूसरों पर डाल देंगे । इसी बात को बताने के लिए तो मैं आप के सामने गड्डे और कुत्ते वाली कहानी बयान कर रहा था कि आज जो पण्डित जवाहर लाल नेहरू की ताकत है वह दुनियां अपनी जेब में डाल कर समझ रही है कि हम ही सब कुछ हैं वरना इन को दो कौड़ी का भी कोई न समझे ।

श्री अध्यक्ष : आपका दुख दर्द सब जानते हैं। (Everybody is aware of hon. Member's trouble)

मौलवी अब्दुल गनी डार : मेरा दर्द क्या है, मैं तो, जनाब, आप के डर के मारे बोलता ही नहीं क्योंकि मैं समझता हूँ कि आप नाराज़ हो गए तो खुदा नाराज़ हो गया । आपको जनाब, कौन नाराज़ कर सकता है । लेकिन, जनाब, मैं आप से अर्ज़ करता हूँ कि ज़रा ग़ौर फरमाएं इनकी काबलियत का सबूत । क्या यह public fund और public money के साथ ज्यादती नहीं जो अब फिर इस बिल को दोबारा सारे circle में से निकालने पर इतना खर्च होगा ?

श्री अध्यक्ष : Upper House ने जो amendments करके भेजी हैं, यह उन के rights and scope की बात थी । आखिर आप उन से expect भी तो करते हैं कि improvement करके बिलों को आप के पास भेजें । (It was within the rights and scope of the Upper House to make these amendments. After all, it is expected of them to make improvements in the Bills before returning them back to the Assembly.

मौलवी अब्दुल गनी डार : मैं तो जनाब, यह अर्ज़ करना चाहता हूँ कि withdraw की ज़रूरत ही क्या है ? Upper House तो बिल्कुल निकम्मा है ।

श्री अध्यक्ष : यह बिल्कुल undesirable है । आप इसे withdraw करें । (It is most undesirable to make such remarks. The hon. Member should withdraw them.)

मौलवी अब्दुल गनी डार : जनाब, जैसा आप का हुक्म । मैं इसे withdraw करता हूँ । मैं यह अर्ज़ करता हूँ कि इन की किसी argument में कोई वज़न नहीं । गवर्नमैंट खामखाह हर बात में खुद अड़चनें डालती है । आखिर क्या मखौलबाज़ी बना रखी है ? लफज़ी हेरफेर तो किसी वक्त भी दूर हो सकता था अगर इस पर ज़रा सी भी गौर की होती । आखिर गलतियां तो निकलती ही रहेंगी ।

ਮੰਤਰੀ : ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ਹੇਰਾ ਫੇਰੀ ?

मौलवी अब्दुल गनी डार : किस तरह हो सकती है ? जनाब, जैसे अब हो रही है। अगर आप पहले bill को rush through न करते तो कैसे यह गलती रह सकती थी । अरे गुरू ! आप तो सब सीखे हुए हो । बड़े चालाक हो और सब बातें बनाते हो ! कुछ बात तो अक्ल की करो । कुछ तो काम की बात करो ( *Interruptions*) जनाब, एक तरफ तो सवालों के जवाबात देते हुए फरमाते हैं कि मेहनत बहुत दरकार है, वक्त जाया होता है । लेकिन मैं अर्ज़ करूँगा कि हमारी तरफ से कोई गल्ती हो जाए तो हम मुआफी मांग लेते हैं लेकिन यह तो कभी मुआफी नहीं मांगेंगे चाहे इन से कितनी भी हिमाकत हो जाए ।

**श्री अध्यक्ष** : जिस दिन आप गेरुए कपड़े पहन कर आए थे उस दिन तो बड़े restraint के साथ बातें कर रहे थे । आज क्या हो गया ? (The hon. Member was talking with great restraint when he came wearing saffron clothes the other day. What has happened to him to day ?)

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : वह कपड़े सिल रहे हैं जनाब । मैं आखिर में यही अर्ज़ करता हूँ कि इनको अपने सूबे पर, अपनी स्टेट पर नाजायज़ बोझ नहीं डालना चाहिए ।

**Mr. Speaker :** Question is—

That the Punjáb Agriculture Produce Markets Bill, 1960, as amended by the Punjab Legislative Council, be referred to the Regional Committees wth á direction to make a report by the 1st January, 1961.

*The motion was carried.*

## THE PUNJAB UNIVERSITY (AMENDMENT) BILL, 1960

**Minister for Education (Shri Amar Nath Vidyalankar) :** Sir, I beg to move—

That the Punjab University (Amendment) Bill, as passed by the Punjab Legislative Counsil be taken into consideration.

स्पीकर साहब यह एक innocent बिल है । इस पर तकरीर करने की ज़रूरत नहीं है । तकरीर करके मैं हाउस का वक्त ज़ाया नहीं करना चाहता ।

**Mr. Speaker.** Motion moved—

That the Punjab University (Amendment) Bill, as passed by the Punjab Legislative Council be taken into consideration.

**चौधरी इन्दर सिंह** (जींद, 'जनरल') : स्पीकर साहब, इस में कुछ ऐसी बाते हैं जिनको वज़ीर साहब ने बतलाने की ज़रूरत नहीं समझी । मालूम होता है कि वह हाउस को अंधेरे में रखना चाहते हैं । दरअसल जो अमेंडिंग बिल की क्लाज़ 3 है उसके तहत कुछ nominations की जा रही हैं जिस में चीफ मिनिस्टर होंगे, चीफ जस्टिस होंगे, ऐजुकेशन मिनिस्टर होंगे और D.P.I. होंगे । अव्वल तो मैं यह महसूस करता हूँ कि यह पंजाब यूनिवर्सिटी नहीं है, पंजाबी यूनिवर्सिटी है । यहां Hindi speaking area की representation बिल्कुल नहीं के बराबर है और कभी कोई आने का chance होता है तो हिन्दी speaking area को ignore कर दिया जाता है । यह nominations करते वक्त इन्होंने कभी यह महसूस नहीं किया कि पंजाब यूनिवर्सिटी जो कि एक autonomous अदारा है उसमें जहां तक शिक्षा का कंट्रोल है उस सिलसिले में हिन्दी बोलने वाले क्षेत्र से भी उचित nominations हों जब कि यूनिवर्सिटी के अन्दर लाखों करोड़ों रुपया हिन्दी एरिया देता है । लेकिन यह कोई लिहाज़ नहीं किया जाता । यह जो लिस्ट भेजी जा रही है इससे साफ ज़ाहिर है कि यूनिवर्सिटी में भी political दखल दिया जा रहा है बल्कि इस किस्म के आदमी शामिल करके यूनिवर्सिटी को एक पालिटीकल अदारा बनाया जा रहा है ।

[चौधरी इंदर सिंह]

स्पीकर साहब, दूसरी वजह जिसकी बिना पर मैं इसकी मुखालफत करता हूँ कि यह अमडमट न की जाए वह यह है कि जो खालिस educational अदारा है उसको पोलिटीकल अखाड़े में turn करने की कोशिश की जा रही है । क्योंकि ऐसे आदमी जो educationists न हो कर politicians हैं उनकी nomination कर दी जाए यह बजा नहीं है । एक हेरा फेरी और की गई । यह Ordinance 22 जुलाई, 1960 को जारी किया गया था । इस दौरान सेनेट के fellows elect हुए हैं......

**शिक्षा मन्त्री** : On a point of order, Sir, यह जो कुछ कह रहे हैं वह Original Act का section 13 है और यह अमेंडमैंट सैक्शन 12 के बारे में है । इसलिए, स्पीकर साहब, अगर आनरेबल मेम्बर section 12 तक ही अपनी स्पीच confined रखे तो ठीक है ।

**चौधरी इन्दर सिंह** : यह जो change कर रहे हैं मैं उसकी बाबत अर्ज़ करना चाहता हूँ । मैंने अर्ज़ किया कि जो आर्डीनैंस था वह 22 जुलाई, सन् 1960 को जारी किया और अब वह आर्डीनैंस बिल की शक्ल में आ रहा है.....

**शिक्षा मन्त्री** : जनाब, जो सैक्शन 13 है वह ordinary fellows के बारे में है और जिसके बारे में यह कह रहे हैं उसके बारे में कोई अमेंडमट नहीं है--

**श्री अध्यक्ष** : आप अपने आप को confine रखिए ।(The hon. Member may please confine his speech to the bill under consideration.)

**चौधरी इन्दर सिंह** : जनाब, जहां तक इसका ताल्लुक है पहले हाई स्कूल्ज़ से fellows elect होते थे । अब चूंकि हाई स्कूल्ज़ को हायर सैकेंड्री स्कूल्ज़ में बदल दिया है इस लिए 4 या 6 fellows हायर सैकंड्री स्कूल्ज़ में से elect होंगे । मेरा point यह है कि जब स्कूलों की changeover हुई तो हिन्दी बोलने वाले क्षेत्र के साथ दुर्व्यवहार किया गया जिसका नतीजा यह हुआ कि जितने हायर सैकंड्री स्कूल्ज़ दिए वह पंजाबी speaking एरिया को दिए और इसके परिणाम स्वरूप इलैक्शन का जो मौका मिला वह सारे का सारा पंजाबी एरिया को मिला । यानी हाई स्कूलों को हायर सैकंड्री स्कूलों में बदलते वक्त हिन्दी एरिया को बहुत भारी नुकसान हुआ है । इसके बारे में मैं यह भी साथ ही साथ बतला देना चाहता हूँ कि हिन्दी स्पीकिंग एरिया में conditions fulfil करने के बाद भी हाई स्कूलों को हायर सैकंड्री स्कूलों में नहीं बदला गया । यह एक बड़ी भारी ज़्यादती की गई है और यह एक mischievous बात थी । वह इस लिए कि ताकि पंजाब यूनिवर्सिटी में जो fellows elect हों वह Punjabi-speaking area से elect हों ।

**श्री अध्यक्ष** : इस में तो दोनों आ जाते हैं, हाई स्कूल्ज़ और हायर सेकंड्री स्कूल्ज़ । (It includes both high schools as well as the higher secondary schools.)

**शिक्षा मन्त्री** : हाई स्कूल्ज़ भी शामिल हैं ।

**चौधरी इन्दर सिंह** : इसके इलावा, स्पीकर साहब, section 26 में भी यह कुछ change करना चाहते हैं । जिस वक्त 1947 में यह ऐक्ट पास हुआ तो चार colleges add किये गये थ—खालसा कालेज अमृतसर, हिन्दु सभा कालेज अमृतसर, जैन कालेज अम्बाला, और D.A.V. College अम्बाला सिटी । जब 1946 में amendment आई तो कुछ conditions impose की गईं कि अगर यह conditions fulfil न करें तो affiliation cancel कर दी जाएगी । 27 सितम्बर 1947 से या उस से पहले जो colleges लाहौर की यूनिवर्सिटी से affiliated थे they will be governed by the provisions of this Act मैं यह बात वाजैह कराना चाहता हूँ अपनी जानकारी के लिये कि क्या यह colleges हैं जो इस की purview से बाहर हैं या जो उस तारीख के बाद में आते हैं they will not be governed by the provisions of this Act और उन की affiliation withdraw कर ली जाएगी ? गवर्नमैंट को यह बात वाजैह करनी चाहिये ताकि जो लड़के पढ़ते हैं वे suffer न करें ।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** (सम्भालका) : स्पीकर साहिब, मैं बड़ा हैरान हुआ जब मन्त्री महोदय ने खड़े हो कर झट कह दिया कि यह बड़ा innocent Bill है । बेशक यह innocent Bill है लेकिन जहां तक एक खास इलाके का ताल्लुक है जिस का चौधरी इन्द्र सिंह ने ज़िक्र किया उन के लिये यह इतना innocent नहीं है जितना कि मन्त्री महोदय इस को समझे बैठे हैं । इस में कोई शक नहीं कि high schools के ordinary fellows होंगे लेकिन इस बिल के ज़रिये जो Higher Secondary Schools हैं उन के चार ordinary felllows किये जा रहे हैं । मैं पूछना चाहता हूँ, स्पीकर साहिब, तमाम हरियाने में सिर्फ एक Higher Secondary Schools है, बाकी तमाम के तमाम पंजाबी रिजन में हैं । इस का नतीजा यह होगा कि युनिवर्सिटी में सारी representation पंजाबी रिजन की होगी और हरियाने की कोई नहीं होगी । हरियाने के आदमियों की तादाद जो युनिवसिटी में हैं वह उंगलियों पर गिनी जा सकती है । स्पीकर साहिब, आप भी बहैसियत मैम्बर होने के जानते हैं कि वहां हरियाने की कितनी representation है । उन की वहां इतनी ही representation है जितनी यहां हमारी इस हाउस में है । इस लिये, स्पीकर साहब, यह University में अपना तसल्लत जमाए बैठे हैं । मैं मन्त्री महोदय से अर्ज़ करना चाहता हूँ कि Higher Secondary School को जो आप representation दे रहें हैं वह indirectly आप पंजाबी रिजन वालों को दे रहे हैं । उन्हें चाहिये कि वह हरियाने वालों का भी ख्याल करें । मैं समझता हूँ कि उस वक्त तक युनिवर्सिटी सही मायनों में सारे लोगों की सेवा नहीं कर सकती जब तक हरियाना वालों को senate में पूरी नुमांयदगी नहीं देते ।

**ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ** (ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ, 'ਜਨਰਲ') : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਕਲਾਜ਼ 2 ਵਿਚ ਇਹ ਲਿਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ "The Seat of the University shall be at Chandigarh." ਇਸ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਇੰਨੀ ਹੀ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਜਿਹੜੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਹੈ ਜਦੋਂ ਇਹ ਪਾਕਿਸਤਾਨ ਬਣਨ

[ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ]

ਤੇ ਉਸ ਪਾਸਿਉਂ ਉਜੜ ਕੇ ਆਈ ਤਾਂ ਇਸ ਨੂੰ ਸੋਲਨ ਵਿਖੇ ਲਿਜਾਇਆਂ ਗਿਆ ਪਰ ਹੁਣ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਵਿਖੇ ਗਹਿਮਾ ਗਹਿਮੀ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਕਾਲਜ ਨੂੰ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਿਖੇ ਲਿਜਾਇਆ ਗਿਆ ਸੀ । ਮੈਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੋ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਵਿਖੇ ਇਸ ਨੂੰ ਕਾਇਮ ਕਰਨ ਦੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਹੈ ਇਹ ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਕਿਉਂਕਿ ਇਥੇ ਇਹ ਸਹੀ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ । ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਲਈ ਤਾਂ calm atmosphere ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਹ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਕਦੀ ਵੀ ਕਸੇ ਰਾਜਧਾਨੀ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਕਿਉਂਕਿ ਉਥੇ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦਾ atmosphere ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ ਜੋ ਕਿ ਇਕ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਲਈ ਨਿਹਾਇਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ । ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਿਚ 115 ਹਾਈ ਸਕੂਲ ਹਨ ਅਤੇ ਬਹੁਤ ਖ਼ੂਬਸੂਰਤ ਇਲਾਕਾ ਹੈ । ਆਸੇ ਪਾਸੇ ਬਹੁਤ ਸੁੰਦਰ ਨਜ਼ਾਰਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਨੂੰ ਉਥੇ ਕਾਇਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਕਾਲਜ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਿਖੇ ਹੈ । ਇਸ ਨੂੰ ਵੀ ਤਬਦੀਲ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਪਰ ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਹ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਕਲਾਜ਼ ਵਿਚ ਤਰਮੀਮ ਕਰ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਜਾਂ ਤਾਂ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਿਖੇ ਕਾਇਮ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਜਾਂ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਚੰਗੀ ਜਗ੍ਹਾ ਕਾਇਮ ਕੀਤੀ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਜਿਥੇ calm ਮਾਹੌਲ ਹੋਵੇ, ਇਸ ਨੂੰ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਵਿਖੇ ਕਾਇਮ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ।

श्री रला राम (मुकेरियां, 'जनरल') : अध्यक्ष महोदय, यह बिल, जैसा कि शिक्षा मन्त्री ने कहा, बड़ा innocent बिल है । इस के मुतअल्लिक कुछ गलत कहानियां सी नज़र आती हैं, जैसे कि एक भाई ने कहा कि चीफ मिनिस्टर और शिक्षा मन्त्री अब इस के अनुसार senate में आ जाया करेंगे । मैं इस सिलसिले में उन की जानकारी के लिये कहना चाहता हूँ कि चीफ मिनिस्टर और शिक्षा मन्त्री पहले भी nominate हो जाते थे । इस में, अध्यक्ष महोदय, किसी की दो रायें नहीं हो सकतीं कि राज्य के अन्दर जो highest learning की संस्था है उस में Education Minister का सम्मिलत होना निहायत आवश्यक है । इसी तरह चीफ मिनिस्टर का सम्मिलित होना भी लाभदायक है । यह कहना कि यह भी party politics का दखल हो जायेगा यह दुरुस्त बात नहीं । इस वजह से कोई politics का दखल नहीं होगा और न ही कोई ऐसी सम्भावना है । इस किस्म की कोई शंका मन में नहीं होनी चाहिये ।

5.00 p.m.

लेकिन वह इनकी मौजूदगी की वजह से नहीं है । चीफ मिनिस्टर, Education Minister और D. P. I. का वहां जाना higher learning के interest में है । यह आवश्यक है कि ये व्यक्ति वहां represented हों । आगे तो nominated होते थे, अब इनको ex-officio fellows का status दिया गया है । अगर चीफ मिनिस्टर आज जालन्धर division को represent करता है तो कल Hariana से भी हो सकता है । इस लिए इस प्रकार के विचारों को यहां पर नहीं लाना चाहिए । यह बहुत nominal सी चीज़ है, इस से कोई खास फर्क नहीं पड़ता । मैं समझता हूँ कि जो उनको ex-officio fellows के तौर पर associate किया गया है यह higher learning के लिए लाभदायक बात है ।

शिक्षा मन्त्री (श्री अमर नाथ विद्यालंकार) : स्पीकर साहब, शुरू में मैंने इस लिए कुछ नहीं कहा था क्योंकि मेरा ख्याल था कि जो ग्रानरेबल मेम्बर बोलने वाले हैं वे तैयार होकर ग्राए होंगे ग्रौर बिल को ग्रच्छी तरह से study करके ग्राए होंगे । ऐसा मालूम होता है कि नुक्ताचीनी करने वाले दोस्तों ने पहला Act नहीं देखा जिसमें यह Amendment की जा रही है । जो Original Act है उसकी Section 3 (b) में लिखा है :—

"The seat of the University shall be at Simla................."

ग्रब हमने शिमला की जगह चण्डीगढ़ का नाम substitute किया है । जहां तक section 12 की amendment का ताल्लुक है उस की बाबत मैं ग्रपने दोस्त श्री रला राम जी की बात को थोड़ा सा correct करना चाहता हूँ । दर ग्रसल Original Act में भी 5 *ex-officio* fellows थे । यह नहीं कि वे पहले nominated होते थे ग्रौर ग्रब उन्हें ex-officio fellows किया गया है । पहले Act में भी चीफ मिनिस्टर, Chief Justice, Punjab High Court, Education Minister, D. P. I. ग्रौर D.D. P. I. *ex-officio* fellows थे । Original Act में section 12 (1) इस तरह है:—

"The persons for the time being performing the duties of the offices mentioned in the list contained in Schedule II to this Act................."

इनके नाम मैंने पहले बता दिए हैं । उसके साथ ही यह भी added था——

"............and the persons representing the States to be notified by Government in this behalf....................."

इसको ग्रब हमने इस amendment के जरिए निकाला है, क्योंकि States तो ग्रब रही नहीं इस लिए यह हिस्सा ग्रब redundant हो चुका था । इसके ग्रलावा, यह जो पांच की गिनती पहले schedule में रखी गई थी, इस में गवर्नमैंट ग्रौर भी नाम add कर सकती थी इस में लिखा था——

"............or added to the said list under sub-section (2)......."

तो यह भी इस में से हमने निकाल दिया है । यूनिवर्सिटी वालों से हमारी बातचीत हुई थी ग्रौर यह तै हुग्रा था कि *ex-officio* fellows की तादाद 5 से ज़्यादा नहीं बढ़नी चाहिए । इस सारी position को सामने रखते हुए ग्राप ग्रन्दाजा लगा सकते हैं कि हमने Original Act में जो ग्रब redundant ग्रौर फालतू ग्रंश था उसको इस amendment के जरिए निकाला है ।

ग्रगली clause 4 Original Act की section 13 से सम्बन्ध रखती है । यह बात तो चौधरी इन्द्र सिंह भी मान चुके हैं कि इसमें कोई खराबी वाली बात नहीं है । पहले तो High School ही थे, ग्रब High Schools के साथ Higher Secondary Schools को add किया जा रहा है । इससे High schools की तादाद कोई कम नहीं हुई । हमने Higher Secondary Schools को इस लिए इसमें शामिल किया है ताकि वह इस ग्रधिकार से वंचित न रह जायं । इसी लिए यह amendment की गई है ।

**एक माननीय सदस्य** : एकदम से यह नई तादाद कहां से आ गई ?

**शिक्षा मन्त्री** : यह भी कोई पूछने की बात है । High Schools को Higher Secondary Schools बनाया जा रहा है ।

जहां तक section 26 की amendment का ताल्लुक है, अगर मेरे दोस्त इस Original Act को अच्छी तरह से पढ़ लेते तो वह किसी प्रकार का एतराज न करते क्योंकि यह तो एक technical सी बात है । Original Act की section 26 में ये लफ्ज़ आते हैं—

> "Colleges affiliated to the University on the date when this Act comes into force are those given in Schedule II of this Act."

यह जो section 26 है यह existing colleges को cover करती थी और अगली जो section 27 थी वह आइन्दा की affiliation के लिए है । Section 26 मैं फिर पढ़ता हूँ—

> "Colleges affiliated to the University on the date when this comes into force.. ........"

वह date 27 सितम्बर, 1947 थी । यह जो schedule में list दी गई है इसको अगर पढ़ा जाय तो उसके अन्दर वही colleges नहीं हैं जो कि 27 सितम्बर, 1947 को exist करते थे बल्कि उस फैहरिस्त में और भी कालेज हैं । Practice में यह चीज़ आई है कि section 26 और schedule आपस में conflict करती हैं । Section 26 में जिस schedule को लिया गया है उसका मकसद यही था कि उस ज़माने में Punjab University, Lahore के साथ जो colleges affiliated थे उन को पंजाब यूनिवर्सिटी के साथ affiliated तसलीम कर लिया गया था । लेकिन उसके बाद और colleges भी add होते रहे । इस लिए schedule और clause 26 में जो contradiction है उसको दूर करने के लिए इस section को तबदील किया है ताकि वह colleges जो उस समय University के साथ affiliated थे वह affiliated समझे जाएं और जो नए colleges affiliated हों वह भी लिस्ट में आते जाएं । इस लिए मैं समझता हूँ कि इस में कोई चालाकी नहीं । यह innocent सा बिल है, इस में कोई ऐसी बात नहीं जिस पर एतराज़ किया जा सकता हो ।

**Mr. Speaker** : Question is—

> That the Punjab University (Amendment) Bill, as passed by the Punjab Legislative Council, be taken into consideration.

*The motiom was carried.*

**Mr. Speaker** : The House will now proceed to consider the Bill clause by clause.

CLAUSES 2 TO 7, CLAUSE 1 AND THE TITLE.

**Mr. Speaekr** : Since there are no amendments to any of these Clauses and no hon. Member appears to be anxious to speak, I shall put all these Clauses together to the vote of the House.

**Mr. Speaker : Question is—**

That Clauses 2 to 7, Clause 1 and the Title stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

**Minister for Education (Shri Amar Nath Vidyalankar) :** Sir, I beg to move—

That the Punjab University Amendment Bill, as passed by the Punjab Legislative Council, be passed.

**Mr. Speaker :** Motion moved—

That the Punjab University (Amendment) Bill, as passed by the Punjab Legislative Council, be passed.

**मौलवी अब्दुल गनी डार** (नूह) : स्पीकर साहब, पण्डित रला राम जी ने एक बात कही और उसको मेरे मोअज़िज़ दोस्त पण्डित अमर नाथ विद्यालंकार ने सही कर दिया कि वह तो पहले ही ex-officio fellows हुआ करते थे ।

**चौधरी इन्दर सिंह** : दोनों गलत कह रहे हैं ।

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : एक वक्त अगर कोई गलत बात हो गई हो तो ज़रूरी नहीं कि उसकी तकलीद की जाए ।

**श्री अध्यक्ष** : इस में कौन सी गलत बात थी ? (What was wrong in it ?)

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : जनाब, यह कि Chief Minister ex-officio fellow हों, Education Minister ex-officio fellow हों । (*interruptions*) जब लाला जी थे तब और बात थी । हम ने तो मौजूदा हालात को देखना है । पण्डित रला राम जी ने कहा कि पहले वह nominated होते थे लेकिन वज़ीर साहिब ने उनके जवाब में तौसीह करते हुए फरमाया कि नहीं, पहले भी वह ex-officio होते थे और अब भी ex-officio fellows होंगे । पण्डित रला राम पुराने fellow चलते आ रहे हैं बुज़ुर्ग हैं लेकिन उन्होंने फरमाया कि यह गोरख-धन्धा पहले से चला आ रहा है और चीफ मिनिस्टर.......

**श्री अध्यक्ष** : क्या आप ने कसम खा रखी है कि चीफ मिनिस्टर को हर जगह पर criticise करना है । (Has the hon. Member made it a point to criticise the Chief Minister at every step ?)

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : अगर चीफ मिनिस्टर ने कसम खा रखी है कि पण्डित जवाहर लाल नेहरू का कार्ड जेब में रख कर जो मुंह में आए कह दें तो फिर अब्दुल गनी कैसे चुप रह सकता है । स्पीकर साहब, मुझे उस दिन आप ने time नहीं दिया । अगर time मिला होता तो मेरे पास वह मसौला था कि मैं उनका मुंह बन्द कर देता, High Court के फैसले पर मैं उनका नाक में दम कर देता । मैंने चार सौ मील का सफर आप की जान खाने के लिए ही किया था (*Loud Laughter*) लेकिन मुझे मौका नहीं मिला । आप तो, जनाब, अच्छे mood में रहते हैं लेकिन वह चने की तरह जल भुन जाते हैं ।

**श्री अध्यक्ष** : आप ने मेरी जान खानी थी, इसी लिए ही वहां से आए थे क्या ? (The hon. Member was to become a source of trouble for me. Had he come from there for this purpose?)

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : वह तो, जनाब, मैं ने चीफ मिनिस्टर की बाबत अर्ज़ किया । आप के हुक्म से तो हम यहां बैठे हैं । बहरहाल मैं अर्ज़ करना चाहता था कि एक भी स्कूल ऐसा नहीं जहां बच्चों की तालीम का ठीक तरह से इन्तज़ाम हो । पण्डित रला राम जी ने कहा कि जहां education का सवाल हो वहां चीफ मिनिस्टर साहिब का होना बहुत ज़रूरी है । मेरी राय में, जनाब, इन स्कूलों में चीफ मिनिस्टर या चीफ मिनिस्टर के ख्याल के लोगों के बच्चे नहीं जाते....

**श्री अध्यक्ष** : इसमें तो सिर्फ आनरेरी ही होते हैं । (He is there only as an honorary Member.)

**मौलवी अब्दुल गनी डार** । वह तो मैं जानता हूँ, जनाब । आनरेरी की बात सुन लीजिए मैं आपकी गुरू की नगरी का रहने वाला हूँ..

**श्री अध्यक्ष**: गुरू की नगरी की तो आपमें कोई बात दिखती नहीं । (The hon. Member does not seem to bear anything of 'Guru Ki Nagri'

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : आप सुन तो लीजिए । वहां अमृतसर में एक सैयद बुढेशाह आनरेरी मजिस्ट्रेट हुआ करता था । वह एक दिन D.C. के हां पहुँच गया । D.C. अंग्रेज़ था । बुढेशाह ने पहुँचते ही अपनी पगड़ी तो पैरों में रख ली और दोनों जूतियां खोल के लगा अपने सिर में मारने--दे तड़ा तड़, दे तड़ा तड़ । और बीच बीच में रोते रोते कहता गया "साहिब, मुझे लोगों ने यों मारा, यों मारा" । D.C. ने उसकी बात सुन कर कहा कि जाओ तुमको दो मुरब्बे मिल जाएंगे ।

**श्री अध्यक्ष** : आप बैठ जाइए । (The hon. Member should resume his seat.)

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : मैं बैठा ही जाता हूँ । आपकी इजाज़त है तो, जनाब, बैठता हूँ । मगर मैं कहना यह चाहता हूँ कि क्या चीफ मिनिस्टर के बिना यूनिवर्सिटी का नुकसान होता है ?

**श्री अध्यक्ष** : आप बैठ जाइए । हर बात में चीफ मिनिस्टर को ले आते हैं आप । (The hon. Member should resume his seat. He drags the Chief Minister in every matter.)

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : जिस चीफ मिनिस्टर का यहां हर गुनाह सवाब हो उससे तो दुनियां डरती है ।

**Mr. Speaker** : The Chief Minister cannot be discussed like this. References, if any, can be made by designation and not by name.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** (सम्भालका) : स्पीकर साहिब, मैं एक बात कहना चाहता हूँ और वह यह है कि, जनाब, इन्होंने बड़ी आसानी से कह दिया कि यह बिल बड़ा innocent है । इस में जो अमेंडमैंट की जा रही है उसमें यह है कि ex-officio 4, 5 आदमी

होंगे और उनमें से 2, 3 ऐसे हैं जो कि पालिटीकल होंगे और पोलिटीकल पार्टी से ताल्लुक रखते होंगे । तो, जनाब, मैं यह कहना चाहता हूँ कि अगर एक पोलिटीकल आदमी वहां जाएगा तो यूनिवर्सिटी के मामले में भी पोलिटिक्स दाखिल हो जाएगी और मैं बताऊं कि वहां तो पहले ही गन्दी पालिटिक्स चलती है । अब यह चाहते हैं कि वह और गन्दी हो जाए, इस लिए मेरी तो राय यही है, स्पीकर साहब, अगर गन्दगी को रोकना चाहते हो या कम करना चाहते हो तो यह ex-officio वहां न भेजो । और जो खास बात मैं इस वक्त कहना चाहता हूँ वह यह है कि कोई ऐसा तरीका निकालो जिससे हरियाना को ज़्यादा से ज़्यादा representation मिल सके । मैं उम्मीद करता हूं कि वज़ीर साहिब इस पर ध्यान देंगे । बस, इतना कह कर मैं बैठता हूं ।

**शिक्षा मंत्री** (श्री अमर नाथ विद्यालंकार) : जहां तक, जनाब, मौलवी साहिब की बात का ताल्लुक है मैं उसे seriously नहीं लेता । क्योंकि उनका मतलब बिल पर नुकताचीनी करना नहीं होता वह तो किसी न किसी तरीके से चीफ मिनिस्टर साहिब का ही नाम घसीट लाते हैं । मैं उनकी बात का नोटिस नहीं लेता और मैं समझता हूं कि हाऊस को भी नोटिस नहीं लेना चाहिए । कोई भी गवर्नमेंट हो education की ज़िम्मेदारी उस के ऊपर होती है और इस लिए वह यूनिवर्सिटी ऐक्ट बनाती है । जब सरकार ज़िम्मेदार है तो मैं समझता हूँ कि ज़िम्मेदार लोग वहां होना ज़रूरी है । इसमें क्या बात है ? मैं समझता हूँ कि जो लोग नुकताचीनी करते हैं वह सिर्फ किसी annoyance की वजह से करते हैं । लेकिन असूल की बात यह है कि यह बिल ज़रूरी है और इसे पास करना चाहिए ।

**Mr. Speaker :** Question is—

That the Punjab University (Amendment) Bill, as passed by the Punjab Legislative Council, be passed.

*The motion was carried.*

---

## OBSERVATION MADE BY THE SPEAKER REGARDING THE UNIVERSITY BILL

**श्री अध्यक्ष** : यूनिवर्सिटी बिल के सम्बन्ध में मैं कुछ कहना चाहता हूँ । श्री मोदगिल एक question of privilege लाए थे कि Upper House के एक मैम्बर, भाई जोध सिंह ने अपनी एक तकरीर के दौरान इस हाऊस के मैम्बर साहिबान के बारे में यह कहा कि उन को क्या पता है यूनिवर्सिटी affairs के बारे में । यह मैम्बर साहिबान पर एक reflection है । मैं ने मोदगिल साहिब को कहा था कि इस मामले को अभी रहने दीजिए क्योंकि मैं चाहता था कि Upper House की उन proceedings का मैं खुद मुतालिया कर लूं । मैंने उन proceedings को पढ़ा है और मैंने देखा है कि उन्होंने यह कहा था और ऐसे ढंग और ऐसे अलफाज़ में कहा था कि मैं उन को यहां पर दोहराना नहीं चाहता । यह ठीक है कि हमें एक statute के मातहत यूनिवर्सिटी Senate में जगह मिलती है । मगर जो सदस्य और legislators उस body में serve करने के लिए appoint किए जाते हैं वह बड़े enlightened होते हैं और काफी पढ़ेलिखे होते हैं मसलन श्रीमती ओम प्रभा जैन, एम. ए., एल. एल. बी, हैं, श्री दया किशन जी

[श्री अध्यक्ष]
हैं, कौंसिल के चेयरमैन सरदार कपूर सिंह जी हैं, श्री श्री चन्द जी हैं और बतौर इस हाऊस के स्पीकर के मैं हूँ । मुझे यह कहते हुए बड़ा दुःख होता है कि जिस तरीके से यह remarks किए गए वह ठीक नहीं थे । लेकिन कई दफा ऐसा होता है कि ऐसे लफ्ज़ किसी के मुंह से बरबस निकल जाते हैं । वह एक माननीय बुज़ुर्ग हैं । मुझे पता नहीं कि उन्होंने किस ख्याल में आकर यह लफ्ज़ कह दिए ।

कौंसल के चेयरमैन और इस सभा के स्पीकर को यूनिवर्सिटी के Senate में नामज़द करने का सवाल उठता है और साथ ही protocol का भी सवाल उठता है । सरदार कपूर सिंह साहिब जब इस असैम्बली के स्पीकर थे तभी से इसमें nominate होते चले आते थे । मुख्य मन्त्री और शिक्षा मन्त्री भी उस से ही इस body में nominate होते चले आए हैं । जब मुझे nominate किया गया तो मैं वहां गया और मैंने वहां पर विधानमण्डल के सदस्यों के खिलाफ कुछ अजीब सा माहौल पाया । मैंने इस की बाबत चांस्लर साहिब से बात की थी तब इसमें कुछ थोड़ी सी तब्दीली आई । लेकिन जब एक convocation हुई तो उसमें चीफ मिनिस्टर और शिक्षा मन्त्री को तो protocol के मुताबिक जगह मिल गई लेकिन स्पीकर और चेयरमैन साहिब को तीसरी लाईन में बैठाया गया । जब चेयरमैन साहिब ने इस बात को point out किया तो बताया गया कि protocol का तो वहां पर कोई सवाल ही नहीं है और यह कि हमें तो हमारी ex-officio capacity के तौर पर वहां सीट मिली हुई है । यही वजह है कि हमें मिनिस्टर साहिबान से कुछ दूर फासले पर जगह दी गई । माननीय मिनिस्टर साहिब को देखना चाहिए था कि या तो स्पीकर और चेयरमैन साहिब को भी अपने साथ बैठाते या खुद ही हमारे साथ बैठते । चांस्लर इस discrepancy को कैसे दूर करेगा ? उन की इस सम्बन्ध में क्या powers हैं ? नतीजा यह हुआ है कि दो साल हो चुके हैं जब कि चेयरमैन साहिब ने और मैंने resignations दिए थे लेकिन अब तक न तो resignations को मंज़ूर किया गया है और न ही इस indignity को दूर किया गया है । अब फिर हमको nominate किया गया है । इस सम्बन्ध में कोई मोशन हाऊस में तो आ नहीं सकती । श्री मोदगिल ने इस मामले को यहां पर उठाया और मैंने उन को कहा कि इस चीज़ को छोड़ दें । अब यह शिक्षा मन्त्री का फर्ज़ बनता है कि वह इस को दुरुस्त करवाएं । जहां तक प्रिंसिपल रला राम जी का ताल्लुक है वह एक learned आदमी हैं । अब यह मिनिस्टर साहिब की duty है कि वह देखें कि इन बातों को ठीक किया जाए और या तो उन्हें भी हमारे साथ ही बैठना चाहिए या हमारी सीटें भी अपने साथ arrange करवानी चाहिएं ।

(I would like to make a few observations in connection with the University Bill. Shri Maudgil had raised a question of privilege to the effect that a Member of the Upper House, namely, Bhai Jodh Singh had, during the course of his speech, remarked about the Members of this House "What do they know about the University affairs." This is a reflection on them. I asked Shri Maudgil to leave the matter for the present as I wanted to consult the relevant proceedings of the Upper House. I have read the proceedings and I find that the hon. Member has said so in words and in a way which I do not want to repeat. It is true

that we have found a place in the University Senate under a statute. But the Members and the Legislators who are appointed to serve on that body are enlightened and well read persons, for instance, Shrimati Om Prabha Jain, M.A. LL.B., Shri Daya Kishan, S. Kapur Singh, Chairman, Council, Shri Sri Chand and myself in the capacity of Speaker of this House. I am constrained to say that the manner in which this remark was made was not proper. But sometimes it so happenes that such words escape the lips of a person. The hon. Member is a venerable old man. I do not know what led him to use these words.

The question arise about the nomination of the Chairman and the Speaker to the Senate of the University. With this also arises the question of protocol. S. Kapur Singh used to be nominated as such since he was Speaker of the Assembly. Even the Chief Minister and the Education Minister have all along been nominated to that body. When I was nominated I went there and found a strangely indifferent atmosphere towards the Legislators. I talked about it to the Chancellor. Then it changed a little. But on the occasion of a Convocation the Chief Minister and the Education Minister were seated according to protocol but the Speaker and the Chairman were relegated to the third row. When this fact was pointed out by the Chairman, then it was stated that protocol did not exist, and that we were seated according to our *ex officio* capacity. That is why we were given a place at some distance from the Ministers The hon. Minister should have seen that the Speaker and the Chairman were seated along with him or he should have taken his seat with us. How will the Chancellor remove this discrepancy ? What are his powers in this regard ? The result is that two years have elapsed since the Chairman and I tendered our resignations but so far neither the resignation have been accepted nor the indignity removed. Now again we have been nominated. In this connection no motion may be brought in this House. Shri Maudgil raised this issue but I asked him to leave the matter. Now it is the duty of the Education Minister to get thing righted. As for Principal Rala Ram Ji, he is a learned man. Now it is the duty of the Minister for Education to see that the things are set right, and that either he occupies his seat along with us or arranges seats for us near him.)

(*Addressing the Minister of Education*)

Either you should sit with me or I should be seated with you. As 'Gurdial Singh', I am prepared to sit at the feet of the lowest man, but when I go there as Speaker, I must see that the dignity and prestige of the office, I hold, is maintained.

**शिक्षा मंत्री** : स्पीकर साहिब, आप ने यह बहुत अच्छा किया कि इसका ज़िक्र कर दिया । जब अपर हाऊस में एक आनेबल मैम्बर ने इस तरह का reflection किया तो मुझे भी बुरा लगा मगर जवाब देते हुए मैं ने restraint के साथ ही वहां कुछ कहा था । मैं मानता हूँ कि इस तरह की reflection नहीं होनी चाहिए । मुझे यहां तक याद है मैं ने वहां भी कुछ उस तरह की बात कही थी । मैं इस बात से इत्तफाक करता हूँ कि चाहे वह अपर हाऊस के मैम्बर ही थे, इस तरह की जो reflection उन्होंने की वह नामुनासिब थी और वहां के एक independent मैम्बर के तौर पर तो यह और भी नामुनासिब थी । यूनिवर्सिटी के एक nominated मैम्बर होते हुए, और एक

[शिक्षा मन्त्री[

important मैम्बर होते हुए उन के लिए बिल्कुल नामुनासिब था कि अपने ही साथी fellows पर इस तरह की reflection करते और इस प्रकार से remarks पास करते ।

जहां तक दूसरी बात का ताल्लुक है, यह ठीक है कि उस सम्बन्ध में उस समय अपर हाऊस में मैं कुछ ज्यादा कहने की हैसियत में नहीं था क्योंकि जिस वक्त amendment आई उस वक्त इतना समय ही नहीं था कि मैं वाइस चांस्लर से बात कर सकता । सिर्फ टेलीफोन पर थोड़ी सी बात कर सका और न ही गवर्नर साहिब से कोई लम्बी चौड़ी बात कर सका । गवर्नर साहिब के साथ भी टेलीफोन पर मुख्तसर सी बात हुई । उन्होंने मुझे assurance दी कि वह इसमें ज़रूर interfere करेंगे और मुनासिब कार्यवाही करेंगे ।

**श्री अध्यक्ष** : जब protocol कोई नहीं है तो फिर सब इकट्ठे बैठें । मिनिस्टर साहिब हम से इतनी आगे क्यों बैठें ? मैं जबर्दस्ती उन को अपने साथ बैठाऊंगा । फिर किसी से कोई assurance लेने की ज़रूरत नहीं । (If there is no protocol then all should sit together. Why should the hon. Minister occupy his seat much ahead of us ? I would urge upon him to have seat with us and then we need not obtain any assurance from anybody.)

**शिक्षा मंत्री** : आपका कहना बिल्कुल ठीक है कि यह इस हाऊस की dignity का सवाल है । आप ने सही कहा था कि यह सवाल आप का individual या सरदार गुरदयाल सिंह ढिल्लों का सवाल नहीं, यह हमारा सब का सांझा सवाल है । पहली convocation के वक्त, मैं इस बात को तस्लीम करता हूं कि, यह चीज़ मेरे नोटिस में नहीं आई । जब मेरे नोटिस में आई तो वाईस चांस्लर तथा चांस्लर साहिब (गवर्नर) से बात किए बिना इस मामले को सुलझाना कठिन था । अगर जलसे के बीच में कोई बात की जाती है तो वह बड़ी अजीब सी situation create हो जाती क्योंकि उस वक्त बाहर से भी निमन्त्रित लोग आए होते हैं ।

**श्री अध्यक्ष**: पहले भी दो convocations हो चुकी हैं। आप को पता ही नहीं लगा ? (Two convocations have taken place already. Was the hon. Minister not aware of it ?)

**शिक्षा मंत्री** : यही तो मैं बता रहा था कि पहली convocation के वक्त पहले तो यह चीज़ मेरे नोटिस में नहीं आई । और जिस वक्त नोटिस में आई उस वक्त ऐसा मौका था कि अगर कोई कनवोकेशन के दौरान में बातचीत की जाती तो एक अजीब सी situation create हो जाती । (*Interruptions*) स्पीकर साहिब मैं अर्ज़ करूंगा कि यह बड़ा serious मामला है । जो भाई आपोजीशन के बैठे हैं वह नामुनासिब किस्म के remarks करके इस बहस की spirit को खराब न करें । यह हाऊस की dignity का सवाल है । यह कोई ऐसा मामला नहीं जिस पर House में कोई इख्तलाफ हो । यह यहां के decorum का सवाल है और इस सवाल पर गौर करते हुए हमें हाऊस के decorum का भी ख्याल रखना चाहिए । मैं कोई ऐसी बात नहीं कह रहा जिस पर कि किसी को इख्तलाफ हो सकता हो । इसलिए मैं उम्मीद करता हूं कि मेरे दोस्त जो मैं कह रहा हूं उसको शान्ति से सुनने की कृपा करेंगे ।

तो, स्पीकर साहिब, मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि उस convocation के बाद मैंने वाइस चांसलर साहिब से बात की और जैसा कि पहले कहा गया, वाइस चांस्लर साहिब ने कहा कि यहां तो हम इसी तरीके से बैठते हैं और यहां पर protocol का कोई सवाल नहीं होता । यूनिवर्सिटी में इसका जो रिवाज है उसी तरह से बैठते हैं । मैंने कहा कि जब आप दूसरे high dignitaries के लिए जगह रखते हैं तो विधान सभा के स्पीकर और विधान परिषद् के चेयरमैन साहिब के लिए भी जगह रखी जानी चाहिए, आखिर कुछ तो distinction उन को मिलना चाहिए । लेकिन वह इस पोजीशन को लेने के लिए तैयार नहीं थे । तो मैंने सोचा कि मुनासिब यही है कि मैं गवर्नर साहिब से बात करूं । आप जानते हैं कि यूनिवर्सिटी एक autonomous body है और उन्हें dictate तो किया नहीं जा सकता और खास तौर पर मैं as Education Minister उन को किसी तरह से भी order देने की पोजीशन में नहीं था । इसलिए मैंने मुनासिब समझा कि चांसलर साहिब से ही बात करूंगा । जैसा कि मैंने पहले अर्ज़ किया, जिस वक्त अपर हाऊस में यह मामला आया उस वक्त मैं इस पोजीशन में नहीं था कि कोई definite assurance दे सकता । लेकिन मैंने गवर्नर साहिब से बात की और उन्होंने इस बात की assurance दी कि इस मामले को वह ठीक करेंगे । जहां तक चेयरमैन साहिब और, स्पीकर साहिब, आप के वहां पर बैठने का ताल्लुक है, मैं इस बात से बिल्कुल सहमत हूं कि आप को वहां पर ठीक उसी जगह पर सीट मिलनी चाहिए जहां पर कि आगे दूसरे बैठते हैं । और अगर आप को वहां पर मुनासिब जगह नहीं दी जाती तो मैं आप को यकीन दिलाता हूं कि जहां तक मेरा ताल्लुक है मैं आप के साथ बैठूंगा ।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : On a point of order, Sir. मेरा point of order यह है कि आप ने privilege motion पर अपनी findings दे दी हैं । आप ने भी इस बात को तस्लीम किया कि वह लफज़ कुछ काबले एतराज़ थे । मेरी प्रार्थना यह है कि वह लफज़ वहां से delete होने चाहिएं और चेयरमैन साहिब को लिख दिया जाना चाहिए कि आप ने यह findings दी हैं ।

**श्री अध्यक्ष** : मैंने उन को लिखा था और यह advise किया था कि वह लफज़ वापिस ले लिए जाएं और मेरे कहने पर उन्होंने उन अल्फाज को वापिस लिया है । (I had written to him in this connection and on my advice, those words have been withdrawn.)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : तो जैसा आप ने किया ठीक है ।

**श्री अध्यक्ष** : मैं पंडित जी से अर्ज़ करूंगा कि इस पेचीदा मामले का एक ही हल हो सकता है। चूंकि protocol का सिलसिला तो यूनिवर्सिटी ऐक्ट में है नहीं और जब यह desirable भी नहीं समझा जाता कि protocol को माना जाए तो आप इस पर ज़ोर न दें । लेकिन यह ज़रूर देखें कि जो कैबिनेट के मैम्बर हैं और जो लैजिस्लेटर्ज़ हैं उन के लिए convocations के वक्त seats का एक अलग बलाक बना दिया जाए । फिर वहां पर न कोई protocol का सवाल होगा और न ही कोई controversy इसकी बाबत होगी । हम वहां पर बैठें तो इकट्ठे बैठें लेकिन वहां पर इस तरह से outcaste होकर बैठना तो किसी तरह से भी अच्छा नहीं लगता । I have got a more brilliant academic

[श्री अध्यक्ष]
record than many of the fellows of the University. I stood at the top in various examinations. I secured a High First Division. But, I do not emphasize that point here. What I wish to emphasize is that I go there as Speaker, and the dignity of this office should be maintained under all circumstances.

(I would request the Minister for Education that there is only one remedy for this vexed question· Since there is no provision for protocol in the University Act and it is not considered desirable either to observe it, he should not lay stress on it. But he should see that the Members of the Cabinet and the Legislature are provided with a seprate block of seats during the Convocation. Thus there will be no question of any protocol nor will there be any controversy about it. If we sit there we sit together otherwise to sit there like outcaste does not look proper.

I have got a more brilliant academic record than many of the fellows of the University. I stood at the top in various examinations. I secured a High First Division. But I do not emphasize that point heie. What I wish to emphasize is that I go there as Speaker, and the diginity of this office should be maintained under all circumstances.)

**Minister for Education** : I have already given you an assurance in this connection. Am I expected to give some more assurance ? If any more assurance is needed I am prepared to give that.

**Mr. Speaker** : No more assurance is needed. In fact, I am grateful to the hon. Minister for all the sentiments that he has expressed about the matter.

Now, let us take up the next item on the List of Business.

---

THE PUNJAB PRIMARY EDUCATION BILL, 1960, AS REPORTED BY THE REGIONAL COMMITTEES

**Minister for Education** (Shri Amar Nath Vidyalankar) : Sir, I beg to move—

That the Punjab Primary Education Bill, as reported by the Regional Committees, be taken into consideraticn.

स्पीकर साहिब, यह बड़ा ज़रूरी बिल है । यह न लम्बा चौड़ा है और न ही कोई मुश्किल बिल है । इस बिल को दोनों कमेटियों में support मिली है और उस बहस की रोशनी में मैं उम्मीद करता हूं कि इस हाऊस के तमाम मैम्बर भी इस बिल की हिमायत करेंगे । इस बिल के ज़रिये हम इस सूबे में primary education compulsory करना चाहते हैं और चाहते हैं कि पहली अप्रैल से यह लागू की जाए । इस के मुतअल्लिक notification तो पहले की जायेगी लेकिन जहां तक इस पर अमल करने का ताल्लुक है वह पहली अप्रैल से होगा । गवर्नमेंट पहले declare करेगी कि किस

तारीख से लागू होगी और फिर उस के बाद गवर्नमेंट declare करेगी कि कहां कहां यह लागू की जाएगी। Attendance Officers हम ने मुकर्रर करने हैं और इस के बारे में मेरे मुअजिज़ दोस्तों ने amendments दी हैं। मेरे दोस्तों का ख्याल है कि शायद हम ने Attendance Officers का अमला फैला रखा है लेकिन ऐसी बात नहीं है। हमारे पास Headmasters और Inspectors हैं जिन को हम Attendance Officers मुकर्रर कर सकते हैं और हो सकता है कि कुछ अलाकों में हालात के मुताबिक नये अफसर भी रखने पड़ें। लेकिन यह ख्याल करना कि लम्बा चौड़ा अमला इस सिलसिले में रखा जायेगा ऐसा विचार नहीं है। यह अफसर उन parents को जिन के बच्चे 6 वर्ष से लेकर 11 वर्ष की उम्र के हैं, नोटिस देंगे कि वे उन बच्चों को स्कूलमें भेजें। हमारा ऐसा कोई इरादा नहीं कि बच्चों के लिये यकदम compulsion कर दें। हम एक phased programme पर अमल करना चाहते हैं जिस का फैसला Education Conference में हुआ। उन्होंने इस रास्ते को अच्छा समझा था। हमारे लिये यह देखना जरूरी हो जाता है क्योंकि ऐसे इलाके भी हो सकते हैं जहां पर यकदम इस बिल का इख्तलाफ न हो। गवर्नमेंट अपने हाथों में power लेना चाहती है ताकि ज़रूरी हालात में इस्तेमाल कर सके। हमारा इरादा exceptions करने का नहीं बल्कि हम चाहते हैं कि ज़्यादा से ज़्यादा communities और Sections को इस बिल की ज़द में ले आयें। जो मां बाप अपने बच्चों को स्कूल में नहीं भेजेंगे और कानून की खिलाफवर्ज़ी करेंगे उन के लिये penalty रखी है ताकि उन्हें compel कर सकें। जो लोग कानून तोड़ते हैं उन के लिये penalty होती है। लेकिन जिन्होंने कानून के ऊपर चलना है उन के लिये कोई फर्क नहीं पड़ता कि penalty कम हो या ज़्यादा हो। इस हाउस के मैम्बर इस बिल के Objects और Reasons से इत्तफाक करते हैं। वे चाहेंगे कि penalty ऐसी हो जिस से exception न हो सके। (*At this stage Mr. Deputy Speaker accupied the Chair*) डिप्टी स्पीकर साहिब, penalty को लागू करने का हक पंचायतों को दिया गया है—ज्यादा तर देहात में जहां पंचायतें हैं वहां यह हक पंचायतों को होगा और जो इलाके पंचायत area से बाहर होंगे वहां पर penalty लगाने का अख्तियार magistrates को दिया गया है। डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं समझता हूं कि हाउस इस बिल को पास करेगा।

**Mr. Deputy Speaker** : Motion moved—

> That the Punjab Primary Education Bill, as reported by the Regional Committees, be taken into consideration.

---

## QUESTION OF PRIVILEGE

**चौधरी धर्म सिंह राठी** (संभालका) : डिप्टी स्पीकर साहिब, Tribune अखबार में लिखा है—

> "The resolution was given notice of by three Akali members, namely S. Sarup Singh (Amritsar), S. Atma Singh (now in jail) and S. Harguranad Singh, but at the time of voting there was not even one voice in favour of the resolution. It was, therefore, declared rejected by the Speaker, Sardar Gurdial Singh Dhillon. as a result of voice vote."

[ चौधरी धर्म सिंह राठी ]

डिप्टी स्पीकर साहिब, आप proceedings मुलाहज़ा फरमा लें यह गलत छपा है। इस तरह से मैम्बर्ज़ के privileges का सवाल पैदा होता है। मैंने vote दिया, चौधरी बलबीर सिंह, सरदार प्रताप सिंह और सरदार हरगुरानाद सिंह ने vote हक में दिया। यह अखबार में गलत छपा है। चूंकि इस ग़लत खबर से मैम्बर्ज़ के privileges का breach होता है इसलिए मैं आप से गुज़ारिश करूंगा कि उस दिन की proceedings का मुलाहज़ा कर के इस के मुताल्लिक तहकीकात की जाए।

**श्री उपाध्यक्ष** : मैं पहले record देखूंगा और फिर फैसला करूंगा। (I will first see the record and then give my decision).

**Sardar Sarup Singh :** This should be contradicted in the papers, Sir.

---

## THE PUNJAB PRIMARY EDUCATION BILL, 1960 (RESUMPTION OF CONSIDERATION)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** (जालंधर, दक्षिण-पश्चिम) : जनाब, डिप्टी स्पीकर साहिब, वज़ीर साहिब ने इस हाउस में बड़ा अहम बिल पेश किया है। मैं आपकी वसातत से, डिप्टी स्पीकर साहिब, वज़ीर तालीम की खिदमत में यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह तालीम का मामला है, उन्हें बच्चों की ज़िन्दगी के साथ खेलना नहीं चाहिए। मैं यह बात इस लिए कह रहा हूं कि इन्होंने जो जो कदम उठाए हैं इसके बारे में वह पूरे नहीं उठाए। एक तो इन्होंने यह कदम उठाया कि District Boards और Local Bodies के जो स्कूल थे उनको provincialized किया। डिप्टी स्पीकर साहिब, आप भी डिस्ट्रिक्ट बोर्ड के चेयरमैन रह चुके हैं और आपको पता है कि वह स्कूल किस अच्छे ढंग से चलते थे लेकिन जब से यह स्कूल गवर्नमेंट की तहवील में आए इनका नकशा ही बिगड़ गया है। और अब आज-कल स्कूलों में टाट नहीं है, स्कूल की इमारत नहीं है, वह गिर गई है और बनाने का कोई भी इन्तज़ाम नहीं किया जा रहा है। और जो उस्ताद थे उनकी सर्विसिज़ का झगड़ा चल रहा है और इस सब का नतीजा यह हो रहा है कि बच्चों की तालीम का मियार गिर रहा है और सही बात तो यह है कि उनको तालीम ही नहीं मिल पा रही। मुझे एक स्कूल की खास-तौर से मिसाल रखनी है। जालंधर में गोपाल नगर में एक प्राइमरी स्कूल था। यह म्यूनिस्पैलिटी का स्कूल था। अब गवर्नमेंट ने इसको अपने हाथ में ले लिया है। वहां पर यह हालत है कि जितने बच्चे पढ़ते हैं वह अपने घर से टाट और ज़रूरी सामान ले कर जाते हैं और उस की इमारत की मरम्मत काफी अर्से से नहीं हो रही। तमाम स्कूलों का यही हाल है। इस सम्बन्ध में वज़ीर तालीम ने पिछले दिनों यह तकरीर की थी कि प्राइमरी स्कूलों का बुरा हाल है। हाल बुरे होने का इस से बड़ा सबूत और कौन सा दिया जा सकता है? यही नहीं; ट्रिब्यून में यह छपता रहा.....

> "*School without Headmaster.*—The middle school of Badhauchi Kalan, five miles from here (Sirhind) has been without a headmaster for the last two months."

इसके आगे है—

"I endorse the views (October 23) expressed by a Panchayat member from Kulu District. Conditions elsewhere are hardly better.

Government High School, Topla, was upgraded in 1959. Almost one year has passed, but the Education Department has still to send suitable and adequate staff for the institution. There are no arrangements for teaching Hindi, Drawing, etc. etc........................"

इसी तरह से—

"'A middle school was started here at Sainji in 1957. Full three years have elapsed, but the Education Department has so far failed to appoint suitable staff for this institution........................"

तो मेरे कहने का मतलब, डिप्टी स्पीकर साहिब, यह है कि यह जो इन्होंने एक तजुर्बा किया वह कामयाब नहीं रहा । और अब जो 5 करोड़ रुपया free और compulsory तालीम के लिए मांग रहे हैं उसकी मैं इसलिए मुखालफत करता हूं कि इनको यह चीज़ उस वक्त तक लागू नहीं करनी चाहिए जब तक कि मुकम्मल इंतज़ाम न हो । इस पर भी, जनाब, इन्होंने penalty रखी है । अब इनका इंतज़ाम तो पूरा नहीं है लेकिन जुर्माना रख दिया । यह ठीक नहीं है । इस तरह का बिल ले आना और जनता को बार बार यह कहना कि हम मुफ्त और लाज़मी तालीम कर रहे हैं यह तो महज़ एक इलैक्शन stunt है । यही नहीं । जनाब, जो यह फ्री ऐजुकेशन की बात करते हैं वह भी सुन लीजिए कि पिछला जो तजुर्बा किया वह बिलकुल नाकामयाब रहा । सिवाय गवर्नमेंट स्कूलों के और कहीं फ्री ऐजुकेशन नहीं हो पाई । इनके तजुर्बे के कारण प्राइवेट स्कूलों को भी बड़ा धक्का लगा और बहुत से तो बन्द हो गए । (विघ्न) जनाब, मैं इन प्राइवेट स्कूलों की बाबत यह कह देना चाहता हूं कि यह वे स्कूल हैं जिन्होंने अंग्रेज़ों के वक्त में देश की बड़ी खिदमत की है । उस वक्त भी इन स्कूलों में पांचवीं जमात तक फीस नहीं लगती थी । अब यह कहते हैं कि छठी और सातवीं जमात तक free education करेंगे । तो सिर्फ गवर्नमेंट स्कूलों में ही फ्री करने का क्या फायदा है ? यह तो स्टंट है ।

तीसरा तजुर्बा इन्होंने double shift का किया । जहां तक मुझे इल्म है यह तजुर्बा भी बिल्कुल फैल हो चुका है । ट्रेनिंग कालेज के प्रिंसिपल ने भी लिखा है कि यह तजुर्बा चल नहीं सकता । इसलिए मैं यह समझता हूं कि यह जो रुपया मांग रहे हैं यह नई स्कीम पर खर्च न करके उन्हीं पर खर्च करें जिनका कि यह ऐलान कर चुके हैं और जो स्कूल provincialize किए हैं उन पर खर्च करें ताकि उनका मियार बढ़ सके और जो single-teacher स्कूल हैं उनमें दो दो टीचर्ज़ कर दें क्योंकि अगर एक उस्ताद के पास पांच जमातें हों और फिर 50 50 बच्चे एक एक जमात में हों तो वह कहां तक पढ़ा सकता है और कहां तक तालीम कामयाब हो सकती है । मेरा मतलब यही है कि जो मौजूदा स्कूल है उनकी हालत बेहतर बनाइए और यह 5 करोड़ रुपया लाज़मी तालीम पर खर्च न कीजिए । मैं तो हैरान हूँ डिप्टी स्पीकर साहिब, कि एक सिस्टम तो रायज करते हैं लेकिन उसे संभालते नहीं हैं । इन्होंने हाइर सैकंडरी स्कूल्ज़ बना तो दिए लेकिन उनकी जो हालत है वह मुझे पता है । उनमें स्टाफ नहीं है, और न ही ज़रूरी सामान है । जालंधर में हायर सैकंडरी स्कूल हैं । उनमें technical subiects पढ़ाने के लिए स्टाफ नहीं है और जो इमारतें बनाई हैं उनमें bath-rooms और latrines तक नहीं हैं........

[श्रीजगत नारायण चोपड़ा]

डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं आप की विसातत से वजीर साहिब को कहना चाहता हूं कि बेशक Education के लिए ज्यादा से ज्यादा रुपया हासिल करें। अगर पांच करोड़ की बजाए दस करोड़ मिलता है तो बेशक लीजिए लेकिन जिन Single teacher Schools में सौ सौ दो दो सौ लड़के पढ़ते हैं वहां दो या तीन teachers लगाइए ताकि बच्चों की तालीम आगे बढ़ सके । सिर्फ free और compulsory education कर देने से मसला हल नहीं हो सकता बल्कि इस का हल इस तरह हो सकता है अगर स्कूलों की हालत को बेहतर किया जाए । जब मैं स्कूलों की हालत नागुफ्ता बह देखता हूं तो मेरे दिल में ख्याल आता है कि इतना रुपया लेने का क्या फायदा । यह Central Government भी महसूस करती है कि रुपया देने का कोई फायदा दिखाई नहीं देता । डिप्टी स्पीकर साहिब, Education Ministers' Conference में यह सवाल उठाया गया था कि लड़कियों की तालीम suffer कर रही है। Second Five Year Plan तक 30 या 35 per cent लड़कियां पढ़ सकी हैं । और Third Five Year Plan में 60 per cent लड़कियां और 80 per cent boys पढ़ सकेंगे। मैं समझता हूं कि देहात में co-education नहीं चल सकती क्योंकि Law and Order की हालत तसल्ली बख्श नहीं । सरकार को चाहिए कि देहात में लड़कियों के अलहदा स्कूल खोले · ताकि जो रुपया हमें मिलता है उस का सही इस्तेमाल हो सके। सिर्फ Education को compulsory करने से या penalties impose करने से कोई लाभ नहीं होगा । हमें ऐसा वायुमण्डल पैदा करना चाहिए कि लोग खुद बखुद अपने बच्चों को स्कूल में भेजना पसंद करें और ज्यादा तवज्जुह Staff और equipment की तरफ दी जाए । अगर गवर्नमेंट मौजूदा ढंग से चलती जाएगी तो यह पांच करोड़ रुपया बिल्कुल ज़ाया हो जाएगा ।

**श्रीमती सरला देवी शर्मा** (हमीरपुर, जनरल) : माननीय डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं इस बिल के पेश करने पर शिक्षा मन्त्री को मुबारकबाद देती हूं । अगर हम ने जम्हूरियत की नींव को मजबूत करना है तो ज़रूरी है कि हम हर बच्चे को तालीम दें । यह बात ठीक है कि हमारे विधान में लिखा हुआ है कि हम 1960 तक प्राइमरी तालीम को free और compulsory कर देंगे लेकिन पैसा न होने के कारण ऐसा बिल यहां पर इस से पहले न लाया जा सका और इस चीज़ को implement न किया जा सका । अब गवर्नमेंट ने बड़ा भारी कदम उठाया है कि आठवीं जमात तक तालीम मुफ्त कर दी गई है । अभी अभी कहा गया कि गवर्नमेंट के सकूलों में आठवीं जमात तक तालीम मुफ्त कर दी गई है और बच्चे मुफ्त तालीम पा रहे हैं । लेकिन इस के बरअक्स प्राइवेट स्कूल जो सैंकड़ों की तादाद में हैं वहां पर लड़कों से फीस ली जा रही है । डिप्टी स्पीकर साहिब, इस वक्त जब कि हम socialistic pattern of society का नारा बुलन्द कर रहे हैं और स्टेट को socialist pattern की तरफ ले जा रहे हैं ऐसी चीजें नहीं होनी चाहियें ।

दूसरी बात यह है कि हमारे शिक्षा मन्त्री ने अभी २ कहा कि जो लोग अपने बच्चों को लाज़मी तौर पर तालीम नहीं देंगे उन्हें जुर्माना किया जायेगा । मैं समझती हूं कि जुर्माना करने की बजाए अगर हमारा शिक्षा विभाग या कुछ Social Workers लोगों में प्रचार करें कि

देश की development के लिए शिक्षा का प्राप्त करना निहायत ज़रूरी है तो यह बात बहुत लाभदायक सिद्ध हो सकती है। अगर उन मासूम बच्चों पर, जो सुबह से शाम तक काम करते हैं, जुर्माना ठोंसना शुरू कर दिया तो यह अच्छी बात न होगी।

तीसरी बात मैं, डिप्टी स्पीकर साहिब, यह अर्ज़ करना चाहती हूं कि जहां बच्चों के लिए तालीम मुफ्त और compulsory की जा रही है उस की बजाए मैं समझती हूं कि अगर स्कूल के बच्चों को दोपहर का खाना और दूध मुहैया किया जाए, जैसे मद्रास गवर्नमेंट ने किया है, तो उन्हें ज्यादा उत्साह मिल सकता है। अगर हमारी गवर्नमेंट बच्चों के लिए यह सुविधा उपलब्ध करे तो यह बहुत अच्छा कदम होगा और देश को उन्नति की तरफ ले जायेगा। डिप्टी स्पीकर साहिब, मुझे खुशी है कि गवर्नमेंट ने ग्यारह साल के बच्चों को मुफ्त और compulsory तालीम देने का फैसला किया है लेकिन इस के साथ २ मुझे यह जान कर दुःख हुआ, जैसे कि मेरे एक भाई ने कहा कि स्कूलों में adequate staff नहीं मिलता। अभी पांच छः दिन का वाक्या है कि 18 तारीख को मेरी constituency में कनियान में एक जलसा हुआ। जब मैं वहां पहुंची तो लोगों ने बताया कि नौ महीने हो गए हैं लड़कियों के सकूल में एक अध्यापिका भी नहीं है। गलोल हाई सकूल में 1100 बच्चे और साहाली हाई सकूल में 900 के करीब बच्चे तालीम पा रहे हैं लेकिन दो साल से वहां मास्टर नहीं दिखाई देता। गवर्नमेंट को चाहिए कि अगर मुफ्त और compulsory तालीम जारी करनी है तो Education के Standard को भी ऊंचा करना चाहिए। मेरी राये है कि 50 बच्चों के लिए एक अध्यापक होना चाहिए। एक तरफ तो तालीम का यह हाल है कि स्कूलों में अध्यापक नहीं मिलते और दूसरी तरफ सरकार कहती है कि अच्छी नौकरियां प्राप्त करनी हैं तो Public Service Commission द्वारा मिल सकती हैं और क्लर्कों की selection Subordinate Services Selection Board करता है।

डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं आप के द्वारा शिक्षा मन्त्री को बताना चाहती हूं कि एक सकूल में पानी पिलाने वाला मुलाज़म रखा हुआ था, जिसे 9 महीने से तनखाह नहीं मिली। जब मैं अपनी constituency में जाती हूं तो वह बेचारा मेरे पास आ कर रोता है और कहता है कि 9 बजे सुबह सकूल में जाता हूं और $5\frac{1}{2}$ बजे शाम को आता हूं और पहाड़ी इलाके में पांच मील से पानी लाना पड़ता है लेकिन हमारी गवर्नमेंट अभी तक यह settle नहीं कर सकी कि उस आदमी को रखना है या नहीं रखना। न तो उसे जवाब दिया गया है और न उसे तनखाह मिलती है।

डिप्टी स्पीकर साहिब, अगर इस तरीके से बच्चों को तालीम दी गई कि सकूल में कोई अध्यापक न हो तो मैं समझती हूं कि उन की बुनियाद पक्की नहीं होगी और वे यहीं सकूल में वक्त ज़ाया करेंगे। वे बेचारे घर का काम काज छोड़ कर जाते हैं लेकिन वह तालीम से भी बेबहरा रहते हैं। इस लिये मैं शिक्षा मन्त्री से प्रार्थना करूंगी कि वह सकूलों में adequate staff मुहैया करें और उन्हें तनखाहें वक्त पर दी जाएं ताकि बच्चे ठीक ढंग से शिक्षा प्राप्त कर सकें, ताकि बच्चे proper ढंग से education ले सकें।

[श्रीमती सरला देवी]

मैं आप का धन्यवाद करती हूँ कि आप ने मुझे थोड़ा सा समय दिया और मैं कुछ विचार आप के सामने रख सकी उस बिल की बाबत जो इस समय ज़ेरे गोर है। इन शब्दों के साथ मैं शिक्षा मन्त्री जी का धन्यवाद करती हूँ कि उन्होंने सूबे की उन्नति के लिए एक भारी कदम उठाया है।

**श्री रला राम** (मुकेरियां, 'जनरल') : उपाध्यक्ष महोदय, अब हमारे देश के अन्दर प्रजा तन्त्र का बड़ा भारी प्रयोग (experiment) किया जा रहा है। जब इंगलिस्तान के अन्दर प्रजातन्त्र का प्रादुर्भाव हुआ तो, उपाध्यक्ष महोदय, वहां के नेता Gladstone ने सब से पहला नारा यह लगाया था कि we must educate our Masters यही बात हमारे देश में लागू होती है। हमारे देश की democracy दुनिया में सब से बड़ी democracy है। यदि हमें इसे सफल और सबल बनाना है तो आवश्यक है कि जो आने वाली नसलें हैं उन को निरक्षरता से बचाया जाए। उसके लिए ऐसे साधन अपनाए जाएं जैसे कि आज एक बिल शिक्षा मन्त्री महोदय ने हमारे सामने पेश किया है। यह एक अत्यावश्यक कदम था और इसके लिए उपाध्यक्ष महोदय, मैं आप के द्वारा मन्त्री महोदय को हार्दिक बधाई देता हूँ।

बहस के दौरान एक सुझाव यह दिया गया है कि compulsory education करने की बजाय जो दोष हमारी आज की शिक्षा पद्धति में नज़र आते हैं उन को दूर किया जाए तो बहुत अच्छा हो। उपाध्यक्ष महोदय, इस बात में कोई दो राएँ नहीं हो सकतीं। आजकल शिक्षा का ढांचा इस तेज़ी से बढ़ रहा है कि उसके अन्दर दोष रह जाना स्वाभाविक है। दोष है, इस बात से किसी को इनकार नहीं हो सकता। लेकिन हम उन दोषों को दूर करने की जो तारीख है उसका इन्तजार करें और इस प्रकार जो नसल इस समय है और कल को भारत के नागरिक बनने वाली है उसको नज़रअन्दाज़ करें, यह बात प्रजातन्त्र के लिए कोई हितकारी सिद्ध नहीं होगी। इसलिए मैं समझता हूँ कि जहां पर उन दोषों का दूर होना परम आवश्यक है वहां यह भी आवश्यक है कि अनिवार्य शिक्षा का प्रबन्ध हो। हमारे विधान के अन्दर इस बात को दर्ज किया गया है कि देश के अन्दर शीघ्र ही लाज़मी तालीम जारी की जाय ताकि कोई बच्चा अनपढ़ न रहे। हमारे देश को आज़ाद हुए 13 वर्ष गुज़र चुके हैं। मैं समझता हूँ कि यह कदम तो आज से कितनी देर पहले उठाया जाना चाहिए था। अब भी यह खुशी की बात है कि यह आवश्यक कदम उठाया गया है कि राज्य सरकार इस बात को देखे कि हमारे प्रदेश के अन्दर school going age का कोई बच्चा अनपढ़ न रह जाय। यह बिल हमारे विधान के अन्दर जो मनोरथ दर्ज किया गया है, उसकी पूर्ति करता है। अतः मैं समझता हूँ कि यह बड़ा आवश्यक कदम है।

यह कहा गया है कि इस शिक्षा को आवश्यक बनाने का क्या फायदा होगा। उपाध्यक्ष महोदय, मैं यह निवेदन करना चाहता हूँ कि प्रेरणा कितनी भी क्यों न हो वह इसका आवश्यक अँग है। उसके लिए प्रचारक आदि रखना ही आवश्यक नहीं बल्कि गवर्नमेंट की और भी बहुत सी machinery है जो प्रेरणा से काम लेती है; लेकिन कुछ percentage, उपाध्यक्ष महोदय, वालदैन की ऐसी भी होगी जो बावजूद प्रेरणा के आर्थिक अथवा किन्हीं और कारणों की वजह

से अपने बच्चों को स्कूलों में भेजने के लिए तैयार नहीं। इसलिए मैं समझता हूँ कि प्रेरणा के साथ साथ कुछ अंश मजबूरी का, compulsion का भी आवश्यक है। वह compulsion का element इस बिल के अन्दर मौजूद है। हमें इस मजबूरी के अंश का भी स्वागत करना चाहिए। स्कूल कितने मनोरंजक क्यों न हों, कितने अच्छे क्यों न हों अनेकों वालदैन ऐसे हैं जो अनेकों कारणों से, मजबूरी से, बच्चों को स्कूल नहीं भेज सकते। उन बच्चों को कहां लाकर शिक्षित करना State का काम है। इसलिए मैं मजबूरी के इस सिद्धान्त का, जो कि इस बिल के अन्दर है, स्वागत करता हूँ।

जहां तक free primary education का सम्बन्ध है, इस बिल के द्वारा गवर्नमेंट ने आठवीं जमायत तक राज्य के अन्दर free शिक्षा करने की जिम्मेदारी अपने ऊपर ली है। लेकिन मैं समझता हूँ कि free education का जो यह कदम उठाया गया है यह अधूरा है—एक लँगड़ा कदम है। जब तक मुफ्त तालीम State के अन्दर सभी बच्चों के लिए न की जाए चाहे वह सरकारी स्कूलों में पढ़ते हों या गैर-सरकारी स्कूलों में पढ़ते हों, तब तक यह अधूरा कदम है। बच्चों के लिए यह तमीज़ करना कोई अच्छी चीज़ नहीं। बच्चें सभी State के हैं। इसलिए यह कमी तो दूर होनी ही चाहिए। इस तरफ यदि मन्त्री महोदय अपना ध्यान आकर्षित करें तो बहुत अच्छा हो। इस कारण से यदि हम State के अन्दर compulsory education को रोक दें, मैं समझता हूँ कि यह गलत है और पीछे ले जाने वाला कदम है। जरूरी है कि जो नुक्स हों उन को दूर किया जाय और जो राज्य के अन्दर school going age के बच्चे हैं; ऐसा प्रबन्ध किया जाए कि वह अनपढ़ न रहें। यह देखना राज्य का कर्त्तव्य है, duty है। यदि State इसे पांच साल के लिए और neglect करेगी तो वह अपने कर्त्तव्य से पीछे हटेंगी; अपने फर्ज़ से कोताही करेगी।

उपाध्यक्ष महोदय, इस बिल के अन्दर ज़िक्र किया गया है कि बिल को लागू करने के लिए सरकार किसी भी व्यक्ति को Attendance Authority नियुक्त करेगी। मैं समझता हूँ कि इसमें पंचायतों को भी शामिल कर लिया जाना चाहिए। जैसा कि शिक्षा मन्त्री जी ने कहा कि गालबन इसके लिए गवर्नमेंट कोई extra staff नहीं रखेगी और उनका अपना inspectorate staff ही इस काम को कर लेगा; जहां तक गांव का सम्बन्ध है यदि पंचों से यह काम लिया जाए तो वह इसमें काफी सहायक सिद्ध हो सकते हैं। यदि उन पर यह जिम्मेदारी डाल दी जाय तो मैं समझता हूँ कि वह काफी effective agency साबित होंगी। जैसा कि इस बिल के अन्दर है, शिकायतें तो अधिकतर, जहां तक गांव का सम्बन्ध है, पंचायतों के सामने होंगी। लेकिन यदि वालदैन के खिलाफ कोई शिकायत होती है तो गांव के अन्दर enquiry और report का काम पंचों के सुपुर्द करने से काम में आसानी हो जाएगी। पंचों को attendance authorities में शामिल करने से न केवल काम हलका हो जाएगा बल्कि स्कूलों में attendance भी बढ़ेगी।

[श्री रला राम]

एक सुझाव में और देना चाहता हूँ। मैं समझता हूँ कि यदि teachers को भी इस बात की प्रेरणा दी जाए कि जो अध्यापक school going age के बच्चों की संख्या बढ़ाएगा उसे कुछ गिनती के हिसाब से एक या दो रुपए सालाना इनाम मिलेगा तो इससे भी स्कूलों में बच्चों की तादाद बढ़ सकती है। उपाध्यक्ष महोदय, हमारे राज्य के अन्दर यह तजरुबा, जिन्हें हम गलती से अछूत कहते हैं, उन पर try किया गया और इसका बहुत अच्छा परिणाम हुआ है। इसी तरह यदि compulsory edcation भी ज़्यादा से ज़्यादा free रहे और मजबूरी कम से कम हो तो परिणाम बहुत अच्छे निकलेंगे। मैं समझता हूँ कि अगर इस किस्म का कोई remuneration या इनाम स्कूलों के teachers के लिए रखा जाए तो मजबूरी का अंश बहुत कम हो जाएगा और प्रेरणा के द्वारा ज़्यादा से ज्यादा लड़के स्कूलों में आ सकेंगे। आप का धन्यवाद।

**चौधरी इन्दर सिंह** (जींद, 'जनरल') : उपाध्यक्ष महोदय, अभी आप के सामने इस बिल के बारे में कुछ विचार आए और मैंने भी उन्हें बड़ी गौर से सुना। जहां तक हमारे उस तरफ बैठे हुए सज्जनों का ताल्लुक है उन्होंने अपने विचार रखे। एक तरफ तो उन्होंने इस बिल का स्वागत किया मगर दूसरी तरफ, मेरे ख्याल में अभी पहला फिकरा पूरा भी नहीं हुआ होगा कि उन्होंने कहा कि जो लड़के private schools में पढ़ते हैं उनको भी free education मिलनी चाहिए। एक दोस्त ने कहा कि स्कूलों का इन्तज़ाम बड़ा defective है। ऐसा मालूम होता है कि वे इस बिल का स्वागत तो करते हैं लेकिन Education Department के बारे में उनके दिलों में बहुत सी शिकायत हैं।

डिप्टी स्पीकर साहिब, जहां तक यह नारा है कि इस सूबे में रहने वाले बच्चों को मुफ्त और लाज़मी तालीम दी जाए इसमें दो राएं नहीं हो सकतीं। यह हमारे विधान में एक directive principle है कि जो 6 साल से 14 साल तक के बच्चे हैं उन्हें न सिर्फ फ्री तालीम मिले बल्कि compulsory भी हो। लेकिन जिस शक्ल में यह बिल आया है उस शक्ल में यह इस मकसद को पूरा नहीं करता। वज़ीर साहिब ने इस को introduce करते वक्त यह बात कही थी कि रीजनल कमेटीज़ ने गौर-खोज करने के बाद इसे पास किया। मैं इस बात से सहमत नहीं। उस वक्त बहुत से मैम्बरान ने यह कहा था कि अगर इस बिल को शुरू से अखीर तक पढ़ा जाए तो मालूम होता है कि जिस मकसद को लेकर यह बिल यहां आया है उस मकसद को यह पूरा नहीं करता। इसमें इतने defects हैं कि अगर इसे लागू कर भी दिया गया तो free और compulsory ऐजुकेशन का महज़ एक नारा ही रह जाएगा। दरअसल इसका मंशा पूरा नहीं होगा।

डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं आपकी तवज्जुह इस बिल की कुछ खामियों की तरफ दिलाना चाहता हूं जिन से कि इस बिल का obiect फौत हो जाता है। जिस sense में यह बिल यहां लाया गया है, यह discriminatory है और क्योंकि यह बिल discriminatory

है इस लिए यह बिल unconstitutional है और चूंकि यह बिल unconstitutional है इसलिए यह उस मकसद को पूरा नहीं करता जिसके लिए यह पेश किया गया है। मैं इसको discriminatory इस बिना पर कहता हूं क्योंकि इस के अन्दर sex की तमीज़ की गई है, area की तमीज़ की गई है। यही नहीं, classes की तमीज़ पैदा की गई है। एक तरफ तो यह कहते हैं कि सूबे के अन्दर free और compulsory education करना चाहते हैं लेकिन दूसरी तरफ यह कहते हैं कि अगर मुनासिब होगा तो बच्चों को या बच्चियों को या फिर दोनों को दी जाएगी। और अगर मुनासिब हुआ तो एक इलाके को ले लेंगे और दूसरे को छोड़ देंगे और अगर मुनासिब हुआ तो कुछ हिस्से को ले लेंगे और कुछ को छोड़ देंगे। और इसी तरह से यह चीज़ भी है कि अगर किसी कम्युनिटी को लेना हुआ ले लेंगे और किसी को छोड़ना हुआ तो छोड़ देंगे। तो, जनाब, यह ऐसी खामियां हैं कि अगर इसको implement किया गया तो यह बिल waste paper की हैसियत रखता है। अगर यह खामियां इस बिल के अन्दर रहीं तो it will go to the waste paper basket. तो यह बिल जिस purpose के लिए आया है वह कतई पूरा नहीं हो सकता। साथ ही यह भी नामुनासिब बात है कि हर जगह से सरकार अपने हाथ में अख्तियार लेना चाहे। बच्चों और बच्चियों की तमीज़ क्यों रखी गई; एरिया की तमीज़ क्यों रखी गई ? मेरी समझ में यह नहीं आता कि यह distinguish कैसे करेंगे कि कौन सा एरिया ऐसा है जहां के रहने वाले अपने बच्चों को पढ़ा नहीं सकते। क्या poverty और richness की बिना पर ऐसा किया जाएगा ; आखिर क्या criteria होगा ? मैं समझता हूं कि सूबे के सब बच्चों का हक है कि वह इस बिल का फायदा उठावें। मेरी समझ में यह आता है कि जब यह एरिया मखसूस करते हैं तो जो nomadic classes है उसको शामिल करने की ज़रूरत नहीं रहती। अगर यह बात है तब भी किसी एक class को generalize कर देना नामुनासिब बात है। इसलिए मैं कहता हूं कि इस बिल को ठीक ढंग से बनाया जाए वरना वापस ले लिया जाए।

डिप्टी स्पीकर साहिब, इन्होंने एक जगह स्कूलों के approved होने की बात कही और वह यह कि स्कूल्ज़ गवर्नमेंट के approved हों। इसके मानी यह हैं कि privately managed स्कूलों में गवर्नमेंट कोई सहूलियत नहीं देती। अगर यही बात है तो क्या यह सरकार की बदनियत नहीं है ? सरकार की जो यह noncommital की पालिसी है ऐसे अदारों की बाबत, मैं समझता हूं कि यह बड़ी घातक है। इसके बाद भी मिनिस्टर साहिब यह बिल ला कर यह कहते हैं कि यह बड़ा progressive बिल है। मैं उनको यह बतलाना चाहता हूं कि आज इस डेमोक्रेसी के ज़माने में उन्हें इस बात का ख्याल रखना चाहिए कि जो बच्चे प्राइवेट स्कूलों में पढ़ते हैं उनको क्यों न वह सहूलियतें मिलें जो सरकारी स्कूलों में पढ़ने वाले बच्चों को मिलती हैं। आखिर उनका कसूर क्या है ? क्या उनका यही कसूर है कि आपके स्कूलों में जगह नहीं है, आपके स्कूलों में तप्पड़ नहीं है, आपके स्कूलों में पढ़ने का सामान नहीं है और आपके स्कूलों में पढ़ाने के लिए मास्टर नहीं है ? क्या यही कसूर है उनका ? अगर आप यह बात मानते हैं कि उनका यह कसूर है तो बिल्कुल गलत बात है। आपको अपने इन्तज़ाम को बदलना चाहिए, और अपनी approach को बदलना चाहिए। अगर आप

[चौधरी इन्द्र सिंह]

प्राइवेट स्कूलों के बारे में यह समझते हो कि वहां पर communalism की परवरिश होती है तो उनकोट क्लोज़ कर दें । और अगर यह समझते हों कि वहां पर anti-national activities चलती है तो उनको control करें ।

इसके अलावा, डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं एक ही बात कहूंगा । दफा 20 में कहा गया है कि public interest के लिए किसी क्लास के interest को नज़रअंदाज़ किया जा सकता है । मैं कहूंगा कि यह public interest नहीं है political interest है । इसे defend करते हुए यह कहते हैं कि यह saving clause है लेकिन saving clause territorial basis पर हो सकती है, clase-wise या community-wise नहीं हो उकती । इन्होंने आहिस्ता आहिस्ता नारा लगाया कि हम तो बच्चों को free education देंगे क्योंकि local bodies के स्कूलों का इंतज़ाम अच्छा नहीं था । यही बात privately-managed schools की बाबत कही गई । यह political slogan है और इसी slogan पर लोगों के जज़बात से खेला जा रहा है । मैं समझता हूं कि यह एक मकरूह कदम है और इस की जितनी मुज़म्मत की जाये उतनी ही कम है । अगर levy लगा कर बच्चों को तालीम दी जाए तो बिल का मंशा पूरा नहीं होता बल्कि मैं तो कहूंगा कि बिल का सहारा ले कर लोगों पर cess या levy नहीं लगानी चाहिये । लेकिन गवर्नमेंट लोगों को मज़ीद burden करने के लिए एक बहाना तलाश कर रही है । गवर्नमेंट ने महसूस किया है कि चूंकि free and compulsory education शुरू करने के लिये उन के पास resources नहीं हैं इसलिये लोगों पर levy लगा दी जाए । यह बात बहुत नामुनासिब है । इस किस्म के बिल को गवर्नमेंट को वापस ले लेना चाहिये और इसे हरगिज़ पास नहीं करना चाहिए ।

**श्रीरामप्यारा** (करनाल) : डिप्टी स्पीकर साहिब, यह बिल जो इस वक्त हमारे सामने पेश है बड़ा progressive बिल है लेकिन अगर स्टेट की economic and financial condition को देखा जाए और इस बिल को गहरी तवज्जुह से देखा जाए तो मेरे ख्याल में यह बिल reactionery बिल है । Progressive Bill की तो मुखालिफत नहीं की जा सकती लेकिन इस बिल की मुखालिफत मैं इस लिये करता हूं क्योंकि हर एक चीज़ जो चमकती दिखाई देती है वह सोना नहीं होती ।

All that glitters is not gold.

डिप्टी स्पीकर साहिब, इस की background यह कि हकूमत ने Education को Compulsory किया और free भी और इस के लिये हकूमत को कई करोड़ रूपये का फालतू बोझ उठाना पड़ा है । इस रूपये को हासिल करने के लिये गवर्नमट ने गरीब लोगों पर टैक्स लगाए । चूंकि विद्या दान का रुतवा सब से बड़ा है कई अमीर आदमियों ने denominational institutions को सकूलों की buildings के लिये, मास्टरों को तनखाहों के लिये बहुत रूपया दिया । अब जब कि local bodies के स्कूल गवर्नमैंट ने अपनी तहसील में ले लिये हैं तो

कोई आदमी प्राइवेट सकूलों के लिये एक धेला भी देने के लिये तैयार नहीं । इस के अलावा, डिप्टी स्पीकर साहिब, हकूमत ने फैसला किया है कि आठवीं जमात तक education free की जाए। गवर्नमैंट ने जो खुद survey कराया है rural और Urban areas का, उस से पता चलता है कि rural areas में 51 per cent बच्चे तालीम पा रहे हैं और urban areas में इन की तादाद 71 या 79 फीसदी है । डिप्टी स्पीकर साहिब, जो बच्चे देहातों और शहरों में स्कूलों में नहीं जा रहे वे 95 per cent गरीबों के बच्चे हैं, वे इस लिये स्कूल नहीं जाते क्योंकि इन के मां बाप उन के लिये दो आने की दवात और होलडर भी नहीं खरीद सकते । वे लोग इस बात को गवारा नहीं करते कि अपने बच्चों से घर का काम छुड़वा कर उन्हें सकूल भेज सकें। उन के बच्चे स्टेशनों पर मूंगफली और गनेरियां बेचते फिरते हैं। अगर वे अपने बच्चों को धूप या बारिश में भेजते हैं तो मजबूरी की हालत में। कोई मां बाप किसी सूरत में यह बरदाश्त नहीं कर सकता कि उन का बच्चा सर्दी में या कड़कती धूप में रिक्षा चलाये या मूंगफली या गनेरियां बेचे। यह सब चीज़ें गरीबी की हालत में मजबूरी करनी पड़ती हैं। मैं इस बिल का ज़िक्र करते हुए गवर्नमेंट से पूछना चाहता हूं कि क्या गवर्नमेंट लोगों की सब से बड़ी necessity को पूरा कर पाई है ? Treasury Benches पर बैठते हुए मैं कह सकता हूं कि कांग्रेस ने जो गरीब आदमी की रोटी का मसला हल करना था वह अभी तक नहीं कर पाई। मैं यह नहीं कहता कि गवर्नमेंट कोशिश नहीं कर रही। वह कोशिश ज़रूर कर रही है लेकिन अभी तक बहुत से मसले बकाया unsolved पड़े हैं। मेरा अर्ज करने का यह मतलब है कि गरीबों के बच्चे गरीबी की वजह से बहुत कम पढ़ने जाते हैं। औसत दर्जे के आदमियों के बच्चे सकूल जाते हैं और वे भी रियायत के मुस्तहिक हैं और फिर जो Gazetted Officers या business magnates जो tax-payers हैं उन के बच्चों को भी education free मिलेगी। तो फिर वे गरीब लोग, जो अपने बच्चे अपनी गुरबत की वजह से स्कूल नहीं भेज सकते और उन्हें पैसे कमाने की गर्ज़ से छोटे २ कामों में लगाने में मजबूर हो जाते हैं उन का भी तो गवर्नमेंट को कुछ न कुछ प्रबन्ध करना चाहिये। मैं इस view का हूं कि welfare state के तौर पर हर एक को free education मिलनी चाहिये लेकिन free education देने से पहले गरीब लोगों की पेट की आग को बुझाना बहुत ज़रूरी है। जिस घर में रोटी नहीं पकती उस घर के बच्चे तालीम कैसे हासिल कर सकते हैं? इसलिए, डिप्टी स्पीकर साहिब, जो पिछला बोझ हम पर पड़ा है उसे तो हम उठा नहीं पाए हैं । Education के नाम पर Cess लगा, दाल रोटी पर टैक्स लगा; अब सरकार पांच करोड़ रुपये से ज्यादा का बोझ बरदाश्त कर रही है। मैं ने इस पर अपना dissenting note दिया था और वहां comma की बजाए semi colon छप गया है । मैं हैरान हूं कि अब सरकार पांच करोड़ रुपये का बोझ कैसे बरदाश्त कर सकेगी जबकि हमारे resources इस बात की इजाज़त नहीं देते । जब flood affected areas के लोगों को relief देने का सवाल पैदा होता है तो हमारी गवर्नमेंट माज़रत पेश करती है और कहती है कि गवर्नमेंट के पास रुपया नहीं है। फिर सरकार यह भी कहती है कि रुपया न होने की वजह से ज़मीनें reclaim नहीं हो सकतीं और हम सेम को भी दूर नहीं कर सकते । अगर water-logging की menace हमारे प्रांत से दूर हो जाये तो खेती की पैदावार

[श्री राम प्यारा]

में यकीनन बहुत अज़ाफा हो सकता है और इस तरह से किसानों की माली हालत बेहतर बनाई जा सकती है । जिन देहातों की ज़मीनें सेम की ज़द से बाहर हैं वहां लोगों की आमदनी खासी अच्छी है । उन लोगों ने काफी रुपया स्कूलों की buildings पर खर्च किया है ताकि उन के बच्चों को तालीम मिल सके । अगर सरकार अपनी ज़रूरी तवज्जुह इन बातों की तरफ दे तो लोगों की इक्तसादी हालत बेहतर बनाई जा सकती है और इस तरह से उन पर टैक्स ठौंसने की भी ज़रूरत नहीं पड़ेगी । हकीकत यह है कि इस बिल को implement करने के लिए हमारे resources इजाज़त नहीं देते । इसलिये मैं कहूंगा कि इस बिल को कुछ अरसे के लिए postpone कर देना बहुत ज़रूरी है । clause 8 में गवर्नमेंट ने खुद लिखा है कि अगर बच्चा किसी वजह से, किसी मजबूरी के कारण स्कूल न जा सकता हो तो उसकी part time education का प्रबन्ध किया जाएगा । इस मजबूरी को यहां पर भी गोलमाल सा ही रखा है । ऐसे बच्चे भी हो सकते हैं जिन के कन्धों पर न सिर्फ अपनी बल्कि मां बाप की रोटी कमाने का धन्धा होता है । लेकिन उन का इसमें ख्याल नहीं किया गया । इसी तरह clause 6 में पांच चार और वजूहात दी गई हैं जो कि स्कूल में हाज़िर न होने की वजूहात हैं । यह भी अगर आप गौर फरमाएं तो अमीर आदमी और उनके बच्चों पर ही लागू होती हैं । इस को sub-clause (b) में लिखा है— यह तो,

> "that the child is receiving instruction in some other manner which is declared to be satisfactory..................."

जनाब, अमीर आदमियों के ही बस की बात हो सकती है कि वह अपने बच्चों को tuition रखकर पढ़वा सकें या बड़े बड़े स्कूलों में दाखिल करवा सकें । गरीब लोगों के लिए तो रोटी का सवाल हल नहीं होता, वह अपने बच्चों को इतने महंगे स्कूलों में किस कदर दाखिल करवा सकते हैं ? अमीरों को cover करने के लिए गवर्नमेंट ने एक और गुंजायश अपने पास रखी है। इसी clause 6 की sub-clause(e) का मुलाहिज़ा फरमाएं । इसमें दर्ज है–

> "That there is any other compelling circumstance which drevents the child from attending the school."

फिर भी clause 8 में माली नुक्ता निगाह को लाकर गवर्नमेंट खुद इस बात से इत्तफाक करती है कि लोगों में अभी बेरोज़गारी काफी है । इतनी बेरोज़गारी है कि गवर्नमेंट उनको रोटी तक मुहय्या नहीं कर सकती । जब रोजगार नहीं मुहय्या कर सकती तो तालीम के ऊपर जो रुपया खर्च करना चाहते हैं वह यकीनन अमीर आदमियों के बच्चों पर खर्च होगा । हम socialistic pattern of society का नारा लगाते हैं । लेकिन मैं पूछता हूं कि आज तक कितने गरीब बच्चों को शिक्षा दी है ? मैं दावे से कह सकता हूँ कि अगर अदादो-शुमार लिए जाएं तो 99 फीसदी बच्चे अमीरों के होंगे जिन्होंने अब तक इन स्कूलों में तालीम हासिल की है । और इनमें भी ज्यादा तादाद Gazetted Officers के बच्चों की, Income Tax payers के बच्चों की और businessmen के बच्चों की है । गरीब लोगों के बच्चे अगर तालीम हासिल करते भी हैं तो private स्कूलों में पढ़ते हैं ।

वह वहां पर फीस दे कर पढ़ते हैं हालांकि उनके वालदेन फीस के पैसे afford नहीं कर सकते। इसलिए गवर्नमेंट को कोई हक नहीं पहुँचता कि वह गरीब बच्चों के साथ अन्याय करे। पहले तो गवर्नमेंट के ऊपर यह पाबन्दी लाजमी है कि free education सब के लिए हो, न सिर्फ गवर्नमेंट स्कूलों के लिए....

**श्री उपाध्यक्ष** : यह Bill free education का नहीं बल्कि compulsory primary education का है। (This Bill does not relate to free education but it relates to compulsory primary education.)

**श्री राम प्यारा** : Compulsory के साथ free भी लिखा है।

**श्री उपाध्यक्ष** : आप सिर्फ इस को refer ही कर सकते है ; main provision से दूर न जाएं (The hon. Member can just refer to it but should avoid going wide of its main provisions).

**श्री राम प्यारा** : जनाब, आप गौर से देखें यह bill free and compulsory primary education के लिए है।

**Chaudhri Inder Singh** : This is a Bill which provides for free and compulsory primary educatuon.

**श्री उपाध्यक्ष** : लेकिन उन को primary education के scope तक ही महदूद रहना चाहिए (But he should confine his speech to the scope of primary education only)

**Chaudhri Inder Singh** : Primary Education means education upto the 8th class

**श्री उपाध्यक्ष** : लेकिन उन की बातों से ऐसा मालूम होता है कि वह इसे 10th class तक ले जा रहे हैं। [But from the remarks of the hon. Member it appears as if he is taking it up to 10th Class].

**श्री राम प्यारा** : मैं तो, जनाब, सरकारी और private schools में education हासिल कर रहे बच्चों का मुकाबिला कर रहा था। मैं आपके द्वारा, डिप्टी स्पीकर साहिब,सरकार पर इस बात का जोर दे रहा हूँ कि अब जो primary education free और compulsory की जा रही है और जिसे वह आगे 9th और 10thतक ले जाना चाहते हैं, इस के जरिए सरकार अपने ऊपर एक ऐसा कर्त्तव्य ले रही है जिसे उठाने के वह काबिल नहीं है। इस बिल के जरिए सरकार 5 करोड़ रुपए की liability अपने ऊपर ले रही है जिसे कि हमारी State के मौजूदा resources allow नहीं करते कि हम वह बोझ अपने ऊपर लें। इसलिए, मैं उसी तरफ इशारा कर रहा हूँ। जहां पर पांच करोड़ रुपया education के लिए ही मखसूस है वहां इसी बिल में यह भी provide किया गया है कि गवर्नमेंट जितने मरज़ी होगी attendance officers भी लगाएगी। बच्चों की

[श्री राम प्यारा]
education free और compulsory तो बाद में होगी मगर अपने staff को बढ़ाने के लिए attendance officers पहले ही appoint हो जाएंगे। डिप्टी स्पीकर साहिब, अगर स्कूलों की हालत को देखा जाए तो इतनी बुरी है कि जहां 75 या 80 या 90 या 100 बच्चे हैं वहां गवर्नमेंट दो मास्टर भी नहीं भेज सकती। मैं अपने इलाके की ही बात करता हूँ। मुझे खुशी है, मैं मिनिस्टर साहिब का बड़ा मशकूर हूँ कि वह वहां तशरीफ भी ले गए। वहां 1,800 बच्चों की गिनती है लेकिन 900 या 1,000 बच्चों के बैठने की भी जगह नहीं और दूसरी जमायत तक के बच्चे तो धूप में बैठते हैं, बाहर जमीन पर बैठते हैं और अगर बारिश हो जाय तो उन्हें छुट्टी ही करनी पड़ती है। Denominational educational institutions को, जिनके लिए विद्यादान के नाम पर धनी आदमियों से रुपया आता था, हम बन्द करने जा रहे हैं। आखिर किस लिए? वह इसलिए कि हम State के अन्दर free and compulsory education रायज करने जा रहे हैं। लेकिन, डिप्टी स्पीकर साहिब, गवर्नमेंट की अपनी reports के मुताबिक इस experiment का फायदा गरीबों को अभी तक नहीं पहुँचा और आइन्दा भी उन्हें कोई फायदा पहुँचने वाला नहीं। क्यों? पंजाब की आबादी ज़्यादातर दिहात में रहती है। वहीं गुर्बत भी ज्यादा है। वे अपने बच्चों को पढ़ने के लिए स्कूल में नहीं भेज सकते। वह इसलिए कि जब लड़का पांच साल की उम्र का होता है तो वह खेतों में लस्सी लेकर जाता है, 9-10 साल का होता है तो रोटी लेकर जाता है और जब 12-13 साल का होता है तो हाली बन जाता है। या डंगरों को चराने के लिए बाहर भेज दिया जाता है। उनकी माली हालत इस कदर नाकस होती है कि वह बच्चों को स्कूल भेजने की बजाए किसी काम पर लगा देना ज्यादा बेहतर समझते हैं। जब तक उनकी रोटी का मसला हल न होगा तब तक वह बच्चों के लिए किताबें खरीदने के लिए, कलम दवात खरीदने के लिए, कापी पैंसिल खरीदने के लिए पैसे कहां से ला सकते हैं और उनके लिए फीस के पैसे देने कैसे afford कर सकते हैं? ऐसी हालत में वह उन्हें स्कूल में कभी नहीं भेजेंगे। इसलिए मैं समझता हूं कि हमें सबसे पहली priority उन्हें रोजगार मुहय्या करने की देनी चाहिए। उसके बाद दूसरा नम्बर justice का आता है। फिर clothing और shelter provide करना भी सब से बड़ी जरूरत है। इन primary जरूरियात के बाद ही हम education की तरफ आ सकते हैं। डिप्टी स्पीकर साहिब, मैंने House में एक proposal भेजी थी कि जिन बच्चों के वालदैन गरीब हैं लेकिन वह Matric में या दूसरे इम्तहानों में first division लेते हैं उनके लिए गवर्नमेंट एक fund रखे और उसमें से उनके लिए कर्ज़ का इन्तज़ाम करे। इसके ऊपर ज्यादा से ज्यादा 20 लाख रुपया खर्च आ सकता है। जब वह बच्चे अपनी पढ़ाई पूरी कर लें और employment में आ जाएं तो उन से instalments में वह रुपया वापस ले लिया जाए। लेकिन गवर्नमेंट ने इस तरफ ध्यान नहीं दिया। मैं समझता हूँ कि वह लायक बच्चे हमारे देश का खज़ाना बन सकते हैं अगर उनकी proper growth हो और उनकी पढ़ाई और training का बाकायदा तौर पर State की तरफ से इन्तज़ाम किया जाए। वह लड़के आने वाले वक्तों में बड़े बड़े technicians, बड़े बड़े artists,

बड़े बड़े scientists, और बड़े बड़े engineers बनकर पंजाब का नाम रौशन कर सकते है । जरूरत सिर्फ financial assistance और proper guidance की है । मैं समझता हूं कि अगर गवर्नमेंट उनके लिए 15-20 लाख रुपए का प्रबन्ध नहीं कर सकी तो मैं हैरान हूं कि इतने बड़े 5 करोड़ के project को वह कैसे निभा सकेगी । यह बिल सिर्फ इसकी हिस्ट्री में नाम लिखवाने के मूजब ही रह जाएगा । और अगर थोड़ा बहुत खर्च हो भी गया तो उससे गरीबों को कोई फायदा नहीं होगा; अमीरों के बच्चों को ही लाभ होगा । मैं इस बिल के असूल के साथ इख्तलाफ नहीं रखता लेकिन मैं समझता हूँ कि State की present resources की position के मद्देनज़र कुछ अर्सा के लिए इसे मुल्तवी कर दिया जाए ।

**Shri Harbhagwan Maudgil** : Sir, I beg to move—

That the question be now put.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : जनाब, इस बिल के लिए कोई time limit fix नहीं की गई । सिर्फ यही एक बिल है जिस पर Business Advisory Committee ने कोई वक्त मुकर्रर नहीं किया । इसलिए closure motion नहीं आ सकती ।

**Mr. Deputy Speaker** : The hon. Member should please quote the relevant Rule under which the closure motion cannot be moved.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : जनाब, इस पर free discussion होनी चाहिए ।

**चौधरी बलबीर सिंह** : On a point of order, Sir. इस के बारे में, जनाब, कोई closure motion नहीं आ सकता । फिर अभी तो, जिन की amendments और notes of dissent हैं उन्हें भी मौका नहीं मिला ।

**Mr. Deputy Speaker** : A similar point of order was raised by Chaudhri Inder Singh also on a previous occasion and a ruling in this connection from the Chair has been given.

**चौधरी बलबीर सिंह** : तो फिर हमने जो amendments और notes of dissent दिए हैं उनका क्या फायदा ?

**श्री उपाध्यक्ष** : अभी clause by clause discussion होनी है, उस वक्त बोल लेना । बिल तो वैसे रिजनल कमेटियों से भी होकर आया है । वहां काफी discussion हो चुकी है । [The hon. Member may speak when the Bill is considered clause by clause. Moreover, this Bill has been to the Regional Committees and it was discussed at great length there.]

**Mr. Deputy Speaker** : Question is —

That the question be now put.

*The motion was carried.*

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : यह most undemocratic है, जनाब । (*Interruptions*)

[चौधरी धर्म सिंह राठी]

On a point of order, Sir. क्या एक मैम्बर जो अपनी सीट पर न बैठा हो, दूसरी जगह पर बैठ कर इस तरह से बोल सकता है....

**श्री उपाध्यक्ष** : कौन है ? (Who is that hon. Member?)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : सरदार उमराव सिंह है।

**श्री उपाध्यक्ष** : आप बैठिए । (The hon. Member may please resume his seat).

**शिक्षा मंत्री** (श्री अमरनाथ विद्यालंकार) : डिप्टी स्पीकर साहिब, इस बिल के बारे में मैं नहीं समझता था कि कोई लम्बी चौड़ी बहस ज़रूरी थी। जो Members इस के बारे में बोले मैं जानता था कि वह यही बातें कहेंगे। श्री जगतनारायण जी भी इस बिल के ऊपर बोले हैं। यह उनकी आदत हो गई है कि वह अपनी तकरीर करके उठ जाते हैं (*At this stage Chaudhri Dharam Singh Rathi and Chaudhri Balbir Singh staged a walk-out.*) और जवाब सुनने के लिए नहीं बैठते। मैं समझता तो यह हूं कि ऐसे मैम्बर साहिबान की बातों का जवाब न दिया जाता लेकिन इसलिए देना पड़ता है ताकि किसी किस्म की गलत फहमी न रह जाए। लाला जगतनारायण को कुछ ऐसा ख्याल रहता है कि सन् 1955-56 के बाद जब से वह मिनिस्टर नहीं रहे, कोई तरक्की नहीं हुई और पंजाब वहीं का वहीं खड़ा है। मैं समझता हूं उन्हें पता नहीं चला कि पंजाब ने कितनी ज्यादा तरक्की की है। उन्होंने जो बात की वह एक general सी बात की और कहा कि कोई स्कूल अच्छा नहीं है। यह कह देना बहुत आसान बात है। मैं, जनाब बतलाऊं कि कुछ लोग महज़ drain inspectors का काम करते हैं। उन्हीं में से एक लाला जगतनारायण जी भी हैं। यह drain inspector का काम ज्यादा करते हैं। हमारे यहां 15 हज़ार के करीब स्कूल हैं। मैं यह दावा तो नहीं करता कि सब स्कूल बिल्कुल अच्छे ही हैं। एक बात और है कि चूंकि यह एक ऐसा डिपार्टमेंट है जिसका पब्लिक से सीधा सम्बन्ध है, बच्चों का सम्बन्ध टीचर्ज़ से है और टीचर्ज़ का डिपार्टमेंट से। इसलिए अगर किसी को किसी टीचर से ज़रा सी भी शिकायत हुई तो वह शिकायत डिपार्टमेंट के खिलाफ मान ली जाती है और फिर उसका प्रापेगंडा होता है। लेकिन यह मैं दावे से कहता हूं कि जितनी जिम्मेदारी यह डिपार्टमेंट निभा रहा है उसके मुकाबिले में शिकायतें बहुत कम हैं। मैं खासकर टीचर्ज़ को बधाई देता हूं जो बड़ी ईमानदारी से काम करते हैं। यह टीचर्ज़ तनखाहें थोड़ी लेते हैं लेकिन तमाम दिन बड़ी मेहनत से काम करते हैं। चौधरी इन्दर सिंह ने टीचर्ज़ के बारे में कहा कि ठीक से काम नहीं करते। यह बात generalise नहीं की जा सकती। हां, यह हो सकता है कुछ काली भेड़ें भी होती हैं। एक बात ज़रूर कहता हूं कि 15 हज़ार स्कूलों में से सिर्फ लगभग 300 स्कूल ऐसे हैं जहां टीचर्ज़ मुकम्मल नहीं हैं। तो यह कोई इतनी बड़ी बात नहीं है जितनी कि यहां पर दुहराई जाती है। बात यह है कि यहां पर टीचर्ज़ जाना पसन्द नहीं करते क्योंकि यह backward एरिया में हैं। अब हम कोशिश कर रहे हैं कि इनमें भी स्टाफ पूरा हो। जहां तक single-teacher schools की बात है, मैं बतलाना चाहता हूं कि लाला जगत नारायण के ज़माने में, जब यह मिनिस्टर

थे, इस तरह के स्कूल खोलने का फैसला हुआ था कि एक एक टीचर रख कर स्कूल जारी कर दिए जाएं, मगर अब हम एक की जगह दो कर रहे हैं और हर साल करीब करीब 800, 900 स्कूलों को डबल टीचर्ज़ स्कूल बनाते आते हैं। लाला जगत नारायण जी ने यह बात कही कि तालीम मुफ्त करने का कोई फायदा नहीं है, यह तो सिर्फ अमीरों को फायदा पहुंचाने वाली बात है। इससे मैं सहमत नहीं हो सकता। मैं नहीं समझता उन्होंने किस बिना पर यह बात कही है। आज हम देखते हैं कि हमारे स्कूलों की तादाद बढ़ गई है। वह क्यों बढ़ी है? वह इसी लिए कि हमारे यहां मुफ्त तालीम है और उससे गरीबों को फायदा होता है। तभी तो वे पढ़ते हैं और हमें नए नए स्कूल खोलने की ज़रूरत पड़ती है। यह कहते हैं कि प्राइवेट स्कूलों में मुफ्त तालीम नहीं है। आखिर वे कितने हैं? 13 हज़ार स्कूलों में से सिर्फ 350 प्राइमरी स्कूल्ज़ ऐसे हैं जिनको प्राइवेट अदारे चलाते हैं, जिनके अन्दर फीस माफ नहीं है। हमने इस कानून में गुंजाइश रखी हुई है कि जिन स्कूलों को हम approve करेंगे वहां मुफ्त तालीम का प्रबन्ध करेंगे। हमें किसी स्कूल से कोई दुशमनी नहीं है। हां, सिर्फ यह जरूर देखना पड़ता है कि कौनसे ऐसे स्कूल हैं जो फिरकापरस्ती का प्रचार करते हैं। ऐसे स्कूलों को हम नहीं लेना चाहते। गवर्नमेंट को यह फैसला करना है कि किन को approve किया जाए, किन को ना किया जाए। देहातों में कोई ऐसा स्कूल नहीं जो प्राइवेट हो; वह तो सब गवर्नमैंट स्कूल हैं। हम यह चाहते हैं कि देहात में और ज्यादा तालीम का प्रबन्ध कर सकते लेकिन बात यह है कि शहरों के trained teachers देहात में जाते नहीं। अब हम ने यह फैसला किया है कि नया training सैंटर देहातों के अन्दर जारी करे ताकि वहां के बच्चे बच्चियां तालीम हासिल कर सकें और इस तरह से हमें ज़्यादा उस्ताद मिल सकें..... फिर accommodation की बात कही गई और कहा गया कि गवर्नमेंट ने Local Bodies के स्कूल अपनी तहवील में ले लिये हैं। तो क्या हम ने इन स्कूलों की बिल्डिगों को अपने कब्ज़े में ले कर गिराना शुरू कर दिया है? हम ने तो उन स्कूलों की हालत बेहतर बनाने की कोशिश की है और उन की मुरम्मत पर हर साल दस दस लाख रुपया खर्च किया है। डिप्टी स्पीकर साहिब, अगर दूसरे सूबों के स्कूलों की हालत का मुलाहज़ा किया जाए और उन का मुकाबला यहां के स्कूलों से किया जाए तो आप को पता लगेगा कि हमारे स्कूलों की हालत उन की निस्बत कई गुना बेहतर है। हम इस बात पर फख्र कर सकते हैं कि हमारे स्कूलों का standard दूसरे सूबों के स्कूलों के मुकाबले में बहुत ऊंचा है। जहां तक accommodation का ताल्लुक है हम इस सवाल को हल नहीं कर सकेंगे अगर हर स्कूल को ठीक ठाक करना हो आप दो दो, तीन तीन कमरे और बनाने मतलूब हों तो इस के लिए तकरीबन दस करोड़ रुपया चाहिये।

फिर, डिप्टी स्पीकर साहिब, यह कहा गया कि primary education को compulsory करने की ज़रूरत नहीं, इसे फिलहाल postpone कर देना चाहिये क्योंकि हमारे पास इस का खर्च पूरा करने के लिए पैसे नहीं। मैं उन से अर्ज़ करूंगा कि अंग्रेज के वक्त में तो ऐसे plea लिये जाते थे मगर हमारा यह कायदा नहीं है। जहां से भी रुपया हासिल करने की उम्मीद हो सकती है उस source को हम tap करेंगे क्योंकि हम महसूस करते हैं कि देश की तरक्की शिक्षा द्वारा ही हो सकती है। डिप्टी स्पीकर साहिब, हम

[शिक्षा मंत्री]
ने technical schools में भी free education देने का फैसला किया है । हम free education को बढ़ाना चाहते हैं क्योंकि हम देखते हैं कि हमारे देश के अंदर बहुत से जहीन लड़के हैं लेकिन गरीबी की वजह से उन्हें तालीम हासिल करने का मौका नहीं मिलता । लेकिन मेरे दोस्त यहां पर हर एक चीज़ को coloured glasses से देखते हैं और अपने ख्याल से कई ऐसी ऐसी बातें कह डालते हैं जिन का हकीकत में कोई वज़न नहीं होता । आज के ज़माने में सारी दुनिया में जहां जहां तालीम का फैलाव किया जा रहा है वहां पर कई problems खड़ी हो जाती हैं जिन्हें गवर्नमेंट को face करना पड़ता है । आप, डिप्टी स्पीकर साहिब सुन कर हैरान होंगे कि अमरीका तालीम पर 363 रुपये फी कस खर्च करता है । यानी एक लड़के की तालीम पर औसत 363 रुपए साल के खर्च होते हैं उस के मुकाबले में 1952-53 में हमारे हां यह हालत थी कि हम 3-8-0 रुपये फी लड़का तालीम पर खर्च करते थे । उस को आहिस्ता आहिस्ता बढ़ा कर आज 7-8-0 रुपये फी लड़का खर्च किया जा रहा है और अगली पांच साला योजना में लगभग 8-0-0 रुपये तक ले जायेंगे । अगर आप हमारे देश का अमरीका के साथ मुकाबला करें तो यह मुनासिब नहीं क्योंकि हमारे पास अभी इतने financial resources नहीं हैं जो कि तालीम का प्रसार कर सकें । 363 रुपये फी कस खर्च करने के बावजूद भी अमरीका में क्या हालत है वह मैं आप को बताना चाहता हूं ।

एक American Magazine में वहां की primary education के बारे में eminent educationist Dr. Lawrence Arthur Cremin लिखते हैं :

"Universal schooling under local control has been the essential tradition of American education. Yet this tradition has been shaken as never before by the explosive increase of population in the years since World War II. Enrolments in elementary and secondary schools have climbed more than fifty per cent since 1945, and even the most conservative estimates project continued increases of at least a million a year for the foreseeable future. No one is sure of where the money is to come from to obtain the requusite class rooms and teachers. State and local budgets are already at unprecedented highs, and thousands of children are still studying on half time shifts in overcrowded buildings under poorly prepared instructors. Teacher salaries remain low, and there is general agreement that persons of high quality are not being attracted to the profession in sufficient numbers, nor encouraged to remain."

जहां इस कदर खुशहाल देश में यह हालत हो सकती है तो, डिप्टी स्पीकर साहिब, अपने प्रांत का मुकाबला वहां के हालात से करने की बजाये हमें अपनी problems को सही perspective में देखना चाहिये ।

**Mr. Deputy Speaker** : Rules of relevancy apply to the Ministers as well.

**शिक्षा मंत्री** : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं यह बताना चाहता हूं कि इतने बड़े मुल्क में भी शिक्षा सम्बन्धी problems हैं । इसलिये अगर हमें इस प्रांत में शिक्षा के फैलाव में कुछ problems से दो चार होना पड़े तो हैरान-कुन बात नहीं है । डिप्टी स्पीकर साहिब, जहां तक प्राइमरी स्कूलों का ताल्लुक है अगर इन का survey कराया जाए तो पता लगेगा कि हम saturation point तक पहुंच गये हैं । Survey Report के मुता-

बिक पांच सौ की आबादी में एक मील के दायरे में प्राइमरी स्कूल खोला जाएगा। अगले साल 200 स्कूल और बनाने पड़ेंगे । Thrid Five Year Plan में हम ने स्कूलों की तादाद नहीं बढ़ानी बल्कि quality बढ़ानी है। Teachers पर ज्यादा खर्च करना पड़ेगा और अच्छे teachers भरती करने होंगे। यहां जो शिकायत की गई है कि अच्छे teachers की स्कूलों में कमी है वह शिकायत दूर हो जायेगी ।

मेरी बहन श्रीमती सरला देवी शर्मा ने एतराज उठाया था कि एक पानी पिलाने वाले मुलाजम को कितनी देर से अभी तक पैसे नहीं मिले। उस की वजह यह है कि हैड मास्टर ने वहां बगैर sanction लिये पानी वाला appoint कर लिया। कायदे की बात है कि अगर कोई आदमी बगैर sanction हासिल किये रख लिया जाए तो उसे तनखाह कैसे मिल सकती है। इस का यह मतलब हुआ कि जिसे चाहा मुलाज़म रख लिया और बाद में कह दिया कि उसे पैसे नहीं मिलते।

*(The Minister for Education was still in possession of the House.)*

**Mr. Deputy Speaker** : The House stands adjourned till 11-00 a. m. on Wednesday.

7.00 p. m.

*(The Sabha then adjourned till 11-00 a.m. on Wednesday, the 23rd November, 1960).*

11632PVS--350—29-6-61—C.P. and S.Pb., Chandigarh

# Punjab Vidhan Sabha Debates

*23rd November, 1960.*

**Vol. II, No. 17.**

**OFFICIAL REPORT**

CONTENTS

*Wednesday, the 23rd November,* 1960



**Price : Rs, 9.10 nP.**

## *ERRATA*

### PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATES, VOL. II, NO. 17, DATED THE 23rd NOVEMBER, 1960

| *Read* | *for* | *on page* | *line* |
|---|---|---|---|
| आप | आर | (17) 14 | 10th from below |
| Devi Dayal | De i Dayal | (17) 20 | item No, 12 |
| community | Communiiy | (17) 26 | Heading |
| management | managament | (17) 29 | 22 |
| Purchase | Purshase | (17) 48 | 4th from below |
| pleased | bleased | (17) 71 | 2 |
| two | tup | (17) 72 | 20 |
| showing | showin | (17) 73 | First |
| Textile | Taxtile | (17) 87 | 14 |
| Shri | Shr | (17) 89 | 2 |
| Shri H.S. Malik | Shri S. Malik | (17) 89 | 3 |
| Economic | Economie | (17) 94 | 11, item No. 5 |
| therefore | thereforer | (17) 103 | 5th from below |
| called | call | (17) 107 | 22 |
| देखूंगा | देखूंणा | (17) 109 | 5th from below |
| इत्तलाह | इत्तैलाह | (17) 110 | 4 |
| राम चन्द्र कामरेड | राम चन्द कामरेड | (17) 110 | 5 and 14 |
| इस | हम | (17) 110 | 7 |
| में | मैं | (17) 110 | 12 |
| मैं | में | (17) I11 | 4th from below |
| discuss | dicuss | (17) 112 | 15 |

Read 'ਲਈ' between the words 'ਕਰਨ' and 'ਜੇਕਰ' and delete the word 'ਵਿਚ' in line 15 at page (17) 112

| *Read* | *for* | *on page* | *line* |
|---|---|---|---|
| ਵੇਖਦੇ | ਵਖਦੇ | (17) 112 | 17 |
| ਘੰਟਾ | ਘੰਟ | (17) 112 | 18 |
| Supplementary Demands | Supplementaries demand | (17) 112 | 23 |
| ਦਿਤੀ | ਦਿਤਾ | (17) 123 | 28 |
| Delete 'ਯਾ' | | (17) 130 | 2 |
| intended | antended | (17) 131 | 8 |
| ਸੂਬੇ | _ਬੇ | (17) 156 | 4 |
| ਜਾਇਗਾ | ਜਾਗਾ | (17) 156 | 9 |
| ਗੱਲ | ਜ਼ | (17) 158 | 18 |
| ਜਿਹੜੀ | ਜਿਹੜਾ | (17) 159 | 13th from below |
| ਪੂਰਾ | ਪੂਰੀ | (17) 159 | 9th from below |
| Delete 'ਮੈਂ' at the end of the line | | (17) 161 | 17 |
| यूनिवर्सिटी | यूनिवसिसटी | (17) 165 | 13 |
| misnomer | misnower | (17) 165 | 10th from below |
| questionaire | question airie | (17) 168 | 18 |
| ਜਿਹੜੇ | ਜਿਹੜੀ | (17) 170 | 7 |
| या | था | (17) 172 | 6 |
| Existence | existance | (17) 172 | 15 |
| Ideology | Idiology | (17) 172 | 18 |
| Universities | Univerisities | (17) 172 | 12th from below |
| Vice Chancellor | Vic Cchanceller | (17) 172 | Last |
| language | language any | (17) 174 | 6th from below |
| be | he | (17) 188 | 4th from below |
| one | oue | (17) 189 | last |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

*Wednesday, the 23rd November, 1960*

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector 10, Chandigarh, at 11.00 a.m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) in the Chair.*

## STARRED QUESTIONS AND ANSWERS

### NEW BRICK-KILN LICENCES ISSUED DURING 1959 AND 1960

*6120. **Pandit Shri Ram Sharma** : Will the Minister for Industries be pleased to state :—

(a) the names of societies, firms, and persons, district-wise, whose existing licences for brick-kilns were renewed during the years 1958, 1959 and 1960 ;

(b) whether any record is kept about the names of those persons on whose recommendations these licences are issued ?

**Shri Mohan Lal** : The time and labour and expenses involved in furnishing information shall be incommensurate with any possible benefit that could be derived.

### TACCAVI LOANS GRANTED FOR PERCOLATION WELLS IN KANGRA DISTRICT

*6210. **Shrimati Sarla Devi Sharma** : Will the Minister for Agriculture and Forests be pleased to state —

(a) the total amount of taccavi loans granted by the Agriculture Department to the agriculturists of Kangra District for sinking of percolation wells from April, 1956 to April, 1961, ;

(b) the total number of percolation wells sunk in each tehsil of Kangra District till June, 1960 ?

**Shri Harbans Lal** (Deputy Minister) :—

Part (a) .. Rs. 4,275.

Part (b) .. Percolation wells have been sunk only in Nurpur Tehsil. Their number is four.

### TACCAVI LOANS FOR PUMPING SETS GIVEN IN KANGRA DISTRICT

*6211. **Shrimati Sarla Devi Sharma** : Will the Minister for Agriculture and Forests be pleased to state :—

(a) the total amount of taccavi loans granted by the Agriculture Department to the agriculturists of Kangra District for sinking of pumping sets from April, 1956 to April, 1960 ;

(b) the total number of pumping sets working in each tehsil of Kangra District as on 31st August, 1960 ?

**Shri Harbans Lal** (Deputy Minister) :—

Part (a) .. Rs 12,000 (only in Nurpur Tehsil ) ;

Part (b) .. Pumping sets are working only in Nurpur Tehsil of Kangra District. The number is five.

CO-OPERATIVE INDUSTRIAL SOCIETIES REGISTERED IN PANIPAT TOWN

***6073. Dr. Parma Nand** : Will the Minister for Community Development be pleased to state —

(a) the names of Co-operative Industrial Societies dealing in Handloom cloth registered during the period from 1st January, 1959 to date in Panipat Town, the date when each of them was registered, and the number under which each was registered ;

(b) the names of members of each of the said Societies ;

(c) the amount of loans/grants given by Government to each of the Societies referred to in part (a) during the above period together with the dates when loans/grants were given in each case ;

(d) whether the Co-operative Department audited the accounts of each of the said Societies ; if so, when ?

**Sardar Gurbanta Singh** : A statement is laid on the Table of the House.

